काल की इन बड़ी इकाइयों की गणना सौरमान से ही की गई है। इनके अतिरिक्त सूर्य सिद्धान्त में कहा गया है—

सौरेण द्युनिशोर्मानम् षडशीतिमुखानि च।

अयनं विषुवच्चैवं संक्रान्तेः पुण्यकालताम्। १४.३

अर्थात् सौर अहोरात्रों के साथ-साथ षडशीतिमुख संक्रान्तियों के दिनों, अयनों एवं विषुवदिनों तथा संक्रान्तियों के पुण्य कालों का निर्णय भी सौरमान से ही करना चाहिये।

मकर राशि में सूर्य के प्रवेश करने पर उत्तर अयन तथा कर्क राशि में प्रवेश करने (कर्क संक्रान्ति से) से दक्षिण अयन की प्रवृत्ति होती है। मेष और तुला में सूर्य जिस दिन प्रवेश करता है उसे विषुव दिन कहते हैं। वस्तुतः सायन मेष और सायन तुला में सूर्य के रहने पर विषुव दिन होता है। विषुव दिनों में दिन रात्रि का मान बराबर होता है। षडशीति का अभिप्राय है- तुला संक्रान्ति से आरम्भ कर ८६ दिनों की अवधि षडशीति मुखमान। तुलाराशि से आरम्भ कर ८६ अंशो के अन्तराल पर चार षडशीति मान होते हैं। ३४४ दिनों में चारों षडशीति मान पूर्ण होते हैं। वर्षमान ३६० दिन में ३४४ दिन षडशीति के अतिरिक्त शेष १६ दिन कन्याराशि के अवशिष्ट रह जाते हैं।

इनका विभाजन इस प्रकार है—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथम षडशीति | तुला | ३०° | ८६° |
| | वृश्चिक | ३०° | |
| | धनु | २६° | |
| द्वितीय | धनु | ४° | ८६° |
| | मकर | ३०° | |
| | कुम्भ | ३०° | |
| | मीन | २२° | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृतीय | मीन | ८° | ८६° |
| | मेष | ३०° | |
| | वृष | ३०° | |
| | मिथुन | १८° | |
| चतुर्थ | मिथुन | १२° | ८६° |
| | कर्क | ३०° | |
| | सिंह | ३०° | |
| | कन्या | १४° | |

कन्या का शेष १६° = १६ दिन

अर्थात् ये १६ दिन श्राद्ध के लिए उपयुक्त होते हैं। इस अवधि में की गई पितृ क्रिया अक्षय पुण्य देने वाली होती है। सूर्य सिद्धान्त में इन १६ दिनों को यज्ञतुल्य काल कहा गया है

ततश्शेषे तु कन्याया यान्यहानि तु षोडश।
क्रतुभिस्तानि तुल्यानि पितृणां दत्तमक्षयम्।। सू. सिं. १४.६

ये सभी व्यावहारिक काल हैं। इनका उपयोग निरन्तर होता रहता है। इनके अतिरिक्त गौरव मान (गुरु से सम्बन्धित) भी प्रयोग में आता है। इसका अधिक विवेचन नहीं मिलता है केवल इतना ही कहा गया है कि बृहस्पति के मध्यम मान से राशि के भोग काल को एक संवत्सर कहते हैं। संवत्सर साठ होते हैं जिनकी गणना प्राचीन काल में विजयादि क्रम से होती थी जैसा कि सूर्य सिद्धान्त कहता है—

द्वादशघ्ना गुरोर्याता भगणा वर्तमानकैः।
राशिभिः सहिताः शुद्धाः षष्ट्या स्युर्विजयादयः।।

(सू. सि. १.५५)

किन्तु आज व्यवहार में प्रभवादि साठसंवत्सर हैं। उनके तीन विभाग किये गये हैं। १. ब्रह्म विंशतिका २०, २. विष्णु विंशतिका २० तथा ३. रुद्रविंशतिका २०। साठ संवत्सरों के नाम निम्नलिखित हैं।

| ब्रह्मविंशतिका | विष्णुविंशतिका | रुद्रविंशतिका |
|---|---|---|
| १. प्रभव | २१. सर्वजित् | ४१. प्लवङ्ग |
| २. विभव | २२. सर्वधारी | ४२. कीलक |
| ३. शुक्ल | २३. विरोधी | ४३. सौम्य |
| ४. प्रमोद | २४. विकृति | ४४. साधारण |
| ५. प्रजापति | २५. खर | ४५. विरोधकृत् |
| ६. अङ्गिरा | २६. नन्दन | ४६. परिधावी |
| ७. श्रीमुख | २७. विजय | ४५. प्रमादी |
| ८. भाव | २८. जय | ४८. आनन्द |
| ९. युवा | २९. मन्मथ | ४९. राक्षस |
| १०. धाता | ३०. दुर्मुख | ५०. नल |
| ११. ईश्वर | ३१. हेमलम्बी | ५१. पिङ्गल |
| १२. बहुधान्य | ३२. विलम्बी | ५२. कालयुक्त |
| १३. प्रभावी | ३३. विकारी | ५३. सिद्धार्थी |
| १४. विक्रम | ३४. शर्वरी | ५४. रौद्र |
| १५. वृष | ३५. प्लव | ५५. दुर्मति |
| १६. चित्र भानु | ३६. शुभकृत् | ५६. दुन्दुभि |
| १७. सुभानु | ३७. शोभकृत् | ५७. रुधिरोद्गारी |
| १८. तारण | ३८. क्रोधी | ५८. रक्ताक्षी |
| १९. पार्थिव | ३९. विश्वावसु | ५९. क्रोधन |
| २०. व्यय | ४०. पराभव | ६०. क्षय |

इन संवत्सरों की अवधि ११ मास से १३ मास तक की होती है। भारतीय परम्परा में काल अनन्त है उसकी परिभाषायें तथा इकाइयाँ भी अनन्त हैं। यहाँ केवल दैनिक जीवन में व्यवहृत कालमानों का संक्षिप्त परिचय प्रस्तुत किया गया है।

विभिन्न कालमानों का सुव्यवस्थित और प्रामाणिक विवेचन भारतीय (वैदिक) वाङ्मय में उपलब्ध है। इतना विस्तृत विवरण अन्यत्र दुर्लभ है। पाश्चात्य कालगणना पर दृष्टिपात करें तो ज्ञात हो जायेगा कि १७ वीं शताब्दी तक कालगणना की कोई स्पष्ट रूपरेखा नहीं बन पाई थी। ६७३ ई.

पूर्व तक रोमन पञ्चाङ्गो में वर्ष मान ३०४ दिन ही माने जाते थे। १० मासों का वर्ष होता था वर्षारम्भ मार्च से तथा वर्षान्त २५ दिसम्बर को होता था। शीतकाल के २ मासों की गणना नहीं होती थी। ईसा पूर्व ६७३ में नूमा पोम्पिलियस (Numa Pompilius) ने ५१ दिनों (२ मासों) को जोड़कर वर्षमान ३५५ दिन का बनाया तथा जैनस देवता के नाम पर जनवरी तथा फरवरी जोड़कर वर्षारम्भ जनवरी से आरम्भ किया। आवश्यकतानुसार वर्षमान में कुछ वर्षों के अन्तराल पर २२-२३ दिनों को जोड़कर शुद्ध किया जाता था। ईसा पूर्व ४४ ई. में जूलियस सीजर ने मिस्री ज्योतिषी सोसिजेन्स (Sasigenes) के सुझाव पर वर्षमान को ३६५.२५ दिनों का घोषित किया। ४४ ईसा पूर्व जूलियस सीजर के सम्मान में मार्च से पाँचवे मास क्विन्टिलिस (Quintilis) को जुलाई कर दिया गया। पुन: ८ ईसापूर्व में जुलियस सीजर के उत्तराधिकारी आगस्टस सीजर के नाम पर सेक्स्टिलिस मास का नाम अगस्त कर दिया गया। दोनों राजाओं के सम्मान में जुलाई और अगस्त दोनों मासों की दिन संख्या ३१-३१ दिन कर दी गई तथा दिन का सन्तुलन बनाये रखने के लिये फरवरी से २ दिन घटा दिये गये।

इसी प्रकार ग्रीगोरियन पञ्चाङ्ग में परिष्कार किये गये। सन् १५८२ ई. में पोप ग्रिगोरी त्रयोदश ने आदेश पारित किया कि ५ अक्टूबर शुक्रवार को १५ अक्टूबर शुक्रवार माना जाय। लगभग २०० वर्ष बाद पुन: ११ दिनों की त्रुटि पाई गई अत: उसे दूर करने के लिए सन् १७५२ ई. में ३ सितम्बर को १४ सितम्बर घोषित किया गया।[1] भविष्य में भी संशोधन सम्भव है। अत: भारतीय कालगणना पद्धति ही पूर्णशुद्ध एवं वैज्ञानिक है।



१. पञ्चाङ्गसुधार समिति का प्रतिवदेन पृ. २८६-२९५।

# वैदिक वाङ्मय में विज्ञान के विविध पक्ष

समस्त वैदिक वाङ्मय ज्ञान एवं विज्ञान का ही प्रतिपादन करता है। इसीलिए उसकी संज्ञा वेद है। समस्त जीवन पद्धति का निरूपण करने के साथ-साथ समस्त प्राणिमात्र की हित कामना से सृष्टि के आरम्भ से सृष्टि के अवसान तक के अनेक वैज्ञानिक पक्षों का निरूपण वेदों में देखने को मिलता है। किसी भी अति प्राचीन साहित्य को समझनें के लिए तत्कालीन परिवेश एवं साहित्य के सर्जक को भी समझना अत्यन्त आवश्यक हो जाता है। वेद के साथ यही कठिनाई है। एक लम्बे अन्तराल के कारण आज तक वेद की भाषा, वैदिक परिवेष तथा उसके सर्जक एक सरल एवं सर्वगम्य भाषा में परिभाषित नहीं हो सके। परिणामत: आज विश्व का प्राचीनतम विज्ञान केवल श्रद्धा का विषय बन कर रह गया है। कुछ प्रबुद्ध मनीषियों ने वेदों के कुछ अंशों को विज्ञान की दृष्टि से परिभाषित करने का प्रयास किया है। उन्ही मनिषियों के अनुसन्धान के आलोक में विज्ञान के कुछ विन्दुओं की ओर ध्यानाकर्षण का एक संक्षिप्त प्रयास कर रहा हूँ।

सर्वप्रथम मैं सृष्टि प्रक्रिया का उल्लेख करना चाहूँगा। आधुनिक विज्ञान भी इस गहन गुत्थी को सुलझानें में अहर्निश प्रयत्नशील है। वेदों ने सृष्टि प्रक्रिया का उल्लेख कई प्रकार से किया है किन्तु सभी विधियों का पर्यवसान किस प्रकार एक नियम में होगा यह निष्कर्ष रूप में ज्ञात नहीं हो सका। वेदों से कुछ संकेत ऐसे मिल रहे हैं जिनके आधार पर शोधकार्य को दिशा मिल रही है। उनमें से दो संकेतो (सिद्धान्तों) का उल्लेख करना चाहूँगा।

प्रथम सिद्धान्त ''ऋतं च सत्यं च भीद्धातपसोऽध्यजायत.......... यथा पूर्वमकल्पयत'' इस मन्त्र से दो सिद्धान्त प्रगट होते हैं।

१. सृष्टि क्रम एक सुनिश्चित प्रक्रिया के अन्तर्गत स्वयं परिचालित होता है, जिसका नियन्ता स्वयं ब्रह्मा हैं। जिस क्रम से सृष्टि प्रारम्भ होती है उसी क्रम से उसका विलय एवं पुन: प्रारम्भ होता है। सृष्टि प्रक्रिया का क्रम ब्राह्मण ग्रन्थों एवं संहिताओं में भी बतलाया गया है। इनमें तैत्तिरीयोपनिषद् का क्रम अत्यन्त

सुव्यवस्थित है। इसमें कहा गया है— "सर्व प्रथम आकाश की उत्पत्ति हुई अनन्तर आकाश से वायु, वायु से अग्नि, अग्नि से जल, जल से पृथ्वी, पृथ्वी से ओषधियाँ, ओषधियों से अन्न तथा अन्न से मनुष्य की उत्पत्ति हुई।

२. सभी प्रकार की सृष्टि एक साथ स्वतन्त्र रूप से होती है। किसी जीव का परिष्कार दूसरे जीव के रूप में नहीं होता। युगपत् सृष्टि का क्रम ही वैदिक सिद्धान्त है।

**दूसरा सिद्धान्त –** अग्नि जिसे सूर्य, ऊर्जा या तेज कहा गया है, उसी के द्वारा सृष्टि होती है। जैसा कि महर्षि व्यास ने कहा है—

नक्षत्रग्रहसोमानां प्रतिष्ठायोनिरेव च।

चन्द्रऋक्षग्रहाः सर्वे विज्ञेयाः सूर्यसम्भवाः।

सूर्यसिद्धान्त भी कहता है कि सर्व प्रथम सूर्य की उत्पत्ति हुई पश्चात् सूर्य से सारी सृष्टि हुई। इसीलिए कहा गया है—

"आदित्यो ह्यदिभूतत्वात् प्रसूत्या सूर्य उच्यते।"

आधुनिक विज्ञान ने भी विश्वोत्पत्ति सम्बन्धी अपने अनुसन्धानों में सूर्य की भूमिका को ही विशेष महत्व दिया है। विस्फोट और विगबैन सिद्धान्त का मूलाधार ही सूर्य है। जैविक सृष्टि के सन्दर्भ में वेदों का स्पष्ट उद्घोष है — "अग्निसोमात्मकं जगत्।" अग्नि (सूर्य) और सोम के सहयोग से ही सृष्टि होती है। अग्नि का बाहक या कारक सूर्य है तथा सोम का बाहक चन्द्रमा। सूर्य उर्जा का स्रोत है तथा चन्द्रमा अमृतत्व (जीवन) का स्रोत है। सूर्य की रश्मि ही चन्द्रमा के अमृत को अपने माध्यम से अन्य पिण्डों तक पहुचाती है जिससे जीवन का संचार होता है। जहाँ-जहाँ सूर्य और सोम का समुचित प्रवाह है वहाँ-वहाँ जीवन है जहाँ इनका अभाव है वहाँ जीवन का भी अभाव है। आज विज्ञान इस ब्रह्माण्ड में पृथ्वी से इतर किसी अन्य पिण्ड पर जीवन है या नहीं, इसकी खोज में अनवरत प्रयत्नशील है। वैदिक सिद्धान्त के अनुसार स्थावर एवं जंगम दोनों प्रकार की सृष्टि अग्नि और सोम पर ही आधारित है। सोम का सम्बन्ध अन्य पिण्डों या पृथ्वी से सूर्यरश्मियों के माध्यम से होता है। सूर्य की

रश्मियों का उल्लेख वेदों में कई प्रकार से किया गया है। प्रसंगात् रश्मियों के सन्दर्भ में वैदिक दृष्टिकोण का उल्लेख भी यहाँ आवश्यक है। (रश्मियों का विवेचन विस्तृत रूप से संस्कृत निबन्ध सहस्त्ररश्मि में किया गया है।)

सूर्य को सप्तरश्मि कहा गया है— सूर्य की इन सात रश्मियों के नाम और उनके प्रभाव का उल्लेख करते हुए भगवान् व्यास ने कहा है—

सुषुम्नो हरिकेशश्च विश्वकर्मा तथैव च।

विश्वव्यचा: ततश्चान्य: संयद्वसुरत: पर:।।

अर्वावसुरिति ख्यात: स्वराडन्य: प्रकीर्तित:।

सुषुम्न: सुर्यरश्मिस्तु पुष्णाति शिशिरद्युतिम् ।। कू. पु. १.४१.३-४

अर्थात् सुषुम्ना, हरिकेश, विश्वकर्मा, विश्वव्यचा, अर्वावसु, संयद्वसु तथा सुराट् नामक सूर्य की ये सात रश्मियाँ हैं जिन्हें ऋग्वेद में सात अश्वों के रूप में कहा गया है। ये रश्मियाँ ही समस्त सृष्टि प्रक्रिया में विभिन्न रूपों में सहायक हैं। इनमें से सुषुम्ना नामक रश्मि चन्द्रमण्डल को प्रकाशित करती हुई चन्द्रतल से अमृतविन्दुओं को पृथ्वी तक पहुचाती हैं, जिनसे जीवन का संचार होता है। परन्तु यह जीवन किस रूप में दृश्य होगा? कोई भी जड़ चेतन शरीर पंचमहाभूतों के मिश्रण विना दृश्य नहीं हो सकता। सूर्य की शेष छ: रश्मियों में पाँच रश्मियाँ पंच महाभूतों की संवाहिका हैं। सूर्य सिद्धान्त में कहा गया है—

अग्निषोमौ भानुचन्द्रौ ततस्त्वंगारकादय:।

तेजो भूखाम्बुवातेभ्य: क्रमश: पञ्च जज्ञिरे। सू. सि. १२.२३

अर्थात् एक-एक रश्मि एक-एक ग्रह का पोषण करती हैं तथा वहाँ के प्रभाव को ब्रह्माण्ड में फैलाती हैं, जिनसे पंचमहाभूतों की क्रियाशीलता बढ़ती है तथा उनके प्रभाव से विविध रूपों में सृष्टि के दर्शन होते हैं। इन सात रश्मियों में से सोम की संबाहिका सुषुम्ना रश्मि चन्द्र को पोषित करती है, तेज (उर्जा) की संबाहिका हरिकेश नामक रश्मि नक्षत्रों से सम्बन्ध रखती है। इससे

यह भी ज्ञात होता है कि एक उर्जा स्रोत अपने समान गुणधर्म वाले अन्य उर्जास्रोतों से भी सम्बन्ध स्थापित कर अपनी उर्जाशक्ति का सन्तुलन बनाते रहते हैं। जैसा कि कहा है—

एवं सूर्यप्रभावेण सर्वा नक्षत्रतारकाः।

बर्धन्ते बर्धिता नित्यं नित्यमाप्यायन्ति च।। कू. पु. १.४१.९

अर्थात् महर्षि व्यास की ब्रह्माण्डीय ऊर्जा के सम्बन्ध में यह एक महनीय दृष्टि है जो आज के विज्ञान के लिये भी पथ प्रदर्शक है।

शेष विश्वकर्मा रश्मि भूतत्व की संवाहिका है, यह बुध को प्रकाशित एवं पोषित करती है। विश्वव्यचा जल तत्व की संवाहिका होने से शुक्र को, संयद्वसु तेज की संवाहिका होने से भौम को, अर्वावसु आकाश तत्व की संवाहिका होने से बृहस्पति को तथा वायु तत्व की संवाहिका सुराट् नामक रश्मि शनि को पोषित करती है।

इसी प्रकार जब हम सहस्त्र रश्मियों के सन्दर्भ में विचार करते हैं तो कई तथ्य सामने आते हैं। यथा ये रश्मियाँ, ऊष्णता, शीतलता तथा वृष्टि की भी सर्जक हैं। इन तथ्यों पर प्रकाश डालने के लिए इन सहस्त्र रश्मियों का संक्षिप्त परिचय देना आवश्यक है। सूर्य की प्रत्येक रश्मि के १००० सूक्ष्म विभाग हैं। इनको प्रमुख रूप से तीन भागों में विभक्त किया गया है। जैसा चित्र में दर्शाया गया है।



**१. वृष्टि सर्जना नाडी (अमृता संज्ञक)** – इनमें १००-१०० रश्मियों की वन्दना, याज्या, केतना तथा भूतना नामक चार उप नाडियाँ होती हैं। अर्थात कुल ४०० रश्मियाँ अमृता संज्ञक होती हैं।

**२. हिमसर्जना नाडी (चन्द्रा संज्ञक)** – इसमें १००-१०० रश्मियों की मेष्य, पौष्य और ह्लादिनी नामक तीन उप नाडियाँ होती हैं। इसमें कुल ३०० रश्मियाँ होती हैं।

**३. घर्मसर्जना नाडी (शुक्रा संज्ञक)** – इसमें १००-१०० रश्मियों की ककुभ, गौ तथा विश्वभृत नामक कुल तीन उप नाडियाँ हैं इनकी कुल संख्या ३०० है। इस प्रकार तीनों नाडियों की रश्मियों की कुल संख्या १००० होती है। इसीलिए सूर्य को सहस्र रश्मि कहा जाता है। इससे यह भी ज्ञात होता है कि सूर्यरश्मियाँ केवल उष्णता ही नहीं प्रदान करती अपितु शीत और हिम की भी कारक होती हैं। जब हम इन रश्मियों में हिमसर्जना और वृष्टि सर्जना की चर्चा करते हैं तो हमें रमन इफेक्ट का स्मरण हो आता है। सन् १९२८ में सर सी. वी. रमन ने जब समुद्र के गहरे जलके नीलेपन का रहस्योद्घाटन किया था। इससे पूर्व यही धारणा थी कि गहरे जल में आकाश का नीलारंग ही प्रतिविम्बित होता है। परन्तु अपनी समुद्र यात्रा के समय ही सर सी. वी. रमन ने नीलेपन का कारण ढूढ़ लिया था, किन्तु उसकी आधिकारिक घोषणा २८ फरवरी १९२८ को की गई। सर सी. वी. रमन ने सिद्ध किया कि जल में दीखने वाला नीला रंग वस्तुत: जल के अणुओं द्वारा प्रकाश के प्रकीर्णन से होता है। अर्थात् रंग की सत्ता में भी प्रमुख रूप से सूर्य की विविक्त रश्मियाँ ही हेतु हैं। क्योंकि स्पष्ट रूप से कहा गया है कि ''जल के अणुओं पर आपतित प्रकाश की विविक्त किरणों के प्रकीर्णन से नीला रंग समुद्र के गहरे जल में दृश्य होता है।'' सूर्य की रश्मियों के जो सूक्ष्म विभाग हैं उन्हीं विविक्त किरणों (रश्मियों) के प्रकीर्णन से ही उक्त प्रभाव का सम्बन्ध है। इस प्रकार वैदिक साहित्य में सूर्य से सम्बन्धित अनेक ऐसे तथ्य हैं जिनपर गहन चिन्तन की अपेक्षा है। सूर्य के साथ-साथ खगोल से सम्बन्धित अनेक विषयों के प्रतिपादन एवं उपलब्धियों के भण्डार वेदों में निहित हैं। ज्योतिष शास्त्र वेदांग ही नहीं अपितु वेद का नेत्र भी माना जाता है। अत: यहाँ ज्योतिष की चर्चा न करते हुए उन विन्दुओं की ओर इंगित करना अधिक उपयुक्त होगा जिनको

आज की परिभाषा में विज्ञान कहा जाता है। विज्ञान की लगभग सभी विधाओं का मूल गणित शास्त्र है। इसका भी शुभारम्भ वेदों से ही होता है।

गणित— प्रारम्भिक गणित के प्रमुख तीन भेद होते हैं। १. अंक गणित, २. बीजगणित तथा ३. रेखागणित। जहाँ तक मैं समझ पाया हूँ वेदों में बीज गणित के संकेत नहीं हैं। किन्तु अंकगणित और रेखागणित के प्रचुर उदाहरण मिलते हैं। सर्वप्रथम वैदिक कालगणना ही स्वयं गणित का उत्कृष्ट उदाहरण हैं। काल की सूक्ष्म इकाई का विभाजन करते हुए वैदिक ऋषियों ने १ सेकेण्ड के ३७९६८वें भाग तक मान निकाल लिया। काल की सबसे सूक्ष्म इकाई का नाम परमाणु रखा है। एक परमाणु का मान सेकेण्ड में परिवर्तित करने पर दशमलव में ०.००००२६ सेकेण्ड (१= १/३७९६८) के तुल्य होता है। काल की बड़ी इकाई का मान एक के ऊपर १९ शून्य रखने पर आता है। जहाँ तक मैं जानता हूँ इतनी सूक्ष्म से लेकर इतने बड़े अंको वाली संख्याओं का अंक विस्तार विश्व के किसी भी साहित्य में उपलब्ध नहीं था, आज भी सम्भवत: उपलब्ध नहीं है।

यजुर्वेद में उपलब्ध गणित के श्रेढी व्यवहार का एक उदाहरण उल्लेखनीय है। चय प्रक्रिया का संकेत करते हुए पहले दो की वृद्धि के साथ १७ अंको का तथा ४ की वृद्धि के साथ १२ अंकों का उदाहरण दिया है। पहले उदाहरण में आदि १ है। अर्थात एक से संख्याका आरम्भ होता है तथा २-२ की वृद्धि के साथ संख्या १७ अंकों तक आगे बढ़ती है। "एका च मे तिस्रश्च मे पंच च मे ......... त्रयस्त्रिंशच्च मे।

इस प्रकार चय (वृद्धि) के उदाहरण में अन्तिम संख्या (अन्त्यधन) का ज्ञान करने के लिए भास्कराचार्य ने सूत्र दिया है—

"व्येकपदघ्नचयो मुखयुक्स्यादन्त्यधनं" (लीलावती)

अर्थात् एक रहित पद को चय से गुणा कर आदि संख्या जोड़ने से अन्तिम संख्या का मान आता है। यहाँ आदि = १, चय = २, पद = १७ अत: सूत्रानुसार गणित करने पर— १७-१ = १६, १६×२ = ३२, ३२

+ १ = ३३ अन्त्यधन (अन्तिम संख्या) ये विषम संख्यायें ३३ वैदिक देवताओं ( ८ वसु + ११ रूद्र + १२ आदित्य + १ इन्द्र + १ प्रजापति = ३३) क्री सूचक हैं. इसी प्रकार सम संख्याओं की चयात्मक श्रेणी का उदाहरण है। यथा—

"चतस्त्रश्च मेऽष्टौ च मे..................अष्टचत्वरिंशच्च मे।"

यहाँ आदि (मुख) ४, चय ४ तथा पद १२ हैं। अत: सूत्रानुसार (१२-१) ४+४ = ४८ सर्वधन का मान हुआ। यह संख्या जगती छन्द की अक्षर संख्या की सूचक है।

दूसरा उदाहरण युजर्वेद का ही मन्त्र है "सप्तास्यासन् परिधयस्त्रिसप्त समिध: कृता:" यह वृत्त और परिधि के सम्बन्ध का द्योतक है। मन्त्र के अनुसार वृत्त और परिधि में ७ और २१ का सम्बन्ध हैं, जो स्वल्पान्तर से गणितीय सिद्धान्त के अनुरूप है। गणित का सूत्र है

व्यासे भनन्दाग्नि हते विभक्ते खबा॰ासूर्यै: परिधि: स सूक्ष्म:।

द्वाविंशतिघ्ने, विहृतेऽथ शैलै: स्थूलोऽथवा स्याद् व्यवहारयोग्य:।।

लो. क्षे. ४२

अर्थात् व्यास को ३९२७ से गुणा कर १२५० से भाग देने पर सूक्ष्म परिधि का मान आता है। तथा व्यास को २२ से गुणा कर ७ का भाग देने से स्थूल परिधि का मान होता है। २२/७ का मान ३.१४३ तथा २१/७ का मान ३ होता है जो स्वल्पान्तर से बराबर ही है।

शुल्बसूत्रों में जहाँ विविध वेदियों एवं चितियों की चर्चा है वह सम्पूर्ण ग॰णतीय विषय है। वृत्त के क्षेत्रफल तुल्य चतुर्भुज बनाना या चतुर्भुज तुल्य वृत्त बनाना यह सब रेखागणित के अन्तर्गत आते हैं। चितियों में प्रयोग होने वाले ईटों के साँचे का निर्माण भी कुशल तक्नीकी प्रक्रिया से ही हो॰ता था। क्योंकि अंगुल मान से लेकर हस्त प्रमाणों में वर्ग, आयत, त्रिकोण, अर्धवृत्त, पंचकोण आदि आकृतियों के ईटों के निर्माण तथा उन्हे पकाने एवं वेदियों

तथा चितियों में सुरक्षित स्थापित करने की जो प्रक्रिया है उससे ज्ञात होता है कि पहले चिति या वेदी का मानचित्र बनाते हैं। तदनुसार परिमाण एवं आकृति का निर्धारण कर ईटों का निर्माण होता था। ईंटों को काट कर या गढ कर लगाने की प्रथा वेदियों या चितियों में नहीं थी। ईटों की गणना हेतु दस से लेकर परार्ध तक की विशाल संख्याओं का उल्लेख किया गया है।

**खगोल-** सामान्य गणित के साथ-साथ खगोलीय गणित का भी चमत्कारिक उदाहरण ग्रहण के सन्दर्भ में उपलब्ध होता है। ग्रहों का भगण काल का ज्ञान कर उनकी गति एवं भगण पूर्ति काल के आधार पर ग्रहण चक्र का संकेत किया गया है जिससे एक ग्रहण की पुनरावृत्ति १८ वर्ष ११ दिनों में होती है, इसका ज्ञान हो जाता है। इस ग्रहण चक्र की उपपत्ति इस प्रकार है—

एक चान्द्रमास में २९.५३ दिन होते हैं। चन्द्रमा का नक्षत्रचक्रभ्रमण काल २७.३२१७ दिनों का होता है। अतः २२३ चान्द्र मासों तथा २४१ चान्द्रभगणों के काल लगभग तुल्य होते हैं। इस प्रकार जब तक चन्द्रमा २४१ भगण पूर्ण करता है, तब तक केवल २२३ चान्द्रमास पूर्ण हो पातें हैं। अर्थात् १८ भगण अथवा १८×२७ = ४८६ नक्षत्र चन्द्रमा तब तक आगे हो जाता है। अतः त्रैराशिक से ज्ञात होता है कि एक चान्द्रमास में चन्द्रमा २.१७ अर्थात दो नक्षत्रों से कुछ अधिक आगे होता है। यही कारण है कि मासान्त में कभी दो तथा कभी ३ नक्षत्रों का अन्तर आ जाता है। २२३ चान्द्रमास लगभग १८ वर्ष ११ दिनों के तुल्य होते हैं। चन्द्रमा अपनी गति से लगभग २७.२१२१ दिनों में अपने पात (राहु) स्थान पर आ जाता है। अतः ग्रहण का काल भी सम्भावित रहता है। इसी आधार पर १८ वर्ष तथा ११ दिनों के अन्तराल पर ग्रहणों की पुनरावृत्ति का पूर्व ज्ञान कर लिया जाता था। सरलता हेतु गणित द्वारा काल मानों की समता प्रदर्शित है—

| | | |
|---|---|---|
| २२३ चान्द्रमास | = २२३×२९.५३ | = ६५८५.३२ दिन |
| २४१ भगण | = २४१×२७.३२१७ | = ६५८२.५२ दिन |
| २४२ चन्द्रराहुयोग | = २४१×२७.२१२१ | = ६५८५.३३ दिन |
| १८ वर्ष ११ दिन | = १८×३६५.२५६३+११ | = ६५८५.६१ दिन |

वैदिक गणित के सन्दर्भ में शंकराचार्य स्वामी श्री भारतीकृष्णतीर्थ जी ने

जिन सूत्रों की रचना की है वे अपने आप में स्वत: प्रमाण हैं। भास्कर आदि आचार्यों की रचनायें भी अपनी वैदिक परम्परा की ही परिचायिका हैं। गणित के अतिरिक्त अन्य विषयों की ओर दृष्टि डालने पर अनेक महत्वपूर्ण सामयिक विषयों पर गहन चिन्तन के सूत्र मिलते हैं। उनमें से कुछ महत्वपूर्ण विन्दुओं का उल्लेख करना चाहूँगा!

ब्रह्माण्ड के अपारत्व की ओर संकेत करते हुए कहा गया है "तीन द्युलोक हैं, उनमें से दो सविता के उदर में हैं। अर्थात एक द्युलोक की हम कल्पना कर पाते हैं। इसके बाद ऋषि ने स्पष्ट कह दिया "इह ब्रवीत् य उ तच्चिकेतत्" अर्थात् ब्रह्माण्ड को समग्र रूप में यदि कोई जानता हो तो मुझे बताये। अभिप्राय स्पष्ट है, कोई नहीं जानता।

इन्द्र का परिचय देते हुए ऋषि ने सृष्टि के आरम्भ में पृथ्वी की स्थिति की ओर संकेत करते हुए कहा है कि "जिसने कापती हुई पृथ्वी को स्थिर किया है उसे इन्द्र कहते हैं।" पृथ्वी के गोलत्व, निराधारत्व तथा सूर्याकर्षण वशात् आकाश में स्थिति के स्पष्ट उल्लेख से पृथ्वी के वास्तविक स्वरूप का पूर्णत: आभास हो जाता है। इतना ही नहीं पूर्व क्षितिज पर कृत्तिका नक्षत्र की सूचना अयनविन्दु का संकेत करता है। ज्योतिषशास्त्र तो वेद का नेत्र ही है अत: उसका उल्लेख वेदों में अनेक स्थलों पर होना स्वाभाविक है। इसलिए यहाँ ज्योतिषशास्त्र के सन्दर्भो की चर्चा न कर अन्य वैज्ञानिक विन्दुओं की ओर ध्यानार्षण करने का प्रयास करूँगा।

1. बृहदारण्यक में पुत्रमन्थ कर्म के अन्तर्गत इच्छानुसार रंग-रूप और स्वभाव वाले सन्तान की उत्पत्ति का विधान बताया गया है। इस कर्म में उपयुक्त काल और विशिष्ट आहार का प्रयोग होता है तथा गर्भाधान के अनन्तर विविध संस्कारों का विधान है। आज का विज्ञान भी इस विषय पर गहन अनुसन्धान और प्रयोगों में संलग्न हैं।

2. पशुपालन और कृषि वैदिक काल का प्रमुख व्यवसाय रहा है। पशुओं में गौ का सर्वोच्च स्थान रहा है। गौ शब्द पृथ्वी का पर्याय भी रहा है। जब-जब पृथ्वी पर संकट आया है पृथ्वी ने गौ का ही रूप धारण किया। गौ सम्पत्ति की सूचक भी रही है। किसी भी व्यक्ति की भौतिक सम्पत्ति का अनुमान उसके पास

गौओं की संख्या से ही लगाया जाता रहा है। वैदिक साहित्य के अनुसार गौओं की सृष्टि नहीं थी, इनकी आवश्यकता अनुभव कर अंगिरा ऋषि ने तपस्या कर गौओं को प्राप्त किया। गौओं के दुग्ध एवं घृत आदि से यज्ञों की हवि तैयार की जाती थी। इसलिए गौओं का विशेष वर्णन मिलता है।

गाय का दूध ही नहीं अपि तु गाय से प्राप्त सभी वस्तुएँ गव्य कही जाती हैं। गव्य पाँच प्रकार के होते हैं। १. दूध, २. दधि, ३. घृत, ४. गोमूत्र, ५. गोमय। ये सभी यज्ञीय पदार्थ हैं तथा अति पवित्र हैं। इनके मिश्रण को पंचगव्य कहा जाता है। इनकी पवित्रता बनाये रखने हेतु इसमें कुशोदक का भी मिश्रण करना चाहिए।

3. कृषि-"अथो अन्नेनैव जीवन्ति" इस उपनिषद् वाक्य से ही कृषि के महत्व का अनुमान हो जाता है। महर्षि पराशर ने भी कृषि के महत्व को बतलाते हुए कहा है कि कानों में, कण्ठ में तथा हाँथों में यदि स्वर्णाभूषण भरे पड़े हो तो भी अन्न के अभाव में उपवास ही करना पड़ेगा। अतः कृषि को किसी के ऊपर न छोड़ कर स्वयमेव कृषि हेतु जाना चाहिए। कहा भी है—

पितुरन्तःपुरं दद्यात् मातुर्दद्यान्महानसम्।
गोषु चात्समं दद्यात् स्वयमेव कृषिं व्रजेत्।।

वैदिक काल में कृषि हेतु ऋतुओं का तथा वर्षा का पूर्वानुमान करने की प्रथा रही है। ऋतुओं के अप्रसन्न होने से कृषि का नाश तथा प्रसन्न होने से कृषि की वृद्धि होती है। छान्दोग्य उपनिषद में छः ऋतुओं की संज्ञा उनके गुणों के आधार पर की गई है। यथा-वसन्त को हंकार, ग्रीष्म को प्रस्ताव, वर्षा को उद्गीथ, शरद् को प्रतिहार, हेमन्त और शिशिर को निधन संज्ञा दी गई है। वृष्टिज्ञान के प्रसंग में वर्षा और ऋतुओं का समावेश स्वयमेव हो जाता है। उपनिषदों में कथाओं के माध्यम से अधिक से अधिक अन्न उपजानें की प्रेरणा दी गई है।

4. शिल्प एवं व्यवसाय—मिट्टी के खिलौनें, मिट्टी के बर्तन, लोहे के उपकरण, आविज (ऊनी) वस्त्र, सुवसन आदि विविध वस्त्रनिर्माण, स्वर्णाभूषण, रथ, शकट आदि वाहनों के निर्माण आदि कार्यों के पर्याप्त

उल्लेख मिलते हैं। इसी क्रम में लोहे के प्रति चुम्बक के सहज आकर्षण को दर्शाया गया है, परन्तु इस आकर्षण का कारण नहीं कहा गया है। सीधे शब्दों में कह दिया गया कि ''चुम्बक की ओर लोहे के दौड़ने का कारण अदृष्ट है।''

5. स्थापत्य और वास्तु—उपनिषद् काल तक गृह, नगर, दुर्ग तथा सेतु निर्माण आरम्भ हो चुके थे। नवद्वार वाले पुर, महाशाल (विस्तृत भवन), आयसी पुर लोहे के दुर्ग अथवा लोहे के समान सुदृढ़ दुर्गों के उल्लेख इस बात का संकेत देते हैं कि तब तक तक वास्तु एवं स्थापत्य का भी विकास प्रारम्भ हो गया था। गृह के अन्दर अन्तःसज्जा के क्रम में अनेक पुतलियों एवं यन्त्रों के निर्माण का भी विधान दिया गया है। समरांगण सूत्रधार में यन्त्र से उड़ने वाले पक्षियों, यन्त्र निर्मित द्वारपाल आदि की भी चर्चा है। भवन निर्माण के उपकरणों के सन्दर्भ में इष्टिका निर्माण की पद्धति का उल्लेख आवश्यक हो जाता है। यज्ञ की वेदी में प्रयुक्त होने वाली विभिन्न आकृतियों एवं विभिन्न आकार वाली ईटों का निर्माण तथा उनकी गणना पद्धति गणितीय एवं शिल्पीय दोनों दृष्टियों से महत्वपूर्ण है।

वेद तथा वैदिक साहित्य ज्ञानराशि से परिपूर्ण हैं। आवश्यकता है गहन परिशीलन एवं अनुसन्धान की। वैदिक समृद्धि का केवल गुणगान न कर यदि हम उनमें निहित ज्ञान राशि का प्रकाशन करेंगे तभी हमारी वेदों के प्रति श्रद्धा सार्थक होगी।

**सन्दर्भ–**

१. ऋ.सं. १०.१९०.३।

२. तस्माद्वा एतस्मादात्मन: आकाश: सम्भूत:, आकाशाद्वायु:, वायोरग्नि:, अग्नेराप:, अद्भ्य: पृथ्वी, पृथिव्या ओषधय:, ओषधीभ्योऽन्नम् , अन्नात् पुरष:। तैत्तिरीयोपनिषत् २.१।

३. मत्स्य पु. १२७.२९।

४. सूर्य सिद्धान्त भू. अ. १५।

४+. सप्तयुञ्जन्ति रथमेकचक्रमेको अश्वो बहति सप्तनाम। ऋ. सं. १.१६४.२।

५. कूर्म पु. १.४१.३-४।

६. सूर्यसिद्धान्त भू. अ. २४।

७. कूर्म पु. १.४१.९।

८. कूर्म पु. १.४१.११-१४।

९. प्रज्ञा (सर सी.वी. रमन स्मृति अंक) १९८७-८८ पृ. २९७

१०. १ त्रुटि=३ त्र्यसरेणु=०.०००४७ सेकेण्ड, १ त्रसरेणु = ३ अणु = ०.०००१५ सेकेण्ड १ = अणु = २ परमाणु = ०.००००२६ से. = १/३७९६८ १ = अणु = २ परमाणु = ००००५२ से., १ परमाणु = ०.००००२६से. = १/३७९६८ सेकेण्ड

११. यजु. (रुद्राष्टाध्यायी) २.२४।

१२. लीलावती श्रेढी. ३।

१३. यजु., (रुद्राष्टाध्यायी) २.२५।

१४. लीलावती क्षेत्र. ४०।

१५. बौधायन शु. सू. अ. २,४,७।

१६. ज्योतिर्निबन्धवली पृ. ९४।

१७. उद्धृत भारतीय ज्यो. (ऋ. सं. १.३५.६)।

१८. द्रष्टव्य वेदिक सम्पत्ति पृ. २९०।

१९. उपनिषद कालीन संस्कृति पृ. १९१।

२०. संस्कृत वाङ्मय का वृहद् इतिहास, वेद खण्ड पृ. ५९४-९५।

२१. वही पृ. ५९३।

२२. शार्ङ्गधर संहिता।

२३. कृषिपाराशर १.५ एवं ३.२।

२४. उपनिषद् कालीन सं. पृ. ३९७।

२५. द्र. वैदिक सम्पत्ति पृ.

२६. उपनिषद कालीन संस्कृति पृ.

२७. इयं मे अग्न इष्टिका धेनवःसन्त्वेका च दशच शतं च .......... परार्धश्चेतामेऽग्नइष्टका धेनवः। यजु. वाज. सं. १७.२।



# पञ्चसिद्धान्तिका : एक सर्वेक्षण

पञ्चसिद्धान्तिका के विषय में कुछ कहने से पूर्व आवश्यक हो जाता है इसके रचनाकार ज्योतिष शास्त्र के समुद्धारक, परम वैज्ञानिक, उज्जयिनी रत्न आचार्य वराहमिहिर के विषय में कहना। यद्यपि आचार्य वराहमिहिर का नाम किसी से अपरिचित नहीं है फिर भी उनके प्रति अपने श्रद्धा भाव प्रकट करने के लिए उनके ऐतिह्य का उल्लेख करना चाहूँगा। उनके जन्म के विषय में निश्चित प्रमाण उपलब्ध न होने से इतिहासकारों ने सप्ताश्विवेदसंख्यं के आधार पर इनका जन्म शक ४२७ में माना है। कुछ विद्वानों ने इसे ग्रन्थ रचना काल तथा इससे न्यूनतम १५ वर्ष पूर्व शक ४१२ में इनका जन्म समय माना है। परन्तु आचार्य की प्रौढ़ रचनाओं को देखते हुये १५ वर्ष की आयु भी पर्याप्त प्रतीत नहीं होती। अध्ययन, देशभ्रमण, सिद्धान्तों का संकलन एवं सम्पादन इन सभी कार्यों के लिए यदि न्यूनतम २५ वर्ष की आयु कल्पित करें, तब इनका जन्म समय २५ वर्ष पूर्व अर्थात् ४०२ शक सिद्ध होगा। इसी प्रकार शक ४२७ पञ्च सिद्धान्तिका का रचनाकाल ही है यह भी सुनिश्चित नहीं कहा जा सकता। यह रचनाकाल से पूर्व गंणना की दृष्टि से महत्वपूर्ण समय भी हो सकता है, परन्तु पुष्ट प्रमाण के अभाव में आचार्य द्वारा उद्धृत काल शक ४२७ को पञ्चसिद्धान्तिका काल स्वीकार करने में कोई आपत्ति नहीं है। इनके तिरोधान की तिथि में सन्देह नहीं है उसे सभी ने ५०९ शक स्वीकार किया है। वराहमिहिर की अद्‌भुत प्रतिभा का आभास पञ्च-सिद्धान्तिका और बृहत्संहिता से लगता है। विज्ञान की अधिकतम विधाओं को उन्होंने संग्रह कर बृहत्संहिता में समेट दिया है। आज बृहत्संहिता ही एक ऐसा ग्रन्थ है जिससे ज्योतिषशास्त्र के विस्तृत क्षेत्र का पूर्ण आभास होता है। इसलिए विक्रमादित्य के राज्य सभा के सभी विद्वानों (नव रत्नों) में वराहमिहिर का अद्वितीय स्थान रहा है। जैसाकि कहा गया हैः—

धन्वन्तरिक्षपणकामरसिंहशंकुवेतालभट्टघटखर्परकालिदासा:।

ख्यातो वराहमिहिरो नृपते: सभायां रत्नानि वै वररुचिर्नव विक्रमस्य।।[१]

यद्यपि इस पद्य में निर्दिष्ट नाम समकालीन आचार्यों के नहीं हैं। अत: विक्रमादित्य के नवरत्नों में ये सभी एक साथ रहे हों ऐसा मानना ऐतिहासिक दृष्टि से संगत नहीं है। सम्भव है तत्कालीन मूर्धन्य विद्वानों को उक्त नामों से विभूषित किया गया हो। अस्तु आचार्य वराहमिहिर एक मात्र ऐसे आचार्य है जिनका कार्यक्षेत्र समग्र ज्योतिष शास्त्र रहा है। ज्योतिष के तीनों स्कन्धों में उनकी मानक रचनायें हैं।

| | | |
|---|---|---|
| सिद्धान्त में | - | पञ्चसिद्धान्तिका |
| संहिता में | - | बृहत्संहिता, विवाहपटल, योगयात्रा |
| होरा में | - | बृहज्जातक, लघुजातक |

आज भी ये ग्रन्थ उतने ही महत्वपूर्ण हैं जितने उस समय थे तथा भविष्य में भी रहेंगे।

वराहमिहिर ने संकीर्ण भावनाओं का परित्याग कर ज्ञानपिपासा से देशान्तर भ्रमण भी किया। जहाँ भी उन्हें कुछ ज्ञान की बातें मिलीं उनका संग्रह किया। उनके अन्दर उदात्त भावनायें थी। उन्होंने उन्मुक्त भाव से अपने विचारों की घोषणा की थी।

"म्लेच्छा हि यवनास्तेषु सम्यक् शास्त्रं प्रतिष्ठितम्।

ऋषिवत्तेपि पूज्यन्ते किं पुनर्दैवविद् द्विज:।।[२]

कभी-कभी गुण भी दोष के रूप में देखे जाते हैं। आचार्य के ऊपर इस प्रकार के आरोप भी लगते रहे है कि वे ग्रीक और यवनों से अधिक प्रभावित थे। राशियों के नाम क्रिय, ताबुरि, जितुम आदि ग्रीक नामों से मिलते हैं। इन्हीं

१. ज्योतिर्विदाभरणम् २२.१०।

२. बृहत्संहिता २.३०।

आधारों पर उन्हें ग्रीक प्रभावित भी कहा जाता है। अस्तु आचार्य ने पाँचों सिद्धान्तों के संग्रह के साथ-साथ एक अद्भुत कार्य भी किया है जिससे ग्रहों की गणना पद्धति परिष्कृत हुई। इन्होंने बीज संस्कार देकर स्थूल ग्रह गणित को दृक्प्रत्ययकारक बनाया। सूर्य सिद्धान्त के ग्रहों में बीज संस्कार का परिमाण उनके निम्नलिखित पद्य से ज्ञात होता है—

क्षेप्याः शरेन्दुविकलाः प्रतिवर्षं मध्यमक्षितिजे।

द्वादशगुरोर्विशोध्याः शनैश्चरे सार्धसप्तयुताः।।

पञ्चदश विशोध्याः सिते बुधे खाश्विचन्द्रयुताः।।

[भा. ज्यो. पृ. 298

अर्थात् प्रतिवर्ष मध्यम मंगल में १५ जोड़ना है। मध्यम गुरु से १२ विकला घटाना है, मध्यम शनि में ७।३० विकलादि जोड़ना है, शुक्र में २५ घटाना है तथा मध्यम बुध में १२० विकला जोड़ना है।

उक्त बीज संस्कारों से संस्कृत तत्कालीन ग्रह दृक् प्रत्यय कारक हो गये। इस प्रकार न केवल सिद्धान्तों का संग्रह कर उनकी रक्षा की अपितु सिद्धान्तों का परिष्कार कर उनको सामयिक एवं उपयोगी भी बनाया।

आचार्य वराहमिहिर की सभी मानक कृतियों में सिद्धान्त स्कन्ध का प्रतिनिधित्व करने वाली एक मात्र रचना "पञ्चसिद्धान्तिका" नाम से सुप्रसिद्ध है। यद्यपि आचार्य ने सिद्धान्त ग्रन्थ के रूप मे इसका उल्लेख नहीं किया है, किन्तु प्रसिद्ध व्याख्याकार भट्टोत्पल ने इसे वराहमिहिर विरचित सिद्धान्त कहा है। इसके नाम से तथा इसमें संग्रहीत सिद्धान्तों से स्वयं सिद्ध हो जाता है कि पञ्चसिद्धान्तिका एक सिद्धान्त ग्रन्थ है, किन्तु आचार्य वराहमिहिर ने अपनी कृतियों में स्वयं इसे करण ग्रन्थ कहा है। आचार्य सुधाकर द्विवेदी ने भी पञ्चसिद्धान्तिका के मंगलाचरण में राम की स्तुति करते हुये लिखा है—"स्मारं स्मारं सततं विवृणोमि वराहजं करणम्।। इस प्रकार "पञ्चसिद्धान्तिका" को "करण ग्रन्थ" के रूप में ही स्वीकार करना उचित होगा। पाँचों सिद्धान्तों का उल्लेख करते हुए आचार्य वराहमिहिर ने

कहा है[१]—

पौलिश-रोमक-वसिष्ठ-सौर-पैतामहास्तु सिद्धान्ताः।।
पञ्चभ्यो द्वावाद्यौ व्याख्यातौ लाटदेवेन।।
पौलिशकृतः स्फुटोऽसौ तस्यासन्नस्तु रोमकः प्रोक्तः।
स्पष्टतरः सावित्रः परिशेषौ दूरविभ्रष्टौ।।

अर्थात् पौलिश, रोमक, वसिष्ठ, सौर तथा पैतामह ये पाँच सिद्धान्त हैं इनमें से आरम्भ के दो सिद्धान्त पौलिश और रोमक की व्याख्या आचार्य लाटदेव ने की है। पौलिश सिद्धान्त स्पष्ट है। उसी के आसन्न रोमक सिद्धान्त है। इन दोनों की अपेक्षा सूर्य सिद्धान्त अधिक स्पष्ट है तथा शेष वसिष्ठ और पैतामह सिद्धान्त अशुद्ध है। शंकर बाल कृष्ण दीक्षित ने उक्त पद्यों पर अपना आशय प्रकट करते हुये लिखा है कि पञ्चसिद्धान्तिका के काल में पौलिश सिद्धान्त दृक्प्रत्यय कारक था उसी के आसन्न दृक् प्रत्ययकारिता रोमक सिद्धान्त की थी। श्री टी. एस. कुप्पन्नाशास्त्री द्वारा सम्पादित पञ्चसिद्धान्तिका में कुछ पाठान्तर हैं जिससे सम्पूर्ण पौलिश सिद्धान्त की स्फुटता सन्दिग्ध हो जाती है। म.म.पं. सुधाकर द्विवेदी एवं G. Thibaut द्वारा सम्पादित ग्रन्थ के आधार पर "पौलिशकृतः स्फुटोऽसौ"[१] पाठ दिया है इससे सम्पूर्ण पौलिश सिद्धान्त की स्फुटता सिद्ध होती है किन्तु श्री कुप्पन्ना शास्त्री अपने ग्रन्थ में "पौलिशतिथिः स्फुटोऽसौ" यह पाठ दिया है इससे तो यही स्पष्ट होता है कि पौलिश सिद्धान्त की केवल तिथि ही स्पष्ट (दृक प्रत्यय कारक है)। इसकी व्याख्या में भी लिखा है "The Tithi resulting from the Paulish is tolerably accurate and that of the Romaka approximate to that. The Tithi of the saur is very accurate."[२] श्री एस. बालचन्द्रराव ने ऐतिहासिक अवधारणा पर प्रो. डेविड पिंगरी की प्रतिक्रिया व्यक्त करते हुये लिखा है कि प्रायः अब तक ग्रीक का पौलिश सिद्धान्त तथा बेविलोनिया का

---

१. पञ्चसिद्धान्तिका १.४।

२. पञ्चसिद्धान्तिका १.४ (टीका कु.शा.)।

रोमक सिद्धान्त माना जाता रहा है। जिसके संग्रह का महान कार्य वराहमिहिर ने किया है। किन्तु डॉ. डेविड पिंगरी ने स्पष्ट शब्दों में लिखा है 'ये दोनों ग्रीक और बेविलोनियन सिद्धान्तों के मिश्रण है तथा इन पर प्रबल प्रभाव भारतीय सिद्धान्त का ही है।' ऐतिहासिक और शास्त्रीय दोनों दृष्टियों से यह टिप्पणी महत्वपूर्ण है। इसी प्रकार इन सिद्धान्तों के काल क्रम के विषय में भी मतान्तर हैं। कुछ लोगों ने अहर्गण प्रसंग में सप्ताश्विवेदसंख्यं के आधार पर इसे ४२७ शक का माना है, जो सर्वथा अनुचित है। शक ४२७ तो वराहमिहिर का काल है जिसमें उन्होंने पञ्चसिद्धान्तिका की रचना की। इन पाँचों सिद्धान्तों का अस्तित्व तो वराह से सुदूर पूर्व काल में भी रहा है। सभी ग्रन्थकार अपने काल के शक का ही प्रयोग अपने ग्रन्थ के उदाहरण में करते हैं। आचार्य वराहमिहिर ने भी पञ्चसिद्धान्तिका के अहर्गणानयन में "सप्ताश्विवेदसंख्यं शककालमपास्य चैत्रशुक्लादौ"[१] पाठ दिया है। जो उनके काल के अनुसार संगत है। इस आनुषंगिक विवेचना के अनन्तर पाँचों सिद्धान्तों का संक्षिप्त परिचय आवश्यक है, जो इस प्रकार है —

**१. पैतामह सिद्धान्त –** यह सर्वाधिक प्राचीन है। आर्यभट और ब्रह्म गुप्त ने इसका उल्लेख किया है तथा यह भी स्वीकार किया है कि अत्यन्त प्राचीन होने के कारण यह त्रुटिपूर्ण हो गया है। ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त में लिखा है—

"ब्रह्मोक्तं ग्रहगणितं महता कालेन यत् खिलीभूतम् ।
अभिधीयते स्फुटं तत् जिष्णुसुतब्रह्मगुप्तेन॥१.२

उसी ब्राह्मसिद्धान्त को आधार मानकर ब्रह्मगुप्त ने अपना सिद्धान्त ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त नाम से लिखा है। इस प्रकार इतिहास के पृष्ठ पर अनेक ब्राह्मसिद्धान्त हो गये। १. ब्राह्मसिद्धान्त (पैतामहसिद्धान्त), २. शाकल्योक्त ब्राह्मसिद्धान्त, ३. विष्णुधर्मोत्तर पुराणान्तर्गत ब्राह्मसिद्धान्त, ४. ब्रह्मगुप्त का ब्राह्मसिद्धान्त। शंकर बालकृष्ण दीक्षित ने शाकल्योक्त ब्राह्मसिद्धान्त एवं विष्णुधर्मोत्तर पुराण के ब्राह्मसिद्धान्त को ब्रह्मगुप्त के ब्राह्मसिद्धान्त से परवर्ती माना है क्योंकि ये खिलीभूत नहीं है। अतः खिलीभूत ब्राह्मसिद्धान्त पञ्चसिद्धान्तिकोक्त ही है।

इस पैतामह सिद्धान्त की उपलब्ध कुल ५ आर्यायें पञ्चसिद्धान्तिका के १२वें अध्याय में वर्णित है। इनके अतिरिक्त ब्राह्मसिद्धान्त का कुछ भी विषय उपलब्ध नहीं है। इनमें से आरम्भ की दो आर्यायों में युगमान, अधिमास, क्षयदिन, एवं अहर्गण बतलाया गया है। जो इस प्रकार है—

रविशशिनोः पञ्चयुगं वर्षाणि पितामहोपदिष्टानि।

अधिमासास्त्रिंशद्भिर्मासैरवमो द्विषष्ट्या तु॥१२.१

द्व्यूनं शकेन्द्रकालं पञ्चभिरुद्धृत्य शेषवर्षाणाम्।

द्युगणं माघसिताद्यं कुर्याद्द्युगणं तदहन्युदयात्॥१२.२

अर्थात् सूर्य और चन्द्र के ५ वर्षों का एक युग, तीस मासों के बाद एक अधिमास तथा ६२ दिनों पर एक क्षय दिन। कहीं कहीं पर 'त्रिषष्ट्या' पाठ होने से ६३ दिनों पर क्षय दिन ग्रहण किया गया है। इसी प्रकार दो रहित शकेन्द्र काल से अहर्गण साधन की विधि दी गई है। शेष आर्यायों में दिनमान एवं नक्षत्र साधन की विधि दी गई है।

**२. वसिष्ठ सिद्धान्त–** पञ्चसिद्धान्तिका में वसिष्ठ सिद्धान्त की कुल १३ आर्यायें है इनमें सूर्य और चन्द्रमा के विषय में ही प्रमुख विवेचन है। अन्य ग्रहों का उल्लेख नहीं है किन्तु जो लग्न आदि के भी विषय दिये गये हैं वे सभी अन्य सिद्धान्तों से भिन्न हैं।

**३. रोमक सिद्धान्त –** इस सिद्धान्त के बहुत से अंश पञ्चसिद्धान्तिका में उपलब्ध हैं। अहर्गण साधन से लेकर अधिमास, क्षयमास एवं ग्रहण साधन तक का उल्लेख है। अहर्गण साधन यवनपुर (रोमक) में सूर्यास्तकालिक किया गया है। जो लंका का अर्धरात्रि कालिक होगा।

**४. पौलिश सिद्धान्त –** यह सिद्धान्त भी रोमक की तरह विस्तृत रूप से उपलब्ध है। पौलिश अहर्गण रोमक के आसन्न ही है। इसके अतिरिक्त सूर्य चन्द्र साधन, ग्रहों का मार्गत्व वक्रत्व, सूर्य-चन्द्र ग्रहण आदि का भी साधन यहाँ दिया गया है।

**५. सूर्य सिद्धान्त –** इस सिद्धान्त में सूर्य चन्द्र के साथ-साथ भौमादि ग्रहों का भी साधन किया गया है। जैसा पहले बताया जा चुका है कि "स्पष्टतरः सावित्रः" तदनुसार सूर्य सिद्धान्त द्वारा सूर्य-चन्द्र ग्रहण एवं उदय अस्त आदि अनेक विषयों का प्रतिपादन अन्य सिद्धान्तों की अपेक्षा सूक्ष्म एवं सुस्पष्ट है।

इस प्रकार पञ्चसिद्धान्तिका में न्यूनाधिक रूप से पञ्च सिद्धान्तों का समावेश किया गया है। अब इन सिद्धान्तों में जो मूल अन्तर है उन पर विचार करते हैं। सभी सिद्धान्तों में वर्षमान समान नहीं है सबमें कुछ न कुछ अन्तर है जो इस प्रकार है :—

| | **सिद्धान्त** | **वर्षमान** |
|---|---|---|
| १. | पितामह सिद्धान्त | ३६५/२१/२५ |
| २. | वसिष्ठ सिद्धान्त | अनुपलब्ध |
| ३. | पौलिश सिद्धान्त | ३६५/१५/३० |
| ४. | रोमक सिद्धान्त | ३६५/१४/४८ |
| ५. | सूर्य सिद्धान्त | ३६५/१५/३१/३० |

उक्त सन्दर्भ में म. म. पं. सुधाकर द्विवेदी का कथन है कि भट्टोत्पल ने पौलिश और सूर्य सिद्धान्त के वर्षमान को समान माना है। उक्त आंकड़ों के आधार पर दोनों में मात्र १/३० कलादि का अन्तर है। शंकर बालकृष्ण दीक्षित के अनुसार सूर्य सिद्धान्त के वर्षमान ३६५/१५/३१/३० के आधार पर पञ्चसिद्धान्तिका में निर्दिष्ट काल शक ४२७ में मेष संक्रान्ति चैत्र कृष्ण १४ रविवार को ४८ घटी ९ पल पर रही होगी। अर्थात् मध्यम सूर्य का मान ० राशि ० अंश रहा होगा। तथा सूर्य का क्षेपक ११/२९/२७/२० उज्जैन के मध्याह्न काल का रहा होगा। पञ्चसिद्धान्तिका में "द्युगुणोऽर्कोष्टशतघ्ने" इत्यादि द्वारा क्षेपक का तो उल्लेख मिलता है, किन्तु रचना काल तथा स्थान का उल्लेख नहीं किया गया है, किन्तु उक्त तथ्यों के आधार पर

पञ्चसिद्धिान्तिका काल शक ४२७ तथा रचना स्थल 'उज्जैन' सिद्ध होता है।

आचार्य ने ग्रन्थ के आरम्भ में पञ्चसिद्धान्तिका में प्रतिपाद्य विषयों का उल्लेख किया है, जो इनके वर्णन शैली.का अंग है। बृहत् संहिता में भी सभी प्रतिपाद्य विषयों को संहिता पदार्थाः शीर्षक के अन्दर प्रकाशित किया है। पंच-सिद्धान्तिका का प्रतिपाद्य विषय इस प्रकार है :—

यत् यत् परमरहस्यं भ्रमति मतिर्यत्र तन्त्रकाराणाम्।

तदहमपहाय मत्सरमस्मिन् वक्ष्ये ग्रहं भानोः।

दिग्स्थितिविमर्दकर्णप्रमाण-वेलाग्रहाग्रहाविन्दोः ।

ताराग्रहसंयोगं देशान्तरसाधनं चाऽस्मिन्।

सममण्डलचन्द्रोदय-यन्त्रछेद्यानि शांकवच्छायाः।

उपकरणाद्यक्षज्यावलम्बकापक्रमाद्यानि।। पं. सि. १.५-७

प्राचीन पञ्चसिद्धान्तिका के समानान्तर नवीन पञ्चसिद्धान्तिका का भी उल्लेख है। जिसमें निम्नलिखित पाँच सिद्धान्त हैं :—

१. सूर्य सिद्धान्त २. सोम सिद्धान्त ३.वसिष्ठ सिद्धान्त

४. रोमश सिद्धान्त ५. ब्रह्म सिद्धान्त (शाकल्योक्त)

ये पाँच वराहकृत पञ्चसिद्धान्तिका से सर्वथा भिन्न हैं। इनमें भी सर्वाधिक प्रसिद्ध सूर्य सिद्धान्त हो है। इनमें भगणादि मान स्वल्पान्तर से समान ही हैं। वर्तमान सूर्य सिद्धान्त इन सबसे भिन्न है। इस सूर्य सिद्धान्त को आर्ष माना जाता है। तथा सूर्यांश पुरुष से उपदिष्ट मयासुर द्वारा प्रतिपादित माना जाता है। सूर्य ने मयासुरं से स्वयं कहा था —

न मे तेज सहः कश्चिद् आख्यातुं नास्ति मे क्षणः।

मदंशः पुरुषोऽयं ते निःशेषं कथयिष्यति।। सू. सि. ६

इसकी काल गणना करने पर आज से २१६५१०६ वर्ष पूर्व उसका रचना काल सिद्ध होगा।

पञ्चसिद्धान्तिका में कुछ ऐसे आचार्यों का नामोल्लेख किया है जिनके सहज ज्ञान का आधार उपलब्ध नहीं है। यथा—

द्युगणादिनवाराप्तिः द्युगणोऽपि हि देशकालसम्बन्धात्।
लाटाचार्येणोक्तो यवनपुरेऽर्धास्तगे सूर्ये।
रव्युदये लंकायाम् सिंहाचार्येण दिनगणोऽभिहितः।
यवनानां निशि दशभिर्मुहूर्त्तैश्च तद् गुरुणा।।
लंकार्धरात्रसमये दिनप्रवृत्तिं जगाद चार्यभटः।
भूयः स एव सूर्योदयात् प्रभृत्याह लंकायाम्।। १५-१८-२०

यहाँ लाटाचार्य, सिंहाचार्य, सिंहाचार्य के गुरु और आर्यभट के आहर्गणनयन का स्थान और काल बताया गया है। लाटाचार्य ने यवनपुर में सूर्यास्त कालिक (अर्थात् लंका मध्यरात्रि कालिक), सिंहाचार्य ने लंका में सूर्योदय कालिक, सिंहाचार्य के गुरु ने यवन (रोमक) में रात्रि के २० घटी का अहर्गण सिद्ध किया है।

इससे यह सिद्ध होता है कि ज्योतिष शास्त्र की अनेक महत्वपूर्ण कृतियाँ तथा उनके कर्ता आचार्य अन्वेषकों एवं इतिहासकारों की दृष्टि से ओझल हो चुके हैं। पञ्चसिद्धान्तिका को देखने से ऐसा प्रतीत होता है कि आचार्य वराहमिहिर के काल में ही ज्योतिष सिद्धान्त की स्थिति चिन्तनीय हो चुकी थी। अतः समग्र ज्योतिष शास्त्र को संग्रहीत, सुरक्षित एवं परिष्कृत करने का श्रेय आचार्य वराहमिहिर को ही है।



# ज्योतिष और भौगोलिक परिदृश्य-पौराणिक दृष्टि

जयति पराशरसूनुः सत्यवतीहृदयनन्दनो व्यासः।

यस्यास्यकमलगलितममृतं जगत्पिबति।।

यं प्रव्रजन्तमनुपेतमपेतकृत्यं द्वैपायनो विरहकातर आजुहाव

पुत्रेति तन्मयतया तरवोभिनेदुस्तं सर्वभूतहृदयं मुनिमानतोस्मि।।

पौराणिक साहित्य में महर्षि व्यास ने सृष्टि से लेकर सामाजिक व्यवस्था एवं जीवन पद्धति से जुड़े लगभग सभी पक्षों का समावेश कर दिया है। इसलिए पुराणों की प्रासङ्गिकता सभी दृष्टियों से सार्वकालिक है। भारतीय विद्याओं के सन्दर्भ में पुराणों को विश्वकोश भी कहा जा सकता है। क्योंकि सभी के सन्दर्भ यत्र तत्र पुराणों में उपलब्ध हैं। कृत्रिम आधान से कुन्ती के तीन पुत्रों की उत्पत्ति माद्री से यमल जन्म, गान्धारी के एक गर्भ से एकसौ पुत्रों तथा एक पुत्री की उत्पत्ति जैसे व्यास के अद्भुत कार्य उनकी वैज्ञानिक प्रतिभा के चरमोत्कर्ष के परिचायक हैं। महर्षि व्यास की सर्वाङ्गीण अप्रतिम प्रतिभा का दिग्दर्शन पुराणों में भलीभाँति होता है। सृष्टि प्रक्रिया को परिभाषित करते हुए महर्षि ने विविध प्रसंगों में पृथ्वी और अन्तरिक्ष का यथार्थ चित्रण किया है। यदि ऐतिहासिक दृष्टि से देखा जाय तो भूगोल और खगोल को सर्वप्रथम प्रतिपादित करने वाले ऋषियों में महर्षि व्यास का नाम अग्रपंक्ति में आता है।[१]

---

१. सूर्यः पितामहो व्यासः वसिष्ठोऽत्रिः पराशरः
कश्यपो नारदो गर्गो मरीचिर्मनुरङ्गिराः।
रोमशःपौलिशश्चैव च्यवनो यवनो भृगुः
शौनकोष्टादशश्चैते ज्योतिःशास्त्रप्रवर्तकाः।।

कश्यपसंहिता (उ. ज्योतिषशास्त्रस्येतिहासः पृ. ९)

इनके द्वारा रचित साहित्य में वर्णन की प्रक्रिया कहीं कहीं आलङ्कारिक अवश्य है परन्तु अन्तर्निहित तत्व नितान्त वैज्ञानिक हैं। महर्षि ने महाराजा पृथु की कथा के माध्यम से पृथ्वी की प्रारम्भिक स्थिति का निरूपण किया है। पृथु ने ही विषम भूमि को वास योग्य समतल बनाया तथा खर्वट, ग्राम, नगर, झील एवं तालाब आदि का सर्वप्रथम निर्माण किया। उसी समय से भूगोल की परिकल्पना आरम्भ हुई। भूगोल को दो भागों में विभक्त कर निरूपति किया गया है। १. भारतवर्ष या जम्बूद्वीप का, २. पृथ्वी (विश्व) का भूगोल। आधुनिक चिन्तकों के मतानुसार विश्व के भूगोल के अन्तर्गत केवल पूर्वी गोलार्ध का ही भूगोल वर्णित है। पश्चिमी गोलार्ध को पाताल के रूप में वर्णित किया गया है। पाताल के लिए प्रायः यह धारणा रही है कि जल में प्रविष्ट होकर लोग पाताल जाते थे। इस कल्पना में यथार्थता निहित है। यदि पश्चिम गोलार्ध को पाताल माना जाय तो वहाँ पहुचने का साधन एक मात्र जल मार्ग ही था। पृथ्वी के गोल होने से जल में कुछ दूर तक जाने पर जलयान अदृश्य हो जाता था। इस घटना से लोग समझते थे कि यात्री जल के भीतर प्रविष्ट होकर पाताल चले गये। जहाँ तक मैं समझता हू दुर्गम होने के कारण पाताल भूमि का विस्तृत विवेचन नहीं किया गया। उसकी अपेक्षा सम्मुखस्थ पूर्वी गोलार्ध का विस्तृत विवेचन किया गया।

पूर्वी गोलार्ध को सात महाद्वीपों एवं सात समुद्रों में विभक्त किया गया है। जिनके नाम हैं— १.जम्बू द्वीप, २. प्लक्षद्वीप, ३. शाल्मलद्वीप, ४. कुशद्वीप, ५. क्रौञ्चद्वीप, ६. शाकद्वीप, और ७. पुष्करद्वीप।

ये द्वीप एक-एक समुद्र से घिरे हुए है। जम्बू द्वीप क्षार समुद्र से प्लक्षद्वीप इक्षुरस समुद्र से शाल्मल द्वीप सुरा समुद्र से, कुश द्वीप घृत समुद्र से, क्रौञ्च द्वीप दधि समुद्र से, शाक द्वीप क्षीर सागर से तथा पुष्कर द्वीप सुस्वादु जल (समुद्र) से आवृत है।[1]

इनके विस्तार के सम्बन्ध में पुराणों में कहा गया है। कि जम्बू द्वीप का विस्तार एक लक्ष योजन है तथा अन्य द्वीप अपने पूर्व द्वीप से दोगुने विस्तार

---

१. कूर्म पुराण ४३.२-५

में है। अर्थात् जम्बूद्वीप से दोगुना (२लक्षयोजन) लक्षद्वीप, प्लक्ष से दोगुना (४ लक्षयोजन) शाल्मल द्वीप इत्यादि। यहाँ द्विगुण कहने का कारण मेरी दृष्टि में यही है कि एक द्वीप दूसरे द्वीप के ऊपर चतुर्दिक वृत्ताकार कहा गया है। अत: केन्द्र से चतुर्दिक विस्तार स्वभावत: द्विगुणित होता जायेगा गणितीय सिद्धान्तानुसार। अर्थात द्वितीय वृत्त के विस्तार में प्रथम वृत्त का विस्तार (परवर्ती वृत्त के व्यास में पूर्ववर्ती वृत्त का व्यास भी जुड़ा रहता है) सम्मिलित होता है। ऐसी स्थिति में प्रत्येक द्वीप का विस्तार समान होगा किन्तु मध्यस्थ वृत्त के केन्द्र से उत्तरोत्तर द्वीपवृत्तों का विस्तार द्विगुणित होता जायेगा। यदि द्वीपों की स्थिति इसी प्रकार स्वीकार करें तो प्रत्येक द्वीप की स्थिति भूमण्डल पर चतुर्दिक वृत्ताकार होगी। इसी प्रकार समुद्रों की भी स्थिति चतुर्दिक वृत्ताकार ही होगी। परन्तु व्यवहार में ऐसा दृष्टिगोचर नहीं होता। आज के निम्नलिखित सुप्रसिद्ध भूगोल वेत्ताओं की दृष्टि में उक्त द्वीपों की स्थिति भूमण्डल पर इस प्रकार है —[१]

| क्र. सं. | द्वीप | गेरिनी | विल्फोर्ड | अय्यर | एस. एम. अली |
|---|---|---|---|---|---|
| ०१ | जम्बू द्वीप | भारतीय उपमहाद्वीप | मुख्य भारत | मुख्य भारत | दक्षिण भारत से साइबेरिया तक |
| ०२ | कुशद्वीप | सुण्डा द्वीप समूह | इरान व अफगानिस्तान | इरान, इराक, अरेबिया, इथोपिया | फारस, मेसपोटामियाँ, एवं निकटवर्ती क्षेत्र |
| ०३ | प्लक्षद्वीप | अराकान और ब्रह्मा | एशिया माइनर (तुर्की) | यूनान | भूमध्यसागरीय प्रदेश |
| ०४ | क्रौञ्च द्वीप | दक्षिणी चीन प्रदेश | यूरोप | एशिया माइनर | यूराल से पश्चिमी यूरोप प्रदेश |
| ०५ | शाल्मलि द्वीप | मलाया द्वीप समूह | मध्य एवं दक्षिणी यूरोप | सरमाटिया | मध्यवर्ती पूर्वी तटीय अफ्रीका के मानसूनी प्रदेश |
| ०६ | शाकद्वीप | कम्बोज एवं थाईलैण्ड | ब्रिटिश द्वीप समूह | स्किथिया (दक्षिणी तुर्किस्तान) | दक्षिणी-पूर्वी एशिया के मानूसनी प्रदेश |
| ०७ | पुष्करद्वीप | उत्तरी चीन एवं मञ्चूरिया | आइस लैण्ड | स्किथिया का निकटवर्ती प्रदेश | तटीय पूर्वीचीनं, जापान एवं मञ्चूरिया |

इसी प्रकार सात समुद्रों के विषय में भी भूगोल वेत्ताओं की लगभग मिलती

१. भौगोलिक चिन्तन एवं विधितन्त्र पृ. १५०-१५१

जुलती राय है। प्रायः सभी लोगों ने सभी सागरों को पूर्वी गोलार्ध में ही सुनिश्चत किया है। यद्यपि पुराणोक्त समुद्रों के तारतम्य और परिमाण से आधुनिक विचारधारा का किसी प्रकार का सामञ्जस्य नहीं है फिर भी उनके विचार, जो आज प्रचलित हैं, पुनः विचारार्थ एवं अवलोकनार्थ यहाँ उद्धृत हैं।[1]

| क्र. सं. | सागर-नाम | अर्थ | निकटवर्ती द्वीप |
|---|---|---|---|
| ०१ | क्षारोद | लवण सागर (अधिक खारे पानी वाला सागर) | जम्बूद्वीप |
| ०२ | इक्षुरसोद | गन्ने के रस जैसे गहरे रंग वाला सागर | प्लक्षद्वीप |
| ०३ | सुरोद | सुरा की भाँति हल्के रंग वाला | शाल्मलि |
| ०४ | क्षीरोद | दुग्ध की भाँति (विशेष अशान्त सागर जिसमे तूफान से झाग निकलते हों | क्रौञ्च और शाक द्वीप के बीच |
| ०५ | घृतोद | घृत की भाँति (जो सागर पिघले घी की भाँति दीखता हो। सतह पर श्वेत परत हो तथा शान्त समुद्र हो। | कुश |
| ०६ | दधिसागर | दही जैसा (जहाँ का सागर जल शीत ऋतु में या वर्ष में अधिक समय तक बर्फ के रूप में जमा हो। | क्रौञ्च |
| ०७ | स्वादूदकसागर | शुद्धजल वाला (जो सागर मीठेजल वाला हो या खारा नगण्य हो। | पुष्कर |

इन समुद्रों की स्थिति के सम्बन्ध में भी आधुनिक विद्वानों ने अपने विचार व्यक्त किये हैं। यद्यपि ये विचार पौराणिक समुद्रों के स्वरूप से सर्वथा भिन्न हैं फिर भी आधुनिक विचारधारा ने पौराणिक भूगोल को अपनी दृष्टि से चित्रित करने का प्रयास किया है,जो इस प्रकार है—

१. इक्षु सागर = सीमोर सागर, २. सुरा सागर = अटलाणटिक सागर, ३. घृतसागर = हडसनसागर, ४. दधिसागर = अण्टार्कटिक सागर, ५. क्षीरसागर = ह्वाइटसागर, ६. स्वादूदकसागर = रूमसागर, ७. क्षारसागर = हिन्दमहासागर।[2]

१. भौगोलिक चिन्तन एवं विधितन्त्र पृ. १५३

२. पुराण दिग्दर्शन पृ. ७५७

प्राच्य-पाश्चात्य दोनों विधाओं के ज्ञाता कृष्णमाचार्यलु ने उक्त विद्वानों से कुछ भिन्न मत प्रस्तुत करते हुए लिखा है—

१.जम्बू द्वीप = जम्बू-कश्मीर एवं पंजाब, २. प्लक्षद्वीप = वर्तमान फारस देश, ३. शाल्मलिद्वीप = उत्तर-पूर्व अफ्रीका,

४. कुशद्वीप = यूनान का चतुर्दिकक्षेत्र, ५. क्रौञ्चद्वीप = यूरोप, ६. शाकद्वीप = रूस-साइबेरिया, ७. पुष्करद्वीप = बुखारा क्षेत्र।

अन्य द्वीपों की अपेक्षा कुशद्वीप, शाकद्वीप और जम्बूद्वीप का विस्तृत विवेचन पुराणों में मिलता है। आचार्य बलदेव उपाध्याय ने पुराणविमर्श में उक्त द्वीपों का वर्णन करते हुये लिखा है— कप्तान स्पीक ने पुराणस्थ संकेत को आधार मान कर ही मिस्त्र देश में बहनेवाली अफ्रीका की नील नदी के उद्गम का पता लगाया। पुराण में नदी का उद्गम स्थान कुशद्वीप बतलाया गया है। कुशदेश तथा कुश लोगों का उल्लेख प्रख्यात पारसीक सम्राट दारियबहू के अनेक फारसी अभिलेखों में मिलता है (५२२-४८६ ईस्वीपूर्व)। कुशद्वीप को आधुनिक नूबिया मानकर पौराणिक वर्णन का अनुसरण करते हुए कप्तान स्पीक ने नील नदी का स्त्रोत खोज निकाला। यह पौराणिक भूगोलीय यथार्थता का विजयघोष है।[१]

पुराणों में जम्बूद्वीप का वर्णन प्रायः बृहत्तर भारतभूमि को प्रदर्शित करता है। इतिहासकारों के मतानुसार पुराण काल के परवर्तीकाल में जम्बूद्वीप के नव वर्षों में भारत के समीपवर्ती क्षेत्रों को सम्मिलित कर लिया गया। किन्तु यह धारणा सर्वथा उचित प्रतीत नहीं होती क्योंकि नव वर्षों में एक भारत वर्ष भी है। इससे स्पष्ट है कि भारत वर्ष की पृथक् स्वतन्त्र सत्ता है जिसकी स्थिति जम्बूद्वीप के दक्षिण मे है शेष तीन दिशाओं में जम्बू द्वीप के अन्य वर्षो की स्थिति है, जिसकी स्थिति जम्बूद्वीप के दक्षिण में है, शेष तीन दिशाओं में जम्बू द्वीप के अन्य वर्षों की स्थिति है। अतः समीपवर्ती देश जम्बूद्वीप के अन्तर्गत आते हैं न कि भारतवर्ष के।

पुराणों की तरह ही ज्योतिष ग्रन्थों में भी सप्तद्वीपा वसुमती का वर्णन

---

१. पुराण विमर्श पृ. ३१७

भुवनकोश के अन्तर्गत किया गया है। यथा—

भूमेरर्धं क्षारसिन्धोरुदक्स्थं जम्बूद्वीपं प्राहुराचार्यवर्याः।
अर्धेऽन्यस्मिन् द्वीपषट्कस्य याम्ये क्षारक्षीराद्यम्बुधीनां निवेशः।।
लवणजलधिरादौ दुग्धसिन्धुश्च तस्मादमृतममृतरश्मिः श्रीश्च यस्माद्बभूव।
महितचरणपद्मः पद्मजन्मादिदेवैर्वसति सकलवासो वासुदेवश्च यत्र।।
दध्नो घृतस्येक्षुरसस्य तस्मान्मद्यस्य च स्वादुजलस्य चान्त्यः।
स्वादूदकान्तर्वडवानलोऽसौ पातालालोकः पृथ्वीपुटानि।।
चञ्चत्फणामणिगणांशुकृतप्रकाशा एतेषु सासुरगणाः फणिनो वसन्ति।
दीव्यन्ति दिव्यरमणीरमणीयदेहैः सिद्धाश्च तत्र च लसत्कनकावभासैः।।
शाकं ततःशाल्मलमत्र कौशं क्रौञ्चं च गोमेदकपुष्करे च।
द्वयोर्द्वयोरन्तरमेकमेकं समुद्रयोर्द्वीपमुदाहरन्ति।।[1]

इस प्रकार पुराण एवं ज्योतिष दोनों में जम्बू द्वीप के क्षेत्रों का वर्णन करते हुए लिखा है कि—

भारतवर्ष से उत्तर में किन्नर वर्ष उससे उत्तर हरिवर्ष, विपरीत दिशा अर्थात् सिद्धपुर से उत्तर क्रम से कुरुवर्ष, हिरण्यवर्ष, तदनन्तर रम्यक वर्ष। पूर्व दिशा से अर्थात् यमकोटि से उत्तर माल्यवान् तथा सबसे उत्तर मध्य मे मेरु पर्वत स्थित है जिसे इलावृत वर्ष भी कहा जाता है।[2]

इस प्रकार के वर्णन से जम्बूद्वीप का क्षेत्र सम्पूर्ण उत्तर गोलार्ध हो जाता है। इस लिए पौराणिक भूगोल को यथावत समझना सहज नहीं है। पुराणों में गिनाये गये जनपदों को भी उनके नाम और स्थिति के अनुसार आज चिह्नित करना अत्यन्त दुष्कर है। परन्तु इतना तो निर्विवाद सत्य है कि पुराणों ने भूगोल की एक दृढ़ आधार शिला रख दी थी, जिसमें जनपदों, नदियों, पर्वतों, वनस्पतियों एवं कृषि कर्म के साथ-साथ पशु-पक्षियों का भी उल्लेख किया गया है।

१. सिद्धान्तशिरोमणि गो. भु. को. २१-२५
२. सिद्धान्तशिरोमणि गो. भु. को. २६-२८, एवं पुराण विमर्श पृ. ३३०

भूगोल के अतिरिक्त खगोलीय विषयों की ओर जब हम दृष्टिपात करते हैं तो हमे प्रचुर सामग्री पुराणों में उपलब्ध होती है। खगोल को भी कहीं रूपकों के द्वारा, कहीं स्पष्ट रूप से चित्रित किया गया है। यथा दक्षप्रजापति की कथा कई खगोलीय सूचनायें देती हैं। प्रजापति दक्ष को ६० कन्यायें थीं।[१] जिनमें से १० कन्यायें धर्म को दी अर्थात् उन कन्याओं का विवाह धर्म से किया। २७ कन्याओं का विवाह चन्द्रमा से किया। ये कन्यायें २७ नक्षत्रों की सूचक हैं। चन्द्रमा जिस नक्षत्र पर जिस दिन होता है वही नक्षत्र उस दिन का नक्षत्र माना जाता है। इस दृष्टि से नक्षत्रों को चन्द्रपत्नी मानना तर्कसंगत है। चन्द्रमा को शाप के प्रभाव से क्षयी होना तथा वरदान से पुनःक्रमशः वर्धित होकर स्वस्थ होना चन्द्रमा की कलाओं की ह्रास-वृद्धि का सूचक है। चन्द्रमा और तारा से बुध की उत्पत्ति का अभिप्राय यही होगा कि बुध को प्रथम बार पुष्य नक्षत्र पर देखा गया होगा। ऐसी स्थिति में चन्द्रमा, पुष्य नक्षत्र तथा बुध एक साथ देखे गये होंगे। इसी तरह का एक और अत्यन्त रोचक और विज्ञान को चमत्कृत करने वाला प्रसंग है।

श्रीमद्भागवत[२] में भगवान व्यास ने लिखा है कि प्रजापति शिंशुमार की पुत्री भ्रमी का विवाह ध्रुव से हुआ तथा उनसे कल्प और वत्सर नामक दो पुत्र हुए।

प्रजापतेर्दुहितरं शिंशुमारस्य वै ध्रुवः।
उपयेमे भ्रमिं नाम तत्सुतौ कल्पवत्सरौ।।

यह सर्वविदित है कि कल्प और वत्सर काल की इकाई हैं। इनकी उत्पत्ति भूभ्रमण से होती है। आगे का प्रसंग कालविज्ञान को आगे बढ़ाता है[३]—

स्ववींथिर्वत्सरस्येष्टा भार्यासूत षडात्मजान्।
पुष्पार्णं तिग्मकेतुं च इषमूर्जं वसुं जयम्।।

---

१. ददौ दश धर्माय कश्यपाय त्रययोदश।
सप्तविंशति सोमाय चतस्रोरिष्टनेमिने।। अग्नि पुराण १८.२९-३०

२. श्रीमद्भागवत पुराण ४.१०-१

३. श्रीमद्भागवत पुराण ४. १३-१२

अर्थात् वत्सर की भार्या स्वरवीथी ने पुष्पार्ण, तिग्मकेतु, इष, ऊर्ज, वसु, और जय नामक छः पुत्रों को जन्म दिया। यहाँ स्वरवीथि भूकक्षा है तथा पुष्पार्ण आदि छः पुत्र पृथ्वी की स्थिति, अक्षवक्रत्व, भ्रमण आदि विभिन्न अवस्थाओं के सूचक हैं। इन छः पुत्रों को छः ऋतुओं के रूप भी ग्रहण किया जा सकता है। पुष्पार्ण की प्रभा और दोषा नामक दो पत्नियाँ हैं। यहाँ पुष्पार्ण भूमण्डल की स्थिति तथा प्रभा दिवस और दोषा रात्रि की सूचक है। प्रभा से प्रातः, माध्यन्दिन और सायम् नामक तीन पुत्र हुए तथा दोषा नाम की भार्या से प्रदोष निशीथ और व्युष्ट नामक तीन पुत्र हुए।

पुष्पार्णस्य प्रभा भार्या दोषा च द्वे बभूवतुः।
प्रातर्मध्यन्दिनं सायमिति ह्यासन् प्रभासुताः।।
प्रदोषो नीशीथो व्युष्ट इति दोषा सुतास्त्रयः।
व्युष्टसुतं पुष्करिण्यां सर्वतेजसमादधे।।[१]

इस प्रकार एक पारिवारिक प्रसंग प्रदर्शित करते हुए अत्यन्त रोचक ढंग से दिन-रात्रि एवं उनके विभागों को प्रतिपादित किया है। भूभ्रमण को स्पष्ट रूप से परिभाषित करते हुए महर्षि ने लिखा है—

उत्तानपादपुत्रोऽसौ मेढीभूतो ध्रुवो दिवि।
सैष भ्रमन्भ्रामयते चन्द्रादित्यौ ग्रहैः सह।।[२]

यहाँ सुस्पष्ट है कि समस्त सौरमण्डल ध्रुव की परिक्रमा करता है। इसी सौर मण्डल का एक सदस्य यह भूमण्डल भी है जो सर्व विदित है। इसी प्रकार अनेक रोचक कथानकों की ज्योतिषशास्त्रीय व्याख्या भूभ्रमण, काल सिद्धान्त नक्षत्रचक्र एवं अन्तरिक्ष की घटनाओं को व्यक्त करती हैं। कुछ प्रसङ्ग ऐसे भी हैं जो विना किसी कथानक के सीधे ज्योतिषशास्त्र का विवेचन करते हैं। जैसे ग्रहों की कक्षाओं का वर्णन है। यहाँ एक बहु चर्चित प्रसङ्ग उद्धृत करना आवश्यक है। प्रायः सभी पुराणों में कहा गया है कि लक्षयोजन ऊपर सूर्य की कक्षा है, उससे लक्ष योजन ऊपर चन्द्रमा की कक्षा है[३]। अधिकांश लोगों ने

१. श्रीमद्भागवत पुराण ४.१३.१३-१४

२. मत्स्यपुराण १२५.५-६

३. विष्कम्भान्मण्डलाच्चैव भास्करात् द्विगुणः शशी।। मत्स्यपुराण १२४.८

इस वर्णन को असङ्गत बतलाया है। किन्तु मेरी दृष्टि में नितान्त सङ्गत है, क्योंकि पृथ्वी से सूर्य की दूरी यदि एक लाख योजन है तो सूर्य से चन्द्रमा की दूरी एक लाख योजन होना स्वाभाविक है। अन्य ग्रहों की कक्षाओं में कोई विवाद नहीं है। सूर्य से एक लाख योजन दूर चन्द्र की कक्षा का उल्लेख यह भी संकेत देता है कि महर्षि व्यास ने सूर्य को केन्द्र मानकर चन्द्र की कक्षा का उल्लेख किया है।

पुराणों में जहाँ एक ओर रूपकों के माध्यम से ज्योतिष का विवेचन है वहीं कुछ स्थल ऐसे भी हैं जहाँ स्पष्ट रूप से ज्योतिष की चर्चा की गई है। सभी का संकलन एक निबन्ध में सम्भव नहीं है। अतः यहाँ संकेत मात्र प्रस्तुत किया गया है।



# वैदिक संस्कृति में गौ एवं गव्यों का महत्व

वैदिक साहित्य में गौ का अत्यन्त आदरणीय स्थान है। गौ शब्द का प्रयोग पृथ्वी और सूर्य रश्मियों के लिए भी किया गया है। समस्त जैविक सृष्टि का आधार सूर्य और पृथ्वी ही है। सभी प्रकार के जीव-जन्तु एवं वनस्पतियाँ सभी पृथ्वी पर उत्पन्न होते हैं तथा सूर्य रश्मि के सहयोग से पृथ्वी द्वारा उनका भरणपोषण होता है। इन दोनों प्रधान सृष्टि स्त्रोतों के प्रतिनिधि के रूप में गौ को माना जाता है। जब-जब पृथ्वी पर सन्तुलन बिगड़ता है भौतिक उत्पातों की वृद्धि होती है। जीवन असुरक्षित हो जाता है। तब-तब पृथ्वी गौ का रूप धारण कर सृष्टिकर्त्ता के समक्ष उपस्थित होती है। ऐसे अनेक अवसरों के उल्लेख पुराणों में उपलब्ध है। जिनसे गौओं की श्रेष्ठता परिलक्षित होती है। एक वैदिक सन्दर्भ से ज्ञात होता है कि पहले गौओं की सृष्टि नहीं थी जब उनकी महती आवश्यकता समझी गई तब ऋषियों ने "आङ्गिरा" ऋषि से गौ प्राप्ति के लिए अनुरोध किया। आङ्गिरा ने घोर तपस्या कर गौओं को प्राप्त किया।[१]

उत्पत्ति के बाद सृष्टिकर्त्ता ब्रह्मा ने गौओं को आशीर्वाद के साथ आदेश दिया कि " हे धनवान गो समूह?अपने दोहन स्थान में एवं दोहन के बाद विचरण स्थान में सुख पूर्वक रमण करो। इस लोक के सभी क्षेत्रों में, अपने पालक के घर में तेज के साथ निवास करो "अन्यत्र न जाओ"।[२]

वैदिक काल में यज्ञ प्रमुख कर्म थे। यज्ञों के प्रभाव से प्राकृतिक सन्तुलन बना रहता है तथा सुभिक्ष एवं सुवृष्टि से समाज सुखी और सम्पन्न रहता है। इन सभी यज्ञों में हवि गव्य से विशेष रूप से दूध और घृत से तैयार की जाती

---

१. "या आङ्गिरसस्तपसेह चक्रुस्ताभ्य: महि शर्म यच्छ" ऋग्वेद १०।१६२।२

२. "रेवती रमध्वमस्मिन् योनावस्मिन् गोष्ठेऽस्मिल्लोकेऽस्मिन् क्षये। इहैव स्त मापगाते।" शु.म.स. ३.२१

थी। गोमय के कण्डों पर अग्नि का आवाहन होता था तथा गोमय के उपलों पर ही 'पुरोडाश' पकाया जाता था। अन्य गव्य यथा गोमूत्र स्थान एवं शरीर शोधन हेतु प्रयोग होते थे। इस प्रकार यज्ञ में सभी गव्यों (दूध, दही, घृत-गोमय-गोमूत्र ) का प्रयोग होता रहा है। गौओं के रखने (बाँधने) के स्थान को गोष्ठ कहा ज़ाता था। जिस क्षेत्र में गोचारण होता था उसे भी गोष्ठ ही कहा जाता था। जहाँ गायों का दोहन होता था उस स्थान को 'योनि' कहा जाता था।

गायों के रक्षक देवता का नाम 'पूषा' है। इन्हें 'अनष्ट पशु' भी कहा जाता है। 'पूषा' सूर्य के अनेक नामों में एक है। ऋग्वेद में इसका इस प्रकार उल्लेख है — "अनष्ट पशु पूषा लोकों में विचरण करने वाली गौओं (पशुओं) की रक्षा करें।[१]

**गौओं की संज्ञा एवं वर्ण (रंग)** — प्राय: चार वर्ण (रंग) की गौओं का उल्लेख मिलता है। १. रोहित (लाल), शुक्र (सफेद) ३. पृश्नि (चित्रित या चितकबरी), ४. कृष्णा (काली)। गौओं को उनके वर्णों से भी माना जाता था। अर्थात् वर्ण ही उनके नाम भी हो जाते थे यथा— रोहित, शुक्र, कृष्णा आदि।

वर्ण के अतिरिक्त इनके वर्गीकरण का आधार इनकी विभिन्न अवस्थाएं भी थी। यथा — सफेद गाय की संज्ञा 'कर्कि', गर्भिणी गाय की 'गृष्टि', दूध देने वाली की 'धेना या धेनु', बन्ध्या (जो प्रजनन योग्य नहीं होती) को 'स्तरी' या धेनुष्टरी', (जिसे केवल एक ही बच्चा हो काकबन्ध्या अर्थात एक सन्तान के बाद पुन: प्रजनन न हो) या 'सूतवत्सा' जिसका गर्भपात होता हो उसकी 'वेहत्' संज्ञा होती है। जिस गाय का बछड़ा जन्म लेकर नष्ट हो जाय तथा बछड़े के अभाव में वह गाय दूध न देती हो किन्तु कृत्रिम बछड़े को भी देखकर दूध देती हो उसे 'वान्या या निवान्या" कहा जाता था। इस प्रकार प्रकृति के अनुसार सात वर्गों में गायों का वर्गीकरण किया गया है। इतना ही नहीं समूह में से विशिष्ट गायों की पहचान के लिए उनके शरीर पर कुछ चित्र अंकित किए जाते थे। उन्हीं चित्रों के नाम से उन गायों का भी नामकरण होता था। यथा— जिस गाय के शरीर पर वंशी का चिन्ह होता था उसे कर्करिण्य,

---

१. "पूषा त्वेतश्चाव्यतु प्रविद्वानवनष्टपशुर्भुवनस्य गोपा:। " १०।९६।३

संज्ञा दी जाती थी। जिसके शरीर पर हंसिया का चिन्ह हो उसे दात्र करिण्य, स्तम्भ का चिन्ह हो तो स्थूल करिण्य, तथा आठ अंक का चिन्ह हो तो उसे अष्टकरिण्य या अष्ट कर्णि कहा जाता था। अपनी-अपनी गायों की पहचान के लिए प्राय: सभी लोग उनके शरीर पर कोई न कोई चिन्ह लगा देते थे। उन्हीं चिन्हों के नाम से गौओं को पुकारते भी थे।

कुछ इस प्रकार की संज्ञाओं का भी उल्लेख वेदों में मिलता है, जिनसे उनकी (गाय-बछड़ों की) आयु का ज्ञान होता है। यथा दुध मुंहे बच्चे को 'धरण' कहा जाता था। इसी प्रकार १½ वर्ष की बछड़ी को 'त्र्यवि' तथा बछड़े को 'त्र्यैवी' कहा जाता था। इस प्रकार के नामों (संज्ञाओं) से बछड़ों की आयु का भी ज्ञान हो जाता था। आयुबोधक संज्ञाओं की सूची निम्नलिखित है।

| **आयु** | **गाय (बछड़ी)** | **बैल (बछड़ा)** |
|---|---|---|
| सद्य: जात (दुधमुहाँ) | धरण | धरण |
| १½ | त्र्यवि | त्र्यैवि |
| २ ” | दित्यौही | दित्यवाह |
| २½ ” | पञ्चावी | पञ्चावी |
| ३ ” | त्रिवत्सा | त्रिवत्स |
| ३½ ” | तुर्यौही | तूर्यवाह |
| ४ ” | प्रष्टौही | प्रष्ठवाह |
| युवा बैल को | — | ऋषभ, वृष |
| गाड़ी खीचने वाले बैल को | — | अनड्वान |
| बधिया बैल को | — | महानिरष्ट |

**गोदोहन** – दिन में तीन बार गोदोहन होता था। तीनों संध्या काल गोदोहन काल होता था। प्रात: कालीन दोहन को प्रातर्दोह, मध्याह्न काल के दोहन को संगव दोह तथा सायंकालीन दोहन को सायंदोह कहा जाता था।[१]

'संगव' दोह का शाब्दिक अर्थ मध्याह्न काल का सूचक नहीं है। अत: सम्भव है संगव काल में ही दोहन होता रहा हो। 'संगव' काल मध्याह्न और

---

१. तै. स. ७।५।३।१

प्रात:काल के बीच का काल होता था।

**सामाजिक मान्यता–** गाय को सम्पत्ति का मानक माना जाता था। इसलिए आज भी इसे 'गोधन' कहा जाता है। एक बार वामदेव ऋषि ने क्रोध में आकर पूछा कि वह कौन है जो मेरे इन्द्र को १० गायों में खरीदना चाहता है।[१] यह तो हजार या दस हजार गायों से भी नहीं खरीदा जा सकता। शतपथ ब्राह्मण भी गायों को सम्पत्ति का सूचक मानता है। दक्षिणा के रूप में द्रव्य के स्थान पर गायों को देने का निर्देश देता है।[२]

ऋग्वेद तो गायों को धन ही नही अपितु, सर्वस्व ही मानता है। कहा गया है — गाय ही सूर्य है, गाय ही इन्दु है गाय ही सर्वस्व है[३] इत्यादि। इस प्रकार गायों की महत्ता प्रतिपादित करते हुए गौ की प्रार्थना की गई है — "गायें मेरे आगे हों। मेरे पीछे हो, गाय ही मेरा हृदय हो। हम सदैव गायों के बीच में निवास करें।[४]

अभिप्राय यही कि हमारे लिए सभी प्रकार से उपयोगी, सम्पत्ति सूचक तथा गव्यों के कारण यज्ञ आदि में अत्यन्त उपयोगी गायें हमारे पास सदैव प्रभूत मात्रा में रहें।

प्राचीन काल में स्पष्ट मान्यता थी कि 'यज्ञ' लोक कल्याण हेतु अत्यन्त आवश्यक हैं। यज्ञ से ही बादल बनते हैं। बादलों से वृष्टि होती है तथा वृष्टि से ही अन्न उत्पन्न होते हैं।[५] आज भी विविध प्रयोगों द्वारा यज्ञ की सार्थकता सिद्ध हो रही है। तथा अन्नोत्पादन में भी यज्ञ की अनुकूल भूमिका सिद्ध हो रही है।

अन्न की आवश्यकता— महर्षि पराशर ने लिखा है कि अन्न ही प्राण है

---

१. क इमं दशभिर्ममेन्द्रं क्रीणाति धेनुभि:। ४।२४।१०

२. महेचन त्वामद्रिव: परा शुल्काय देयम्।
न सहसाय नाप्रताय वाजिनो न शताय शतामथ। श. ब्रा.

३. अ. वे. ६।२८।५

४. गावो मे अग्रत: सन्तु गावो मे सन्तु पृष्ठत: गावो मे हृदय: सन्तु, गवां मध्ये वसाम्यहम्।

५. यज्ञाद् भवति पर्जन्य: पर्जन्याद्न्नसम्भव:।

६. अन्नं प्राणा बलं चान्नं अन्नं सर्वार्थसाधनम्।
देवासुरमनुष्याश्च सर्वे चान्नोपजीविन:।। कृ. पा. १.६

अन्न ही बल है, अन्न ही सभी कार्यों का साधक है। न केवल मनुष्य ही अपितु देवता और असुर आदि सभी का जीवन अन्न पर ही आश्रित है।[६]

कण्ठ में, कानों में, तथा हाथों में यदि स्वर्ण आभूषण हो तो भी अन्न के अभाव में उपवास ही होगा।[१] इसलिए कृषक को कृषि हेतु सावधान तथा स्वयं समर्पित रहना चाहिए। कृषि पाराशर में कहा गया है कि —

पितुरन्तः पुरं दद्यात् मातुर्दद्यान्महानसम्।

गोषु चात्मसमं दद्यात् स्वयमेव कृषिं व्रजेत्॥ ३.२

अर्थात् - पिता को अन्तःपुर (गृह की) सुरक्षा में लगा दें, माता को रसोई (किचन) में लगा दें। अपने समान व्यक्ति को गौओं की देखभाल में लगा दे तथा कृषि के लिए स्वयं ही जाना चाहिए। अर्थात् कृषि को दूसरों के आश्रित नहीं करना चाहिये। और भी कहा है —

गोहितः क्षेत्रगामी च कालज्ञो बीजतत्परः।

वितन्द्रः सर्वसस्याढ्यः कृषको नावसीदति। कृ.पा. ३.५

गौओं का हित चाहने वाला, प्रतिदिन अपने खेतों पर जाने वाला कृषिकर्म योग्य काल जानने वाला, बीज विशेषज्ञ कृषक कभी भी कष्ट नहीं पाता।

गोशाला— जिसकी गोशाला मजबूत गोबर से रहित सदैव साफ सुथरी होती है उसके गाय बैल बिना पौष्टिक आहार के भी सदैव स्वस्थ एवं प्रसन्न रहते हैं।[२]

इस प्रकार गोशाला, गोमय कूट, खाद आदि का विस्तृत विवेचन किया गया है। उनके विस्तार में न जाते हुए अब गव्यों के विवेचन पर प्रकाश डालते हैं।

---

१. कण्ठे कर्णे च हस्ते च सुवर्णं विद्यते यदि।
उपवासस्तथापि स्यादन्नाभेवन देहिनाम्॥ १.५

२. द्र. कृषि पाराशर ३.०

३. गोमूत्रं गोमयं क्षीरं दधि सर्पिः कुशोदकम्।
निर्दिष्टं पञ्चगव्यं तु पवित्रं मुनिपुङ्गवैः॥

**गव्य** – गाय से प्राप्त होने वाले पदार्थों को गव्य कहते हैं। ये पाँच प्रकार के होते हैं।३

१. गोमूत्र, २. गोमय, ३. गो दुग्ध, ४. दहि, ५. घृत।

इनमें कुशोदक मिला देने सुरक्षित एवं शुद्ध पञ्च गव्य हो जाता है। पञ्च गव्य में वरुणआदि देवों का निवास माना जाता है। इसलिए इसके पान से आत्मशुद्धि तथा भूमि पर छिड़कने से भूमि की शुद्धि होती है। इसके निर्माण की विधि शास्त्रों में निम्नक्रम से दी गई है —

| | | |
|---|---|---|
| गोमूत्र | = | १ पल |
| गोमय | = | अंगुष्ठ की मोटाई का आधा |
| दूध | = | ७ पल |
| दही | = | ३ पल |
| घृत | = | १ पल |
| कुशोदक | = | १ पल |

पलमात्रं तु गोमूत्रं अंगुष्ठार्ध तु गोमयम्।
क्षीरं सप्तपलं ग्राह्यम् दधि त्रिपलमीरितम्॥
सर्पिस्त्वेकपलं देयमुदकं पलमात्रकम्॥

**पञ्चामृत** - गाय का दूध, दधि, घृत, मधु और शर्करा। इनके मिश्रण को पञ्चामृत कहा गया है। पञ्चगव्य और पञ्चामृत दोनों ही आत्मशुद्धि के पदार्थ होने के साथ-साथ यज्ञीय प्रमुख पदार्थ भी हैं। गाय के दूध में बने पुरोडास को दूध, दही और घृत से युक्त कर देने पर 'सान्नाय' नामक हविष्य बनता है। इसी हविष्य से दर्श और पौर्णमास यज्ञों में आहुतियाँ दी जाती हैं।

पञ्चगव्य और पञ्चामृत के स्नान करने तथा इनका पान करने से बाह्य-आन्तरिक और आध्यात्मिक शुद्धि के साथ-साथ शारीरिक बल एवं सौन्दर्य की वृद्धि होती है।

**पञ्चगव्यों का उपयोग –**

१. घृत — दीर्घायु की कामना से अग्नि में घृत की लक्षसंख्यक आहुति दी जाती है।[१]

२. घृत के सेवन से बल और ओज की वृद्धि होती है। साथ ही साथ व्रण आदि के उपचार में भी घी का प्रयोग होता है। अन्धक-शिव युद्ध में अन्धक क्षत विक्षत हो जाने पर शिव का रूप धारण कर पार्वती के पास जाता है। उसे देख पार्वती ने अपने दासियों से कहा — पुराना घी, बीजिका, लवण और दही लाओ मैं स्वयं शिव के व्रणों का उपचार करूँगी।[२]

**घृत की परिभाषा और लक्षण–**

'पक्वनवनीतं घृतम्' अर्थात् पके हुए मक्खन को घृत (घी) कहते हैं। घृत स्वाद में मधुर होता है। यह बुद्धि, शुक्र, ओज, स्मृति और कफ को बढ़ाने वाला तथा वात-पित्त-विष, उन्माद, शोथ और दारिद्र्य को दूर करने वाला है।[३]

**पुराने घृत का लक्षण –** दस वर्ष पुराना घृत उग्रगन्ध युक्त तथा लाक्षारस के समान होता है। इसे पुराण घृत कहते हैं। दसवर्ष से अधिक पुराना होने पर उसे 'प्रपुराण घृत' कहते हैं।

कॉस्य पात्र में दस दिन भी रखा हुआ घृत विषाक्त हो जाता है। अतः वह त्याज्य होता है।

**नवनीत –** नवनीत दो प्रकार का होता है। १. दही से तत्काल निकाला हुआ नवनीत (मक्खन) २. दुग्ध से निकाला हुआ नवनीत । इन दोनों के गुणधर्मों में भी सामान्य अन्तर है। दही से उत्पन्न नवनीत बालक और वृद्धों के लिए प्रशस्त है। यह बलवर्द्धक होता है।[४]

१. आयुः कामो घृतेनाग्नौ जुहुयाल्लक्ष संख्या।
२. घृतमानय पौराणं बीजिका लवणं दधि ।
ब्रणभंग करिष्यामि स्वयमेव पिनाकिनः।। वामन पुराण
३. बुध्यग्नि शुक्रौजो मेदः स्मृतिकफकारित्वम् ।
वातपित्तविषोन्माद रोगशोथालक्ष्मीज्वरनाशित्वम् ।
४. बालवृद्धानां प्रशस्तत्वम् , बल कारित्वम्

दुग्ध से उत्पन्न नवनीत नेत्र ज्योति को बढ़ाने वाला तथा रक्त दोष और पित्त दोष को नष्ट करने वाला होता है।[१]

**दधि** – "क्षीरोत्तरावस्थाभाव: दधि: अर्थात् दुग्ध की अन्तिम अवस्था का अभाव हो जाना दधि कहलाता है। अर्थात् जब दुग्ध का स्वरूप पूर्णरूपेण बदल जाता है उसे दधि कहते हैं। यह बात वृद्धि करने वाला तथा पिपासा को शान्त करने वाला होता है।

रात्रि में दधि सेवन का निषेध किया गया है।[२] यदि खाना ही हो तो उसमें शर्करा, मधु, मूँग तथा आँवला मिलाकर खाना चाहिए।

**तक्र**– तक्र (मट्ठा) तीन प्रकार का होता है।[३]

१. दधि का घोल जिससे सम्पूर्ण घृत निकाल लिया गया हो।

२. दधि का घोल जिससे आधा घृत निकाल लिया गया हो।

३. दधि का घोल जिससे घृत न निकाला गया हो।

अन्य मत से तक्र (मट्ठा) पाँच प्रकार का होता है। १. घोल, २. मथित, ३. तक्र, ४. उद्स्वित तथा ५. छच्छिका[४] इनके लक्षण क्रमश: इस प्रकार हैं।

**१. घोल** – जल रहित दधि का घोल

**२. मथित** – दधि को अच्छी तरह 'मथ' कर तैयार किया गया जल

---

१. दुग्धोत्थं नवनीतं तु चाक्षुष्यं रक्तपित्तनुत्।

२. रात्रौ दधि न भुञ्जीत।

३. समुद्धृतघृतं तक्रं अर्धोद्धृतघृतं तथा।
अनुद्धृतघृतं चान्यत् इत्येतत् त्रिविधं मतम्।

४. ससरं निर्जलं घोलं मथितं त्वसरोदकम्।
तक्रं पादजलं प्रोक्तं उदस्वित् अर्धवारिकम्॥
छाच्छिका सरहीनं स्यात् अच्छा प्रचुरवारिकम्॥

रहित घोल।

**३. तक्र –** दधि और उसकी मात्रा का $\frac{१}{४}$ जल।

**४. उदस्वित् –** आधा दधि + आधा जल मिलाकर मन्थन द्वारा तैयार घोल।

**५. छच्छिका –** दधि की मात्रा से अधिक जल डाल कर मन्थन किया गया घृत रहित घोल।

**दुग्ध (क्षीर) –** दुग्ध को सम्पूर्ण भोजन माना जाता है। क्योंकि इसमें शरीर पोषक लगभग सभी तत्व पाए जाते हैं। दुग्धपान से आयु की वृद्धि होती है। इसीलिए जन्म दिन पर बच्चों को दुग्ध, गुड़ और तिल पिलाया जाता है।[१] साथ ही क्षीर से बना हुआ भोज्य पदार्थ पायस (खीर) का हवन करने[२] तथा इसका सेवन करने से बल-ओज एवं नैरुज्य की प्राप्ति होती है।[३]

**क्षीर के भेद –** दूध (क्षीर) दो प्रकार का होता है। १. पेयूष २. मोरट।

प्रसव काल से सात दिनों तक का दूध पेयूष कहा जाता है। सात दिनों के बाद का दूध 'मोरट' कहलाता है।[४]

**गोमूत्र –** शरीर की आभ्यन्तर एवं बाह्य शुद्धि करने वाला द्रव्य है किन्तु आयुर्वेद इसके अन्य गुणों का उल्लेख करते हुए इसे औषधि के रूप में वर्णित किया है। इसके गुण-धर्म का विवेचन करते हुए लिखा

---

१. सतिलं गुडसम्मिश्रं अञ्जल्यर्धमितं पयः।
मार्कण्डेयाद् वरं लब्ध्वा पिबाम्यायुर्विवृद्धये॥

२. स्वजन्म दिवसे मस्तु पायसैर्मधुरान्वितैः।
जुहोति तस्य वर्धन्ते कमलारोग्यकीर्तयः॥

३. अमृतं शिशिरे बह्निः अमृतं क्षीरभोजनम्।

४. आसप्तरात्रं प्रसवात् क्षीरं पेयषमूह्यते। परतो मोरटं विद्याद् अप्रसन्नं कफात्मकम्।

है—

'गोमूत्रं कटु तीक्ष्णोष्णं सक्षारत्वान्न वातलम्।
लघ्वग्नि दीपनं मेध्यं पित्तलं कफ वातजित्।
शूलगुल्मोदरानाह विरेका स्थापनादिषु।
मूत्रप्रयोगसाध्येषु गव्यं मूत्रं प्रयोजयेत्।।

यह मूत्र के गुण और लक्षण को बताते हुए यह निर्देश दिया गया है कि जब भी मूत्र चिकित्सा देनी हो तो केवल गोमूत्र का ही प्रयोग करें।

**गोमय –** यज्ञाग्नि का आधार 'कण्डिका' के रूप में प्रयोग में आता है। कण्डिका भस्म आरोग्य कारक तथा कृमि नाशक कहा गया है। इसीलिए गोमय का प्रयोग पञ्चगव्य में शरीर शोधन हेतु भी किया जाता है। गौ और गौ से प्राप्त गव्यों पर विचार करने से यह सिद्ध होता है कि गौ पालन और गौ सेवा निश्चय ही मानवमात्र के कल्याण के लिए है। अष्टाङ्ग हृदय की यह उक्ति "अन्नं गव्यं तु जीवनीयं रसायनम्" सर्वथा सत्य है। पुराणों में अनेक कथाएँ हैं जो गौ सेवा के महत्व को प्रतिपादित करती है। राजा दिलीप की गो सेवा सर्वविदित ही है। आज भी गो सेवा दुख-दारिद्र्य और व्याधियों से छुटकारा दिलाकर मनुष्य को दीर्घायुष्य प्रदान करने में सक्षम है।



# आर्यभट

भारतीय ज्योतिष को एक नया आयाम देने वाले तथा भारतीय ज्ञान विज्ञान के प्रतिनिधि आचार्य आर्यभट का स्थान आविष्कारकों की अग्रपंक्ति में आता है। इनका जन्म शक ३९८ में माना जाता है। अपनी सुप्रसिद्ध कृति आर्यभटीयम् में इन्होंने गणितीय ढंग से अपने काल का स्वयं उल्लेख किया है।[1]

आर्यभट ने कहा है कि "साठ-साठ वर्ष की साठ आवृत्ति होने पर जितने वर्ष होते हैं उतने वर्ष तथा तीन युगपाद बीत जाने पर मेरी आयु २३ वर्ष की थी।[2]" अर्थात् सत्य, त्रेता और द्वापर के बीत जाने पर कलि के ६० × ६० = ३६०० वर्ष बीतने पर इनकी आयु २३ वर्ष की थी। वर्तमान शक १९२९ में कलि के ५१०० वर्ष बीत चुके हैं। ५१००-३६०० = १५०८। १९२९-१५०८ = ४२१ शक। अर्थात् ४२१ शक में इनकी आयु २३ वर्ष की थी। इस आधार पर इनका समय ३९८ शक सिद्ध हो जाता है। कुछ चिन्तकों ने षष्ट्यब्दानां षष्टि का अभिप्राय ६० वर्षों की ६० आवृत्ति न लेकर षष्ट्यब्दों से गुरु के ६० संवत्सरों का ग्रहण किया है तथा ६० संवत्सरों की ६० आवृत्ति लिया है। इससे काल विवादग्रस्त हो जाएगा। क्योंकि षष्ट्यब्दों का आरम्भ प्रभवादि और, विजयादि दो क्रम से प्रचलित हैं। जन्म स्थान के विषय में भी इन्होंने स्पष्ट संकेत किया है। "कुसुम पुरे अभ्यर्चितं ज्ञानम्"[2] इस कथन के अनुसार इनका जन्म स्थान कुसुमपुर ज्ञात होता है। किन्तु कुसुमपुर को लेकर इतिहासकारों में मतैक्य नहीं है। कुछ लोग कुसुमपुर 'पटना' को मानते हैं तथा कुछ लोग कुसुमपुर दक्षिण भारत में केरल और कर्नाटक की सीमा पर मानते हैं। दक्षिण भारत में मानने के प्रमुख दो आधार हैं। १. भट उपाधि प्राय: केरल में होती है। २. इनके ग्रन्थ की प्रथम प्रति मलयालम लिपि में मिली थी[3] जिसके आधार पर डॉ. केर्न ने आर्यभटीय का प्रकाशन करवाया

---

१. षष्ट्यब्दानां षष्टिर्यदा व्यतीतास्त्रयश्च युगपादा:
त्र्यधिका विंशतिरब्दास्तदेह मम जन्मनोऽतीता: ॥ आ.भ.

२. आर्यभटस्त्विह निगदति कुसुमपुरेऽभ्यर्चितं ज्ञानम्। आ. भ.

३. भारतीय ज्योतिष (शंकर बालकृष्ण दीक्षित) लखनऊ १९६३, पृ. २७६।

था।

'पटना' को कुसुमपुर स्वीकार करने हेतु निम्नलिखित आधार प्राचीन साहित्य में उपलब्ध है—

१. रघुवंश के छठे सर्ग २४ वें श्लोक में पुष्पपुर का उल्लेख है—

"प्रासादवातायन संस्थितानां नेत्रोत्सवं पुष्पपुराङ्गनानाम्।"

आचार्य मल्लिनाथ ने इसकी टीका में लिखा है —

"पुष्पपुराङ्गनानां पाटलिपुत्रपुराङ्गनानाम्।"

२. दशकुमार चरित के आरम्भ में ही लिखा है—

"व्याख्यातरत्नाकरमाहात्म्यमगधदेशशेखरीभूता पुष्पपुरी नाम नगरी।"

३. "प्राचीनचीनचरचर्चितपुष्पपुर्यामापूर्यपर्ययजनार्यभटेन वेधम्।"

आचार्य सुधाकर

४. स वै पुरवरं राजा पृथिव्यां कुसुमाह्वयम्।
गङ्गायाः दक्षिणे कूले चतुर्थेऽब्दे करिष्यति।।

वायु. पु. ३२८-२८. ३१८

इन सभी तथ्यों के आधार पर कुसुमपुर 'पटना' ही है इसमें सन्देह नहीं किन्तु इससे आर्यभट के जन्म का विवाद सुलझ जाता हो ऐसा नहीं है। आर्यभट ने स्वयं संकेत दिया है "कुसुमपुरे ऽभ्यर्चितं ज्ञानम्" अर्थात् उन्होंने ज्ञानार्जन एवं ज्ञान का प्रकाश (रचना) पटना में किया होगा। अतः यह तो निर्विवाद है कि इनका कार्य क्षेत्र पटना ही रहा है।

आर्यभट ने पृथ्वी की दैनन्दिन गति[१] (अक्षभ्रमण) की घोषणा कर सम्पूर्ण ज्योतिष जगत को चमत्कृत कर दिया था। इन्होंने उदाहरण दिया कि जब हम नाव पर बैठ कर चलते हैं तो नाव स्थिर प्रतीत होती है किन्तु नदी के किनारे के वृक्ष आदि विपरीत दिशा में जाते हुए (गतिशील) दिखलाई पड़ते हैं।

---

१. आर्यभटीयम

उसी प्रकार हम पृथ्वी वासियों को पृथ्वी स्थिर तथा तारे चलते हुए प्रतीत होते हैं।[1] सैद्धान्तिक रूप से भूभ्रमण के उद्घोष की यह सर्वप्रथम घटना है। यहाँ यह स्पष्ट है कि आर्यभट ने पृथ्वी के दैनन्दिन अक्षभ्रमण को प्रदर्शित किया है। किन्तु पृथ्वी सूर्य की परिक्रमा करती है इसकी चर्चा उन्होंने केवल संकेत मात्र से की। उन्होंने कहा कि पृथ्वी एक प्राण में (१० विपल में) एक कला चलती है।[2] परमेश्वर प्रभृति आचार्यों ने आर्यभट के मूलपाठ ''प्राणेनैति कलां भू'' में पाठान्तर कर भू के स्थान पर भं कर दिया । तथा कहा कि पृथ्वी के भ्रमण को न बताकर भपञ्जर के भ्रमण का संकेत आचार्य ने किया है। यदि पाठान्तर को प्रमाण न माना जाय तो पृथ्वी की दैनन्दिन (अक्षभ्रमण) तथा वार्षिक गति चक्रभ्रमण दोनों का स्पष्ट ज्ञान आचार्य आर्यभट ने कर लिया था। यह स्वत: सिद्ध हो जाता है। किन्तु पाठान्तर कर इस तथ्य को विवादास्पद बना दिया गया है। जो सोद्देश्य प्रतीत होता है। अत: यही स्वीकार करना उचित होगा कि आर्यभट को भूचलन का ज्ञान हो चुका था। उस काल के लिए यह महत्वपूर्ण घटना थी इसके उद्घाटन का श्रेय एक मात्र आर्यभट को ही जाता है। इसी प्रकार गणितीय क्षेत्र में व्यास और परिधि के सम्बन्ध को अत्यन्त सूक्ष्मता में जाकर साधित किया। उन्होंने देखा कि यदि व्यास का प्रमाण २०,००० फुट (किसी भी प्रमाण से मापने पर) है तो परिधि का वास्तविक मान ६२८२४ फुट होगा।[3] गणित के अन्य पक्षों के प्रतिपादन के साथ-साथ उन्होंने कुट्टक गणित का विवेचन किया जिसका ज्ञान इनसे पूर्व सम्भवत: किसी भी देशवासी को नहीं था।

आर्यभट को सबसे बड़ी समस्या अङ्कों के सन्दर्भ में थी। अङ्को को प्रदर्शित करने का सरल ढंग नहीं था। इसलिए आर्यभट ने अङ्कों को व्यक्त करने हेतु एक नई परम्परा का ही अविष्कार कर डाला। जिसके माध्यम से संख्या के बड़े से बड़े मान को सरलता से प्रकट किया जा सकता है। एक ही पद्य में उन्होंने अङ्कों की प्रक्रिया को निरूपित कर दिया है। यथा—

१. अनुलोम गतिर्नौस्थ : पश्यत्यचलं विलोमगं यद्वत् ।
आचलानि भानि तद्वत् समपश्चिमगानि लङ्कायाम् ।। आ. भ. ४.९

२. प्राणेनैति कलां भू: खयुगांशे ग्रहजवो भवांशेऽर्क ।। आ. भ. १.६

३. चतुरधिकं शतमष्टगुणं द्वाषष्टिस्था सहस्राणम् ।
- अयुतद्वय विष्कम्भस्यासन्नो वृत्तपरिणाह : १०

वर्गाक्षराणि वर्गे ऽवर्गेऽवर्गाक्षराणि कात्ङ्मौ यः ।

खद्विनवके स्वरा नव वर्गेऽवर्गे नवान्त्यवर्गे वा ॥[१]

कवर्गादि वर्गाक्षरों के लिए १, १००, १०,००० आदि वर्ग संख्याएँ तथा यकारादि अवर्गाक्षरों में १०, १०००, १००००० आदि संख्याओं का बोध करना चाहिए। ङ और म के योग से (ङ = ५, म = २५) य का मान होता अर्थात् य = ३० ।

स्वर और वर्गाक्षर तथा स्वर और अवर्गाक्षर मिलकर कुल १८ संख्या स्थानों को प्रकट करते हैं।

स्पष्टता के लिए उदाहरण— वर्गाक्षर से

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १. | क् + अ | = | क | = | १ |
| २. | क् + इ | = | कि | = | १०० |
| ३. | क् + उ | = | कु | = | १०००० |
| ४. | क् + ऋ | = | कृ | = | १०००००० |
| ५. | क् + ऌ | = | क्ऌ | = | १०००००००० |
| ६. | क् + ए | = | के | = | १०००००००००० |
| ७. | क् + ऐ | = | कै | = | १०००००००००००० |
| ८. | क् + ओ | = | को | = | १०००००००००००००० |
| ९. | क् + औ | = | कौ | = | १०००००००००००००००० |

इसी प्रकार अवर्गाक्षर और स्वरों के योग से ९ संख्यायें —

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १. | य् + अ | = | य | = | ३० |
| २. | य् + इ | = | यि | = | ३००० |
| ३. | य् + उ | = | यु | = | ३००००० |

१. आर्यभटीय १.२

४. य् + ऋ = यृ = ३०,००००००

५. य् + ऌ = य्ऌ = ३०,००००००००

६. य् + ए = ये = ३०,००००००००००

७. य् + ऐ = यै = ३०,००००००००००००

८. य् + ओ = यो = ३०,००००००००००००००

९. य् + औ = यौ = ३०,००००००००००००००००

इन्हीं नियमों से बड़ी-बड़ी संख्याओं को व्यक्त करते हुए आर्यभट ने ग्रहों के भगण आदि का मान लिखा है।[१] यथा—

रविभगण = ख्युघृ = खु+यु+घृ = २०,००० + ३०००००+४०००० ०० = ४३२०००

चन्द्रभगण चयमियिङुशुघृल = ५७७५३३३६

मौमभगण ङि. शि वु ण्ऌ खृष्ट = १५८२२३७५००

इसी प्रकार सभी ग्रहों एवं उच्चों के भगण पठित किए गए हैं। यह आर्यभट की अद्भुत देन है।

भारत वर्ष में ज्योतिष शास्त्र की तीन परम्परायें हैं।

१. सौर परम्परा, २. आर्य सिद्धान्त, ३. ब्राह्म सिद्धान्त

१. सौर परम्परा भगवान सूर्य द्वारा प्रवर्तित है जो ऋषियों के माध्यम से प्रचलित हुई। इसका प्रमुख ग्रन्थ सूर्य सिद्धान्त है।

२. आर्य परम्परा आर्य भट से आरम्भ होती है। इस परम्परा का प्रमुख ग्रन्थ आर्यभट द्वारा रचित आर्यभटीयम् है।

---

१. युगरविभगणाः ख्युघृ शशि चयमियुङुशुघृऌ कु ङि. शिवुण्ऌ ख्षृ य़ पाकशनि ढु ङ्.विव्व गुरु खिच्युम कुण मद्लिकुनुखृ मृगुबुधसौराः आर्यभटीय १.३

३. ब्राह्म परम्परा — यह व्यवहार में ब्रह्मगुप्त के द्वारा आई तथा इसका प्रमुख ग्रन्थ गुप्त द्वारा विरचित ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त है।

इसमें आर्यभट की परम्परा का सम्मान ब्रह्मगुप्त ने भी किया हैं। उन्होंने स्वीकार किया कि आर्यभट द्वारा साधित ग्रह पर्याप्त शुद्ध हैं। आर्यभट का गौरव इस बात से बढ़ जाता है कि उनके प्रमुख समकालीन आलोचक ब्रह्म गुप्त ने अपने ग्रन्थ खण्ड खाद्यक में लिखा है —

"वक्ष्यामि खण्डखाद्यकमाचार्यार्यभट तुल्यफलम् ।।"

अर्थात् मैं अपने नूतन ग्रन्थ खण्डखाद्यकम् में आचार्य आर्यभट के तुल्य फल देने वाली गणित दे रहा हूँ। आचार्य ब्रह्मगुप्त की यह उक्ति प्रकट करती है कि आचार्य ब्रह्मगुप्त ने आर्यभट की ग्रहगणित की शुद्धता को सम्मान पूर्वक स्वीकार कर लिया था।

आचार्य आर्यभट के सन्दर्भ में अलबेरुनी के लेख ने कुछ भ्रम पैदा किया था। उसने लिखा था आर्यभट् दो थे एक कुसुमपुर निवासी दूसरे उनसे पूर्ववर्ती। किन्तु यह भी लिखा है कि पूर्ववर्ती आर्यभट की कृति उन्हें देखने को नहीं मिल सकी थी।

अलबेरुनी प्रथम आर्यभट के सम्बन्ध में जो कुछ लिखा है वे सभी बाते कुसुमपुर वाले आर्यभट से ही मेल खाती है। अत: यह मात्र भ्रम है प्रथम आर्यभट ही कुसुमपुर निवासी थे। दूसरे आर्यभट भी भारतीय इतिहास में है किन्तु उनका काल शक ८७५ के आसन्न है। इनकी रचना का नाम लघु आर्य सिद्धान्त तथा पराशर सिद्धान्त है। आर्यभट के नाम से आर्यभटीय ग्रन्थकार प्रथम आर्यभट का ही बोध होता है। भारत सरकार ने इन्हीं के सम्मान में आर्यभट नामक भारतीय उपग्रह छोड़ा है।

**आर्यभटीयम् –** आचार्य की प्रमुख रचना आर्यभटीयम् है। इसमें आर्याछन्द का प्रयोग किया गया है। कुछ विद्वानों ने इसका कारण देश भक्ति से जोड़ा है। कहा है आर्यावर्त में ग्रन्थ की रचना हुई इसलिए आर्याछन्द का

प्रयोग किया। कुछ लोगों का मत है कि स्वयं आर्यभट ने आर्या से अपने नाम को जोड़ा है।

इस ग्रन्थ में कुल चार पाद हैं।

१. गीतिकापाद इसमें कुल १३ आर्यायें हैं, इनमें युगमान, ग्रहभगण, भूचलन आदि का विवेचन है।

**२. गणितपाद –** इसमें वर्गमूल -घनमूल - वृत्त, त्रिभुज, गोल आदि के फल से लेकर कुट्टक तक का गणित दिया गया है। इसमें कुल ३३ पद्य हैं।

**३. कालक्रियापाद –** इसमें वर्षमान - क्षयाधिमास युगप्रवृत्ति कक्षाप्रमाण, मन्दोच्च, शीघ्रान्त्यफलज्या आदि का वर्णन है। इसमें कुल २५ पद्य हैं।

**४. गोलपाद –** इसमें ग्रह एवं भपंजर, भ्रमण, भू-परिचय, विविध वृत्तों का परिचय ग्रहणगणित आदि का विवेचन है। इसमें कुल ५० पद्य हैं।

इस प्रकार आर्य भटीय अपने लघु कलेवर में समग्र गणित एवं खगोल को समेटे हुए भारतीय ज्योतिष शास्त्र के प्रतिष्ठित ग्रन्थ के रूप में भारतीय ज्ञान विज्ञान को आज भी आलोकित कर रहा है।



# प्राच्यविद्या और पर्यावरण

भारतीय संस्कृति में स्थावर-जंगम-जड़ चेतन आदि सृष्टि की समस्त कोटियों से सम्बन्धित सभी इकाइयों को स्थान एवं काल के अनुसार उचित सम्मान देने की व्यवस्था है। यही संस्कृति है जो सर्वप्रथम विश्वबन्धुत्व और समस्त प्राणियों के कल्याण की कामना उन्मुक्त भाव से करती है—

सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयाः।

सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दुःख भाग्भवेत्।।

यह सूक्ति सर्वविदित है। परन्तु यह कल्पना सर्वसाधन सम्पन्न किसी विशाल नगर में नहीं की गई। यह कल्पना प्रकृति के बीच हरे-भरे जंगलों में बिहार करने वाले ईर्ष्या-द्वेष-लोभ-मात्सर्य आदि दुर्गुणों से रहित चित्त वाले मनीषियों के मस्तिष्क की उपज है। वे ही स्वस्थ चिन्तन कर सकते हैं क्योंकि वे प्रकृति को भी समझते हैं और मानव मन को भी। आज विज्ञान ने मानव के मन को समझा और उसकी अभिलाषाओं की पूर्ति में लग गया। प्रकृति की सर्वथा उपेक्षा कर दी परिणाम सबके सामने हैं। जबकि हमारी परम्परा इससे भिन्न रही है। हम कभी एकपक्षीय चिन्तन करने के पक्ष में नहीं रहे। यहाँ तक कि यदि हम किसी के अभिवादन का उत्तर भी देते है तो उसे भी प्रकृति से जोड़ देते हैं "शतं जीवेम शरदः" सौ शरद ऋतुओं तक जीओ। सीधे भी कह सकते हैं "सौ वर्ष जीओ" किन्तु इसमें कोई परम्परा नहीं है। शरद और बसन्त ऋतुओं के साथ जीवनकाल जोड़ने की हमारी परम्परा रही है। इन परम्पराओं के साथ विश्वमङ्गल की कामना की गई है। सभी लोग मानसिक एवं शारीरिक रूप से निरोग रहेगे तभी सुखी रहेंगे। शरीर स्वस्थ रहते हुए अनेक अभावों से ग्रस्त रहेंगे तो मानसिक स्वास्थ्य अनुकूल नहीं रह सकेगा। जब प्रत्येक व्यक्ति सबके कल्याण के विषय में सोचेगा तो संसार में कोई दुःखी नहीं रहेगा। इन्हीं आदर्शों के साथ चलने वाला व्यक्ति "वसुधैव कुटुम्बकम्" की कल्पना कर सकता है। इससे भिन्न जीवन पद्धति का व्यक्ति यदि "वसुधैव

कुटुम्बकम्'' का नारा देता है या इसके सन्दर्भ में बात करता है तो वह केवल भाषण मात्र होगा। इसलिए यह अत्यन्त आवश्यक है कि हम बाह्य पर्यावरण शुद्धि के साथ-साथ आन्तरिक पर्यावरण शुद्धि पर विशेष ध्यान दें। जब हमारा मन शुद्ध रहेगा तो हमारे आचरण शुद्ध होंगे। हमारा धर्म यही सिखलाता है। आज धर्म का नाम सुनते ही हमारे देश के राजनैतिक वर्ग के कान फटने लगते हैं जिह्वा कड़वी होने लगती है लेकिन धर्म की परिभाषा एवं उसके लक्षणों पर विचार करें तो देखें उनमें कौन सी कड़वाहट है जो समाज के लिए घातक है। धर्म का लक्षण है—

धृतिक्षमादमोऽस्तेयं शौचमिन्द्रिय निग्रहः।
धीर्विद्यसत्यमक्रोधो दशकं धर्मलक्षणम्।।

धैर्य, क्षमा, दम (आत्म संयम), अस्तेय (चोरी न करना), शौच (मन की शुद्धि), इन्द्रियों पर नियन्त्रण, धीः (विवेक), विद्या (शिक्षा) सत्यवादिता, अक्रोध (क्रोध न करना) ये दस धर्म के लक्षण हैं।

इनमें से प्रत्येक लक्षण मानव के जीवन स्तर को ऊपर उठाने में सहायक हैं। अतः धर्म के परित्याग से समाज संगठित नहीं होगा, अपितु धर्म का अनुपालन करने से पारस्परिक सौहार्द्र बढ़ेगा। धार्मिक भावनाओं का अभाव ही सामाजिक प्रदूषण को अहर्निश बढ़ा रहा है! अतः हमें केवल बाह्य वातावरण में उत्पन्न प्रदूषण से ही भय नहीं है, अपितु व्यक्तिगत एव सामाजिक प्रदूषण से भी भय है। आज बाह्य प्रदूषण की अपेक्षा आभ्यन्तर सामाजिक प्रदूषण ही मानव जाति के लिए अधिक घातक दृष्टिगत हो रहा है। अतः हमें प्रयत्नपूर्वक अपनी परम्परा, अपनी संस्कृति का पुन : अवलोकन एवं उसके अनुसार आचरण करना चाहिए।

हमारी प्राच्यसंस्कृति ने जो जीवन पद्धति दी है इसमें भूमि को माता तथा सभी जीव-जन्तु एवं वनस्पतियों में प्राणी ही नहीं, अपितु देवत्व का भाव भी प्रदर्शित किया है—

पशवः पक्षिणः सर्वे मातरः पितरश्च नः।
पालनीयाः प्रयत्नेन श्रुतिरेषा सनातनी।।

हम वनस्पतियों का आवश्यकतानुसार उपयोग भी करते हैं परन्तु उनके प्रति हम आदरभाव भी रखते हैं। सामान्य तृण 'दूर्वा' से लेकर विशाल वृक्ष पीपल-वट आदि तक सभी न केवल हमारे लिए आदरणीय है अपितु हम इनकी समय-समय पर पूजा भी करते हैं। कोई भी भारतीय संस्कृति का अनुयायी व्यक्ति 'पीपलवृक्ष' काटने का अनायास साहस नहीं करेगां। यदि किसी परिस्थिति में उसे काटना अपरिहार्य हो जाता है तो उसके अभाव की पूर्ति के लिए उसे काटने से पूर्व एक पीपल वृक्ष का रोपण करता है। पञ्च वृक्षों (पीपल-वट-प्लक्ष-जम्बू-आम्र) के प्रति विशेष सम्मान का भाव है। इसके साथ-साथ निम्ब-कदम्ब-अर्जुन-सर्ज-आमलक प्रभृति वृक्षों को भी धार्मिक स्तर से सम्मान दिया गया है। भारतीय वास्तु शास्त्र में गृहनिर्माण के साथ-साथ विशिष्ट वृक्षों के रोपण को भी महत्व दिया गया है। यथा—

अश्वत्थमेकं पिचुमन्दमेकं न्यग्रोधमेकं दशचिञ्चरीकम्।

कपित्थविल्वामलकत्रयञ्च पञ्चाम्रवापी नरकं न पश्येत्।।

अर्थात् एक अश्वत्य (पीपल), एक पिचुमन्द (निम्ब), एक न्यग्रोध (वट), दश चिञ्चरीक (इमली), तीन कपित्थ (कैंथ), तीन विल्व (बेल), तीन आमलक (आँवला) तथा पाँच आम्र (आम) के वृक्षों का रोपण करने वाला व्यक्ति नरक को नहीं देखता है अर्थात् स्वर्ग में ही जाता है। इस प्रकार अनेक प्रेरणाप्रद प्रसङ्ग उपलब्ध होते हैं, जिनसे यह स्पष्ट रूप से व्यक्त होता है कि प्राकृतिक सम्पदा का संरक्षण हमारे अस्तित्व के लिए अत्यन्त आवश्यक है। इसी प्रकार कूप-वापी एवं नदियों के प्रति भी देवत्व की भावना है। इसमे मूत्र-पुरीष आदि के विसर्जन का घोर निषेध किया है। इतना ही नहीं प्रदूषण करने पर दण्ड का भी विधान था। मनु ने लिखा है—

समुत्सृजेत् राजमार्गे यस्त्वमेध्यमनागपि।

स द्वौ कर्षापणौ दद्यादमेध्यं चाशु शोधयेत्।।

अर्थात् जो सड़क (सार्वजनिक मार्ग) पर मलमूत्र का त्याग करता है उसे २ कर्ष (प्राचीन मुद्रा) दण्ड लेकर उसी से तत्काल साफ कराना चाहिये। यदि इस प्रकार का दण्ड विधान हो तो आज सर्वत्र स्वच्छता ही दीखेगी। आज

विदेशों में इस प्रकार के प्रदूषण पर दण्डविधान हैं, किन्तु भारत में नही है। परिणाम भी सबके समक्ष है।

जब तक गंगा माँ थी तब तक स्वच्छ एवं पवित्र थी। आज जब भौतिकवाद ने उसे सामान्य नदी समझ लिया तो वह प्रदूषित हो गई। पवित्र भावना के अभाव में प्रदूषणमुक्ति के सभी प्रयास व्यर्थ सिद्ध हो रहे हैं।

किसी भी प्रकार से इनके जल-दूषित एवं अपवित्र करने को घोर पातक के रूप में कहा गया है। केवल अपने पीने वाले जल को ही शुद्ध रखने की धारणा न रखकर समस्त जलाशयों को शुद्ध एवं स्वच्छ रखने की भावना ही पर्यावरण शुद्ध रखने में सक्षम होगी। भावना में शुद्धि निम्नलिखित आधारों पर ही सम्भव है।

१. पर्यावरण सम्बन्धी समग्रज्ञान एवं इसके संरक्षण के प्रति विवेकपूर्ण दायित्व।

२. धार्मिक भावना तथा (३) प्रकृति के प्रति मातृवत् आस्था।

इन्हीं आधारों पर हम प्रकृति से प्राप्त होनेवाले अजस्र ऊर्जा स्रोतों को सुरक्षित रख सकते हैं, तथा उनका यथेष्ट लाभ ले सकते हैं।

हमारी प्राचीन संस्कृति में वृक्ष-नदी एवं जलाशयों को जीवन्त माना गया है। आदि काव्य वाल्मीकि रामायण में इस भावना का सजीव चित्रण किया गया है। सीता का हरण कर जब रावण ले जा रहा था। तब सीता ने अपने को असहाय पाकर अपना सन्देश वृक्षों, नदियों एवं पक्षियों द्वारा देने का प्रयास किया। सीता ने कहा इस वन के वृक्षों में रहने वाले सभी देवताओं को मेरा नमस्कार है। आपलोग मेरे पति को मेरे अपहरण की सूचना दे दें। मैं कर्णिकार आदि सभी पुष्पों को आमन्त्रित करती हूँ। आप शीघ्र ही राम को सूचित करें कि रावण सीता का हरण कर रहा है। मैं हंस कारण्डव से व्याप्त गोदावरी नदी से कह रही हूँ कि राम को मेरे हरण की सूचना दें।[1]

---

१. देवतानि च यान्यस्मिन् वने विविध पादपे।
नमस्करोम्यहं तेभ्यो भर्तुः शंसत माम् हृताम्।
आमन्त्रये जनस्थाने कर्णिकाराँश्च पुष्पितान्।
क्षिप्रं रामाय शंसध्वं सीतां हरति रावणः।।
हंससारससंघुष्टां वन्दे गोदावरीं नदीम्।
क्षिप्रं रामाय शंसध्वं सीतां हरति रावणः।
बा. रा. ३.४९.३१-३३

आज भौतिक सुख साधनों की लिप्सा ने हमें प्रकृति से दूर ले जाकर ऐसे स्थान पर खड़ाकर दिया है, जहाँ हम कृत्रिम एवं प्रदूषित अन्न-जल एवं वायु ग्रहण करने हेतु बाध्य होते जा रहे हैं। इस प्रकार का प्रदूषण अब न केवल शहरों को ही प्रदूषित किया है अपितु स्वच्छ एवं शुद्ध वातावरण वाले ग्रामीण क्षेत्रों को भी बुरी तरह प्रभावित करता जा रहा है। अब आवश्यकता है सभी स्तरों से प्रदूषण पर नियन्त्रण करने की अन्यथा प्राकृतिक प्रकोप के घातक परिणाम आगामी पीढ़ियों को झेलने पड़ेंगे। अतः इस वेदवाणी को सार्थक करने के प्रयास में कृत सङ्कल्प होने की आवश्यकता है—

ॐ द्यौः शान्तिरन्तरिक्ष ँ शान्तिः पृथ्वीशान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्तिः वनस्पतयः शान्तिः।

वेदवाणी शाश्वत सत्य का प्रतिपादन करती है। किसी व्यक्ति जाति या देश विशेष के लिए यहाँ कोई उपदेश नहीं है। यहाँ पृथ्वी ही नहीं अपितु समस्त ब्रह्माण्ड में शान्ति एवं कल्याण की कामना की गई है। ब्रह्माण्ड का कोई भी भाग प्रदूषित होगा तो पृथ्वी भी अवश्य प्रभावित होगी। अतः हमें व्यक्ति से ब्रह्माण्ड तक के शुद्धीकरण हेतु जागरूक होना आवश्यक है। तभी हम प्रदूषण मुक्त हो सकते हैं।



# ग्रहों का भूमण्डल पर प्रभाव

अनन्त आकाश में विखरे दीप्तिमान तारों के बीच समय-समय पर होने वाले परिवर्तन मानव मस्तिष्क को अनादि काल से आकर्षित करते आ रहे हैं। भारतीय मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने अन्तरिक्ष के अनेक रहस्यों को अपने अन्तर्ज्ञान एवं अपने दीर्घजीवन में किये गये प्रयोगो के आधार पर सुलझाया। फिर भी अनन्त रहस्य यथावत् विद्यमान हैं। मानव जीवन इतना अल्प है कि किसी एक गतिशील तारे का राशि परिवर्तन भी एक जीवन में देखपाना सम्भव नहीं है। फिर भी ऋषियों ने रहस्य भेदन हेतु मार्ग उद्घाटित कर मानव जाति को एक ज्योति प्रदान की है। आज भूमण्डल के विज्ञान वेत्ता अपने-अपने साधनों के अनुसार अन्तरिक्ष एवं सृष्टि के रहस्य को समझने हेतु अहर्निश प्रयत्नशील है।

भारतीय परम्परा में गुणधर्मानुसार आकाशीय ज्योतिष्पिण्डों का जो त्रिधा वर्गीकरण किया गया है वह यद्यपि आधुनिक परिभाषा से कुछ भिन्न है फिर भी व्यवहारिक दृष्टि से पूर्णतया उपयुक्त है। भारतीय ज्योतिष में ज्योतिष्पिण्डों के तीन प्रमुख विभाग हैं १. ग्रह २. नक्षत्र ३. तारा। सूर्य और चन्द्रमा को भी ग्रह माना है। पृथ्वी को आधारभूत पिण्ड होने से उसकी गणना उक्त तीनों कोटियों से पृथक की गई है। ''भूधिष्ण्य ग्रह'' (भूमि, नक्षत्र, ग्रह) इस प्रकार के भी तीन भेद मान्य है। यहाँ नक्षत्र और तारा को एक साथ परिगणित किया गया है। भूकेन्द्र[१] मानकर ग्रहों की कक्षाओं का निरूपण किया गया हैं। किन्तु आचार्य अत्यन्त सावधान थे। इस प्रकार भूकेन्द्रित कक्षा क्रम से किसी को भ्रान्ति न हो जाय, कि वस्तुत: भूमि ग्रहकक्षाओं के केन्द्र में स्थित है। अत: उन्होंने स्पष्ट शब्दों में निर्देश किया कि जिस वृत्त में ग्रह भ्रमण करते हैं उस वृत्त के केन्द्र में पृथ्वी नहीं है।[२]

---

१. भूमे: पिण्ड: शशांकज्ञकविरवि कुजेज्यार्किनक्षत्र-कक्षावृत्तैर्वृत्तो वृत: सन् मृदनिल सलिल व्योम तेजोमयोऽयम्।। सिद्धान्त शिरोमणि, गोलाध्याय

२. यस्मिन् वृत्ते भ्रमति खचरो नास्य मध्ये कुमध्ये। वही

चन्द्रमा पृथ्वी का निकटवर्ती ग्रह है। इसकी आकर्षण शक्ति का, प्रकाश प्रत्यावर्तन का तथा प्रत्यावर्तन से उत्पन्न अनेक परिणामों का प्रभाव पृथ्वी पर प्रत्यक्ष देखा जाता है। अत: चन्द्रमा ग्रह न होते हुये भी ग्रह कोटि में रखा गया। इसी प्रकार सूर्य भी अपने परिवार का सर्वाधिक शक्तिशाली पिण्ड है। इसकी शक्ति एवं प्रकाश भूतल पर स्थावर एवं जंगम दोनों सृष्टियों के लिए पोषक स्रोत है। इसके प्रकाश से ही अन्य सभी ग्रह पिण्ड प्रकाशित होते हैं। इसलिए सूर्य को भी ग्रह कोटि में ही नहीं रखा गया अपितु ग्रहराज दिवाकर कहा गया है। सूर्य और चन्द्र की स्थिति एवं गति ग्रहों की अपेक्षा भिन्न होने के कारण इनके साधन की प्रक्रिया भी भिन्न है। शेष पाँच ग्रहों— मंगल, बुध, गुरु, शुक्र, शनि को पंचतारा ग्रह कहा गया है तथा इनके साधन अर्थात् इनके भोगांश का ज्ञान लगभग समान सिद्धान्तों के आधार पर किया जाता है। राहु और केतु दो छाया ग्रह हैं। इनका पिण्डरूप में अस्तित्व नहीं है। इनके आकाशीय नियत स्थान हैं। इन्हें तमोग्रह अथवा पात भी कहा जाता है। नाडी वृत्त (आकाशीय मध्यरेखा) तथा चन्द्रकक्षा के दो सम्पात बिन्दुओं को पात अथवा राहु-केतु कहा जाता है। यही कारण है कि राहु और केतु में परस्पर ६ राशि = १८०° का अन्तर होता है। इस प्रकार नव ग्रह एवं एक पृथ्वी सब मिलाकर १० इकाइयाँ ग्रह कोटि की हुई।

तारा और नक्षत्र मूलत: एक है। भौतिक दृष्टि से इनमें कोई अन्तर नहीं है। ये सभी प्रकाशमान हैं तथा अत्यन्त स्वल्प गति से गतिमान है। अन्तर इतना ही है कि क्रान्ति वृत्त के क्षेत्र में आने वाले तारों को चन्द्रमा की गति के आधार पर २७ भागों में विभक्त कर दिया गया है। एक भाग में आने वाले (क्रान्ति वृत्त के २७वें भाग में स्थित) तारे अथवा तारों के समूह को एक नक्षत्र कहा गया है। इससे भिन्न इस कोटि के ज्योतिष्मान् पिण्डों को तारा कहा जाता है।

इन समस्त खगोलीय पिण्डों के रचना की दृष्टि से कुछ अंशों में समानता होती है, किन्तु अनेक अंशों में वैषम्य भी होता है। प्रत्येक ग्रह एवं नक्षत्रों में सामान्य धर्म के अतिरिक्त कुछ विशेष धर्म भी होते हैं, जिनके कारण इन ग्रहों और नक्षत्रों के परस्पर सम्बन्ध से प्रकृति में अनेक परिवर्तन एवं प्रतिक्रियायें होती रहती हैं। ग्रहों का निरूपण करते हुये सूर्य सिद्धान्तकार ने लिखा है।

अग्निषोमौ भानुचन्द्रौ ततस्त्वङ्गारकादयः।

तेजो-भू-खाम्बुवातेभ्यः क्रमशः पञ्चजज्ञिरे।। (सूर्य सिद्धान्त १२.२४)

अर्थात् सूर्य का अग्नि तत्व, चन्द्रमा का सोमतत्व, भौमका तेजस् (अग्नि), बुध का पृथ्वी तत्व, गुरु का आकाशतत्व, शुक्र का जल तत्व, तथा शनि का वायु तत्व है। अर्थात् इन ग्रहों में पृथक्-पृथक् तत्वों की प्रधानता है। इसी प्रकार नक्षत्रों में भी ग्रहों के अनुरूप गुणधर्म होते हैं, जिनका आधिदैवत्य इनका स्वामित्व कहलाता है। ग्रहों का अपने अनुरूप नक्षत्रों में रहना अनुकूल प्रभावोत्पादक होता है, किन्तु प्रतिकूल नक्षत्रों में रहना प्रतिकूल प्रभाव उत्पन्न करता है। ग्रहों में भी परस्पर मित्र भाव एवं शत्रुभाव होता है। अग्नि तत्व वाले ग्रहों का साम्य अग्नितत्व वाले ग्रहों के साथ तथा अनुकूल तत्व वालों के साथ मित्र भाव होता है। यथा— अग्नि और जल का विपरीत स्वभाव है। अग्नितत्व का जल तत्व के साथ शत्रु भाव होगा तथा अग्नितत्व और वायु तत्व का सख्य भाव होगा। इसी प्रकार सभी तत्वों के परस्पर संख्य एवं शत्रु भाव के आधार पर ग्रहों में भी शत्रु, मित्र और सम भाव निरूपित किया गया है।

सर्वविदित है कि सूर्य रश्मि से ही सभी ग्रह प्रकाशित होते हैं। सूर्य ही स्वयं प्रकाशमान है। सूर्य को सप्त रश्मि और सहस्त्ररश्मि भी कहा गया है। आज भी वर्णक्रम (Spectrum) द्वारा सप्त वर्ण एवं उनकी प्रतिनिधि सप्त रश्मियों को ही पहचाना गया है। हमारे मनीषियों ने इन सप्त रश्मियों को सात नामों से व्यवहृत किया है। उन रश्मियों का प्रभाव स्थावर-जंगम एवं समस्त वायुमण्डल पर पड़ता है।[१] परिणामतः यह प्रभाव वायु-वर्षा-ग्रीष्म-शरद आदि समस्त प्राकृतिक परिवर्तनों पर भी पड़ता है। जिस वर्ष का अधिपति जो ग्रह हो जाता है उसके प्रकृति के अनुसार ही पृथ्वी का वातावरण होता है। यथा संवत् २०४७ का अधिपति मंगल ग्रह था। मंगल का स्वभाव उग्र है।युद्ध, अग्नि और उत्पात का प्रतिनिधि ग्रह मंगल माना जाता है। अतः शास्त्रकारों ने वर्षेश मंगल का परिणाम इस प्रकार बतलाया है—

---

१. हरिवंश पुराण, (९, ९५, १६)-तस्य यच्च्यावितं तेजः पृथ्वीमन्वपद्यत।
ओषध्यस्ताः समुद्भूतस्तेजसा प्रज्वलन्त्युत।।

"जिस वर्ष का स्वामी मंगल होता है उस वर्ष पृथ्वी पर धन एवं अन्न का अभाव होता है। सर्वत्र युद्ध और रोग की विभीषिका बनी रहती है। मंगल के अधिपति होने पर पृथ्वी का कल्याण नहीं होता।[१] आकाश में ग्रह नक्षत्रों के योग से विश्व सम्बन्धी अनेक शुभाशुभ घटनाओं के संकेत मिलते हैं—

यथा— यदा क्रूरग्रहो वक्री शुभश्चैवातिचारगः।
तदा भवति दुर्भिक्षं राज्ञां युद्धं परस्परम्।

इसी प्रकार अनेक योग है जिनसे विश्व की परिस्थितियों का ज्ञान होता है। प्रत्येक वर्ष के वर्षेश, मन्त्री, मेघेश, रसेश आदि ग्रहों के आधार पर भी शुभाशुभ का निर्णय होता है।

सूर्य और चन्द्रमा के प्रभाव को तो हम प्रत्यक्ष रूप से पृथ्वी पर अनुभव करते हैं। सर्वाधिक स्थूल उदाहरण ज्वार-भाटा है। यह सूर्य-चन्द्रमा की स्थिति विशेष से, उनकी आकर्षण शक्तियों के फलस्वरूप होता है। जिन परिस्थितियों में समुद्र में ज्वार-भाटा उत्पन्न होता है, उन परिस्थितियों में सर्वत्र जहाँ जहाँ जलांश होता है[२] वहाँ वहाँ भी हलचल होती है। यहाँ तक कि मनुष्य के शरीर में, रक्त में तथा वनस्पतियों के अन्दर स्थित रसों में भी उद्रेक होता है। एक रूसी वैज्ञानिक ने लिखा है "ज्वार भाटा के समय पशुओं एवं वनस्पतियों में भी प्राकृतिक आकर्षण शक्ति का प्रभाव अनुभव किया जाता है।"[३] चन्द्रमा अनेक निकटस्थ होने के कारण भूतल एवं भूतल वासियों के लिए विशेष प्रभावोत्पादक है। वैदिक वाङ्मय में चन्द्रमा को मन का कारक माना गया है। चन्द्रमा की उत्पत्ति ही ब्रह्मा के मन से हुई है। इसीलिए कहा गया है "चन्द्रमा मनसो जातः"। हम प्रत्यक्ष अनुभव भी करते है कि चन्द्रमा का

---

१. कल्पलता - मेदिनी धनकणादि वर्जिता, मेदिनी सततमाहवे रता। वह्निचौर गदभीःक्वचिज्जलं मंगले क्षिपिपतौ न मंगलम्।।

२. विष्णु पुराण २/३/८९-९२ स्थालीस्थमग्निसंयोगाद् उद्रेकि सलिलं यथा।
तथेन्दुवृद्धौ सलिलम्बोधौ मुनि सत्तम।।

३. The clock of living, p. 137-The animal and plant life of the littoral regions feels the effects of the surf and of other natural forces. During ebbtide they remain open in the air either partially or completely high temperatures of the direct solar rays. The tidal zone has resuited in the most interesting adoptions of organisms to the environment.

सर्वाधिक प्रभाव मन पर पड़ता है। ज्योतिषशास्त्र में भी मनुष्य के विभिन्न तत्वों एवं अंगों का सम्बन्ध ग्रहों से दर्शाया गया है। आत्मा का सम्बन्ध रवि से, मन का चन्द्रमा से, शक्ति का मंगल से, वाणी का बुध से, ज्ञान का गुरु से, काम का शुक्र से तथा कष्ट का सम्बन्ध शनि से हैं।[१]

शास्त्रकारों ने गर्भाधान काल से ही शुभाशुभ का विवेचन किया है। गर्भस्थ शिशु का विकास ग्रहस्थिति के अनुसार ही होता है। आचार्य वराह मिहिर ने लिखा है कि प्रथम मास में रक्त संचय, द्वितीय मास में पिण्ड निर्माण, तृतीय मास में अवयव, चतुर्थ मास में अस्थि, पंचम मास में चर्म, षष्ठ मास में रोम तथा सप्तम मास में चेतना का संचार होता है।[२] सातवें मास में शिशु पूर्ण हो जाता है। अष्टम और नवम मास गर्भस्थ शिशु के पोषण का होता है। प्रत्येक मास के स्वामी ग्रह जिन परिस्थितियों में होते हैं उन मासों के गर्भ की स्थिति भी उसी प्रकार होती है। यदि गर्भ स्वामी शुभ एवं बलवान है तो गर्भ पुष्ट होगा। ग्रह निर्बल एवं पापाक्रान्त है तो गर्भ में विकार आ सकता है। ग्रह से सम्बन्धित मासों में गर्भपात भी हो सकता है।

गर्भस्थ शिशु का विकास, उसकी मानसिक एवं शारीरिक स्थिति आदि का निर्माण ग्रहों के तत्व एवं प्रकृति के अनुसार ही होता है। हीनांग, विकलांग, अधिकांश, क्रोधी, सौम्य, पराक्रमी, दुर्बल आदि स्थितियाँ ग्रहों की स्थिति पर ही निर्भर करती है जिनका ज्ञान गर्भाधान काल एवं जन्म काल के आधार पर किया जा सकता है।

जब हम देश विशेष के सम्बन्ध में अथवा ऋतु परिवर्तन-वृष्टि एवं भूकम्प आदि के सम्बन्ध में ज्ञान करना चाहते हैं तो संहिताओं के अनुसार ग्रहचार का अवलोकन करना पड़ता है तथा कूर्म चक्र के आधार पर देश-विशेष पर घटित होने वाली घटनाओं का ज्ञान कर पाते हैं। कूर्म चक्र में

---

१. लघुजातकम् - २.१- आत्मा रवि: शीतकरस्तु चेत: सत्वं धराज: शशिजोऽथ वाणी।
ज्ञानं सुखं चेन्द्रगुरुर्मदश्च शुक्र: शनि: कालनरस्य दु:खम्।।

२. लघुजातकम ५-६-७- कललघनावयवास्थि त्वक् रोमस्मृति समुद्भवा क्रमश:।।
मासेषु शुक्रकुजजीवसूर्यचन्द्रार्कि सौम्यानाम् ।।
अशनोद्वेगप्रसवा: परतो लग्नेशचन्द्रसूर्याणाम्।
कलुषै: पीडा पतनं निपीडितैर्निमलै: पुष्टि: ।।

भूमण्डल को कूर्म के रूप में मानकर उसके शरीर में नक्षत्रों का न्यास किया जाता है। ग्रहचार नक्षत्रों में होता है। जिस प्रकार के ग्रहों का चार जिन नक्षत्रों में होगा उनसे सम्बन्धित शुभाशुभ परिणाम सम्बन्धित देशों में होगें। यथा- श्लेषा, मघा पूर्वाफल्गुनी ये तीन नक्षत्र कूर्म के अग्निकोण में स्थित है। इन नक्षत्रों में शनि के प्रवेश से अंग, बंग, कलिंग, कोशल आदि देशों में उत्पात होते हैं।[१]

इसी प्रकार चन्द्र नक्षत्र में सूर्य और चन्द्रमा दोनों स्थित हों तो आंधी-तूफान का भय होता है। सूर्य नक्षत्र में यदि दोनों हों तो न वायु न वृष्टि तथा यदि सूर्य नक्षत्र में चन्द्र तथा चन्द्र नक्षत्र में सूर्य हों तो सुवृष्टि होती है।[२]

इसके अतिरिक्त अनेक अन्य विधियाँ भी हैं जिनसे हम वातावरण का ज्ञान कर सकते हैं। परन्तु समस्त विधियों का विवेचन एक लघु निबन्ध में सम्भव नहीं है। संक्षेप में केवल दिग्दर्शन मात्र कराते हुये इस आशय से अवगत करा देना ही उचित होगा कि सभी ग्रह पिण्ड एक दूसरे को अपने प्रभाव से प्रभावित करते हैं। हम भू-वासियों के लिए ग्रहों के साथ-साथ भूमण्डल का भी प्रभाव महत्वपूर्ण होता है। हमारे सौर परिवार में पृथ्वी अपने ढंग का अकेला ग्रह पिण्ड है। जैसा कि भूमि की आकर्षण शक्ति का विवेचन करते समय भास्कराचार्य ने संकेत किया है[३]—

---

१. नरपतिजयचर्या-कूर्मचक्र-२१-२२-आश्लेषा च मघा पूर्वा पादे आग्नेय गोचरे।
अंग बंग कलिंगाश्च पूर्वजाश्चैव कोसला।।२१
डाहली च जयन्ती च तथा चैव सुलञ्जिका।।
उडियामं वराडं च अग्निदेशो विनश्यति।।२२

२. वृष्टिप्रबोध: - चन्द्रे चन्द्रे चेरद् वायु: सूर्ये सूर्ये न वर्षति।
चन्द्रसूर्यसमायोगस्तदा वर्षति मेघराट्।।

३. सिद्धान्त शिरोमणि गोलाध्याय-आकृष्टशक्तिश्च मही तया यत् खस्थं गुरुं स्वामिमुखं स्वशक्त्या। आकृष्यते तत् पततीव भाति समे समन्तात् क्व पतत्वियं खे।

"कोई भी वस्तु ऊपर से नीचे गिरती हुई प्रतीत होती है। वस्तुत: वह गिरती नहीं है अपितु पृथ्वी उसे अपनी ओर आकृष्ट करती है। इसी आकर्षण शक्ति के प्रभाव से एक व्यक्ति सीधे पृथ्वी पर स्थित है उससे १८०° की दूरी पर दूसरा व्यक्ति प्रथम की अपेक्षा उल्टा अर्थात् नीचे सिर और ऊपर पैर कर स्थित है। जैसे जल के किनारे मनुष्य की छाया दिखती है। उसी प्रकार मनुष्य पृथ्वी पर अनाकुल भाव से स्थित रहता है। इसका कारण पृथ्वी की आकृष्ट शक्ति ही है। जो पृथ्वी हमें इतनी शक्ति से अपनी ओर आकर्षित किये हुये हैं उसका प्रभाव हमारे शरीर पर अनेक प्रकार से पड़ता रहता है। इसका ज्ञान हमें सामान्य रूप से नहीं हो पाता।

निष्कर्ष रूप में यही कहा जा सकता है कि कोई भी पिण्ड स्वतन्त्र नहीं है। सभी एक दूसरे से आकृष्ट हैं तथा एक - दूसरे को प्रभावित करते हैं। अत: भूतल पर सभी प्रकार के परिवर्तनों का प्रभाव जानने के लिए सभी ग्रहों एवं नक्षत्रों का ज्ञान आवश्यक है।



# संस्कृतवाङ्मय में कृषि विज्ञान

भारतवर्ष में कृषिकर्म को अत्यधिक महत्व दिया जाता रहा है संस्कृत वाङ्मय इसका साक्षी है। अनेक प्रसङ्गों में कृषि कर्म का, विविध धान्यों, फलों एवं वृक्षों का उल्लेख इंगित करता है कि भारतीय मनीषी कृषि क्षेत्र में चिरकाल से ही जागरूक रहे हैं। महर्षि पराशर ने तो कहा है-अन्न ही प्राण है, अन्न ही बल है, अन्न से ही सभी प्रयोजनों की सिद्धि है अन्न पर ही देवता-असुर और मनुष्य का जीवन है। अत: सभी कुछ त्याग कर कृषि कर्म करना चाहिये—

**''अन्नं प्राणा बलं चान्नमन्नं सर्वार्थसाधनम्।**

**देवासुरमनुष्याश्च सर्वे चान्नोपजीविनः।।**

**अन्नं हि धान्यसञ्जातं धान्यं कृष्या विना न च।**

**तस्मात् सर्वं परित्यज्य कृषिं यत्नेन कारयेत्।।** कृ. पा. ६, ७

इतना ही नहीं व्यावहारिक पक्ष को भी स्पर्श करते हुये महर्षि ने कहा है ''धन से क्षुधा शान्त नहीं होती क्षुधा शान्ति के लिये अन्न ही सक्षम होता है। कण्ठ, कर्ण और हाथों में यदि स्वर्ण के आभूषण हो तो भी अन्न के आभाव में उपवास ही करना होगा।

**''कण्ठे कर्णे च हस्ते च सुवर्णं विद्यते यदि।**

**उपवासस्तथापि स्याद् अन्नाभावेन देहिनाम्।।** कृ.पा.१. ५।

यही कारण है कि भारतीय संस्कृति में संस्कारों के साथ व्रत-पर्वों एवं पूजन विधानों के साथ भी कृषि कर्म की झलक मिलती रहती है। उदाहरण के लिए विवाह संस्कार को देंखे, विवाह मण्डप में मुख्य स्तम्भ के साथ ईषादण्ड, जिसे लोकभाषा में 'हरीश' कहते हैं स्थापित किया जाता है। चूल्हा,

चक्की आदि उपकरण रखे जाते हैं। नवरात्रि के दुर्गापूजन प्रसङ्ग में यव बीज का वपन किया जाता है। उसकी अङ्कुरण प्रक्रिया तथा रंगों के आधार पर शुभाशुभ का विचार किया जाता है। इत्यादि अनेक प्रसङ्ग ऐसे आते हैं जिनसे कृषि से सीधा सम्बन्ध झलकता है। यह हमारा भावनात्मक पक्ष है। अब कृषि कर्म और उसी की प्रायोगिक विधि की ओर उन्मुख होते हैं—

मुख्य रूप से कृषि को भारतीय मनीषियों ने चार भागों में विचारार्थ एवं प्रयोगार्थ विभक्त किया है।

१. समय, २. उपकरण, ३. बीज, ४. संरक्षण।

१. समय का ज्ञान दो प्रकार से किया जाता है पहला किस प्रकार के अन्न के लिए कौन सी ऋतु उपयुक्त होती है। दूसरा उपयुक्त ऋतु में भी कौन-सा समय शुभ होगा। इस सन्दर्भ में ज्योतिष शास्त्र में हल प्रबहण, बीजवपन, धान्यच्छेदन, कणमर्दन आदि के लिए शुभ तिथि-वार-नक्षत्रादि का विवेचन कर मुहूर्त्त का निर्धारण किया गया है।

दूसरा भाग 'उपकरण' बहुत विस्तृत है। कृषि में सर्वाधिक आवश्यकता जल की होती है। कहा भी गया है—

**वृष्टिमूला कृषिः सर्वा वृष्टिमूलं च जीवनम् ।**
**तस्मादौ प्रयत्नेन वृष्टि-ज्ञानं समाचरेत् ।।** कृ.पा.२.१।

अतः कृषि कर्म का विवेचन करते समय वृष्टि विज्ञान का भी विवेचन किया गया है। जो कृषि शास्त्र के साथ-साथ ज्यौतिष शास्त्र में भी विस्तार के साथ उपलब्ध हैं।

वृष्टि विचार के अनन्तर क्षेत्र कर्षण हेतु बैल और हल की अवश्यकता होती है। हलकर्षण हेतु किस प्रकार के बैल उपयुक्त होते हैं इनका भी विस्तृत वर्णन है। इन्हीं शास्त्रीय सन्दर्भों को लेकर प्रादेशिक भाषाओं में अनेक सूक्तियाँ प्रचलित हैं जिन्हें किसान अच्छी तरह जानते हैं। इस क्षेत्र में घाघ भड्डरी तथा बंगाल उड़ीसा में 'खनार वचन, प्रचलित हैं जिनमें कृषि सम्बन्धी समस्त सूचनायें उपलब्ध हैं बैल की उत्तम जाति के लिए घाघ ने लिखा है—

**सींग मुड़े माथा उठा मुँह का होवे गोल।**

**रोम नरम चंचल करण तेज बैल अनमोल।।**

बैलों की समुचित देख-भाल का भी निर्देश दिया गया है। महर्षि पराशर ने लिखा है कि बैलों को पीडित कर कृषि नहीं करनी चाहिये अन्यथा अधिक उपज होने पर भी उसकी नि:श्वास से सब नष्ट हो जायेगा। अत: बैल की क्षमता से अधिक कार्य नहीं लेना चाहिये। बैल के बांधने का स्थान स्वच्छ होना आवश्यक है यदि पोषक आहार न मिले तो भी स्वच्छवातावरण में रहने वाला पशु स्वस्थ और शक्तिमान होता है। गन्दगी से युक्त स्थान में बैल या अन्य पशु को रखकर उसे पुष्ट आहार दें तो भी वह स्वस्थ नहीं रह सकता।

**गोशकृन्मूत्रलिप्ताङ्गा वाहा यत्र दिने दिने।**

**निःसरन्ति गवां स्थानात् तत्र किं पोषणादिभिः।।**कृ. पा. ३.१०

बाहक (बैल) के वर्णन के बाद 'खाद' का वर्णन किया गया है। माघ महीने में गोबर को इकट्ठा कर उसे धूप में सुखाकर चूर्ण बना ले फिर उसे फाल्गुन मास में खेत में गड्ढा खोद कर गाड़ दे। बीज वपन के पूर्व गड्ढे से बाहर निकाल कर खेत में फैलाकर हल प्रबहण करने से उन्नत फसल होती है। इस प्रक्रिया को गोमय कूटोद्धार कहा गया है।

इस भाग का प्रमुख उपकरण 'हल' है। हल में आठ भाग होते हैं। जो इस प्रकार कहे गये हैं—

**''ईषा-युग-हलस्थाणुर्निर्योलस्तस्य पाशिकाः।**

**अड्डुचल्लश्च शौलश्च पच्चनी च हलाष्टकम्।।** कृ.पा.११२।

अर्थात् ईषा (हरीश), युग (जुआ), हल, स्थाणु, लागन, पाट, मूँठ तथा लूगा ये आठ भागों से मिलकर हल तैयार होता है। इनमें सभी भागों के प्रमाण पृथक्-पृथक् बताये गये हैं।

तीसरा प्रमुख भाग 'बीज' है। बीज की गुणवत्ता पर ही कृषि निर्भर करती है। बीज का चयन करते समय ध्यान रखना चाहिये कि बीज एक आकार के

हो उनमें मिश्रण न हो, अन्नका छिलका (भूसी) न हो।

**"एकरूपं तु यद्बीजं फलं फलति निर्भरम्।"** कृ. पा. ३.७९

बीज को सुरक्षित रखने की भी एक विधि है—

बीज को पोटली में बाधकर सुरक्षित और शुद्ध स्थान में रखना चाहिये। बीज का स्पर्श भी अधिकारी व्यक्ति को करना चाहिये। जूठें हाथों से बीज का स्पर्श नहीं करना चाहिये। रजस्वला, वन्ध्या और गर्भिणी स्त्रियों को भी बीज स्पर्श का निषेध किया गया है—

**नोच्छिष्टं स्पर्शयेद् बीजं न च नारीं रजस्वलाम्।**

**न बन्ध्यां गर्मिणीं चैव न च सद्यः प्रसूतिकाम्।।** कृ. पा. ३.८२

बीज के ऊपर घी-तेल-नमक आदि रखना भी हानिकारक होता है—

**घृतं तैलं च तक्रं च प्रदीपं लवणं तथा।।**

**बीजोपरि भ्रमेणापि कृषको नैव कारयेत्।।** कृ. पा. ३.८३

इस प्रकार सभी दृष्टियों से सावधानी पूर्वक बीजवपन करने के बाद फसल के संरक्षण का समय आता है। कृषि शास्त्रज्ञों का कहना है कि कृषि का निरीक्षण स्वयं करना चाहिये—

**"फलत्यवेक्षिता स्वर्णं दैन्यं सैवानवेक्षिता।"**

अर्थात् सम्यक् देखभाल की गई कृषि स्वर्ण उत्पन्न करती है और अनदेखी दैन्य को उत्पन्न करती है। महर्षि गर्ग ने लिखा है—

**पितुरन्तः पुरं दद्यात् मातुर्दद्यान्महानसम्।**

**गोषु चात्मसमं दद्यात् स्वयमेव कृषिं व्रजेत्।।** कृ. पा. ३.२

अर्थात् पिता को अन्त:पुर गृहकी सुरक्षा का भार, माता को रसोई का कार्य, तथा अपने समान व्यक्तियों (भाइयों) को पशुओं की देखभाल का दायित्व देना चाहिये किन्तु कृषि हेतु स्वयं खेत में जाना चाहिये। वहाँ

आवश्यकतानुसार निस्तृणीकरण आदि कर फसल के संरक्षण हेतु सावधान रहना चाहिये। फसल के लिए घातक कौन होते हैं? उनकी तरफ भी शास्त्रकार ने संकेत किया है—

**शांखी-गान्धी-पाण्डरमुण्डी-धूली-शृंगारी-कुमारी मडकादयः। अजा-चटक-शुक-शूकर-मृगमहिष बराहपतङ्गादयश्च सर्वे सस्योपघातिनः।।''**

कृषि कर्म में प्रसङ्गवश देवी-देवताओं के पूजन तथा बाधाओं से निवृत्ति हेतु मन्त्रों का भी विधान किया गया है। इस प्रकार हम देखते हैं कि कृषि के सभी अंगों पर सूक्ष्म प्रकाश डाला गया है जिनका समग्र उल्लेख एक निबन्ध में कर पाना सम्भव नहीं है। इस प्रसंग में वराहमिहिर के कुछ अद्भुत प्रयोगों का उल्लेख अप्रसांगिक नहीं होगा—

वराहमिहिर ने ऐसे अनेक चौकाने वाले प्रसंग प्रस्तुत किये हैं जिस पर आज अनुसन्धान करने की आवश्यकता है। उदांहरणार्थ—जामनु के वृक्ष को देखकर अनुमान किया जा सकता है कि गेहूँ की फसल कैसी होगी। इसी प्रकार शिरीष वृक्ष से उड़द मूंग एवं मसूर आदि का ज्ञान किया जा सकता है। इससे यह संकेत मिलता है गेहूँ को प्रभावित करने वाला वातावरण जामनु को भी प्रभावित करता है। भारतीय संस्कृति में वृक्षों और वनस्पतियों को सम्मानित स्थान दिया गया है। क्योंकि उनका सीधा सम्बन्ध मानव जीवन से है। आज वैज्ञानिक भी जीवन के सन्दर्भ में इनकी आवश्यकता का अनुभव करने लगे हैं। पीपल सर्वाधिक आक्सीजन विसर्जित करता है तथा रात्रि में भी उसके नीचे सोना हानिकारक नहीं है। नवग्रहों के वृक्ष उनसे सम्बन्धित वनस्पतियाँ सभी किसी न किसी रूप में जीवन से जुड़ी हुई हैं। वातावरण इन वनस्पतियों एवं वृक्षों पर ही आधारित है। वायु के साथ उड़ने वाले रजकणों को शोधित कर वायु को शुद्ध करने की क्षमता वृक्ष में ही है। इसीलिए हमारी संस्कृति में दूर्वा से लेकर बरगद तक का महत्त्व दर्शाया गया है।



# ज्योतिषशास्त्र में व्याधि निरूपण

सर्व साधन सम्पन्न व्यक्ति भी व्याधियों के समक्ष किंकर्त्तव्य विमूढ हो जाता है। इसका कारण है कि व्याधियाँ कही बाहर से न आकर स्वयं के शरीर में ही विद्यमान रहती हैं। 'शरीरं व्याधिमन्दिरम्'' इस कटु सत्य से लगभग सभी परिचित हैं किन्तु इतना ही जान लेना पर्याप्त नहीं है। किस समय कौन सी व्याधि शरीर को प्रभावित करेगी, यह जानना अधिक आवश्यक है। वस्तुत: व्याधि के निदान में चिकित्सा शास्त्र ही सक्षम विज्ञान है किन्तु इसके साथ एक कठिनाई है। चिकित्सा विज्ञान उस समय निदान कर पाता है जब व्याधि का अधिकार शरीर पर हो जाता है।

ऐसी परिस्थिति में व्याधि से लड़ने का पर्याप्त अवसर चिकित्सक को नहीं मिल पाता है। जबकि ज्योतिष शास्त्र इन व्याधियों के प्रकट होने से पूर्व इसकी सूचना देने में सक्षम है। यही कारण है कि भारतीय चिकित्सा विज्ञान का अत्यन्त घनिष्ठ सम्बन्ध ज्योतिष शास्त्र के साथ रहा है।

भारतीय चिकित्सा पद्धति (आयुर्वेद) तथा ज्योतिष एक दूसरे के पूरक रहे हैं। आचार्य चरक ने लिखा है—

**'कर्मजा व्याधय: केचित् दोषजा सन्ति चापरे'**। (च.सं.२.४०)

त्रिषठाचार्य ने कहा है—

**जन्मान्तरकृतं पापं व्याधिरूपेण जायते।।** (उ.प्र.भा.१३.३६)

अर्थात् कुछ व्याधियाँ पूर्वजन्म के कर्मों के प्रभाव से होती है तथा कुछ व्याधियां शरीरस्थ दोषों (त्रिदोष-वात, पित्त, कफ) के प्रभाव से होती है। त्रिदोषजन्य व्याधियों का निदान चिकित्सा विज्ञान (आयुर्वेद) द्वारा सरलता पूर्वक हो जाता है। आचार्य वराहमिहिर ने लिखा है—

**'यदुपचितमन्यजन्मनि शुभाशुभं तस्यकर्मण: पंक्तिम्।**

**व्यञ्जयति शास्त्रमेतत् तमसि द्रव्याणि दीप इव।।'** (ल.जा.१.३)

अर्थात् पूर्व जन्म के कर्मों के परिणाम स्वरूप जो कुछ (शुभ-अशुभ) इस जन्म में प्राप्तव्य है उसे ज्योतिष उसी प्रकार दिखला देता है। जैसे अन्धेरे कमरे में रखी हुई वस्तुओं को दीपक का प्रकाश दिखला देता है। व्याधियों के प्रसंग में जो आयुर्वेद का सिद्धान्त है लगभग वैसा ही ज्योतिष शास्त्र का भी है।

**'पित्तः पंगु कफः पंगुः पंगवो मलधातवः।**

**वायुना यत्र नीयन्ते तत्र गच्छन्ति मेघवत्।।'** (उद्धृत मा. नि. पृ. १७)

देशकाल के अनुसार प्रत्येक मनुष्य के शरीर में इन त्रिदोषों की तथा मल धातुओं की मात्रा भिन्न-भिन्न होती है। इन्हीं के प्रभाव से मनुष्य के स्वभाव में तथा खान-पान आदि प्रवृत्तियों में असमानता आ जाती है। ज्योतिष शास्त्र इन विषमताओं को भली-भाँति निरूपित करता है।

गर्भाधान से प्रसवकाल तक, प्रसूति से शरीरान्त तक प्राणियों पर प्रतिक्षण पड़ने वाले अन्तरिक्षशक्तियों के प्रभाव का सूक्ष्म आकलन ज्योतिष शास्त्र द्वारा किया जाता है। ज्योतिष शास्त्र की सूक्ष्मेक्षण प्रक्रिया आधान काल से ही प्रारम्भ हो जाती है। गर्भस्थ शिशु के विकास क्रम को बतलाते हुए आचार्य वराहमिहिर ने लिखा है—

**'कललघनावयवास्थित्वकरोमस्मृतिसमुद्भवाः क्रमशः।**

**मासेषु शुक्रकुजजीव-सूर्यचन्द्रार्किसौम्यानाम्।**

**अशनोद्वेगप्रसवाः परतो लग्नेशचन्द्रसूर्याणाम्।**

**कलुषैः पीड़ापतनं निपीडितैर्निर्मलैः पुष्टिः।।'** (ल. जा. ५.६-७)

अर्थात् आधान काल से आरम्भ कर प्रसवकाल तक गर्भस्थ शिशु का मासिक विकास तत्तद् मासों के अधिपति ग्रहों की परिस्थिति के अनुरूप ही होता है। इसलिए गर्भ के प्रत्येक मास के स्वामी ग्रहों का उल्लेख किया गया है। यथा—

| *मास* | *गर्भ की अवस्था* | *स्वामी ग्रह* |
|---|---|---|
| प्रथम | कलल | शुक्र |
| द्वितीय | घन | भौम |
| तृतीय | अवयव | गुरु |
| चतुर्थ | अस्थि | सूर्य |
| पंचम | त्वक् | चन्द्र |
| षष्ठ | रोम | शनि |
| सप्तम | स्मृति | बुध |
| अष्टम | अशन | लग्नेश |
| नवम | उद्वेग | चन्द्र |
| दशम | प्रसव | सूर्य |

इसी प्रकार प्रसव के अनन्तर जन्म कालिक ग्रह स्थिति के अनुसार जातक के शारीरिक एवं मानसिक विकास का आकलन किया जा सकता है। जातक के प्रत्येक अंगों की स्थिति का ज्ञान करने के लिए कालपुरुष की कल्पना की गयी है। कालपुरुष के अंगों में सभी राशियों का न्यास किया गया है जो इस प्रकार है—

| *कालपुरुष के अंग* | *राशि* | *कालपुरुष के अंग* | *राशि* |
|---|---|---|---|
| १. सिर | मेष | ७. वस्ति | तुला |
| २. मुख | वृष | ८. गुह्य | वृश्चिक |
| ३. बाहु | मिथुन | ९. उरू | धनु |
| ४. हृदय | कर्क | १०. जानु | मकर |
| ५. उदर | सिंह | ११. जंघा | कुम्भ |
| ६. कटि | कन्या | १२. चरण | मीन |

शारीरिक सूक्ष्म ज्ञान के लिए नक्षत्र पुरुष का भी निरूपण किया गया है। नक्षत्र और राशियाँ जातक के विभिन्न अंगों की सूचक है। राशियों/नक्षत्रों पर पड़ने वाले प्रभाव उनसे सम्बन्धित अंगों के प्रभाव की सूचना देते हैं। उन्हीं परिस्थितियों के अनुसार तत्तद् अंगों का विकास एवं उनमें आने वाली विकृतियों की सूचना मिलती है। इन प्रभावों को जानने के लिए जन्मकालिक लग्न के आधार पर बनाया गया आकाशीय मानचित्र जिसे जन्मचक्र कहा जाता है, उपयोग में लाया जाता है। जन्म चक्र के बारह भाव भी शारीरिक अंगों को व्यक्त करते हैं यथा—

| *भाव* | *अंग* | *भाव* | *अंग* |
|---|---|---|---|
| १. प्रथम | सिर | ७. सप्तम | गुह्य |
| २. द्वितीय | दक्षिण नेत्र | ८. अष्टम | वाम पाद |
| ३. तृतीय | दक्षिण बाहु | ९. नवम | वाम कुक्षि |
| ४. चतुर्थ | दक्षिण वक्ष | १०. दशम | वाम वक्ष |
| ५. पंचम | दक्षिण कुक्षि | ११. एकादश | वाम बाहु |
| ६. षष्ठ | दक्षिण पाद | १२. द्वादश | वाम नेत्र |

इन द्वादश भावों से न केवल शरीर की अवस्था का ज्ञान होता है, अपितु परिवार और अन्य आवश्यक विषयों का भी ज्ञान किया जा सकता है। जैसा कि इन भावों के नामों से ही स्पष्ट है। इन भावों का व्यावहारिक विश्लेषण किया जाय तो बहुत ही रोचक तथ्य सामने आते हैं यथा—

प्रथम भाव अपने व्यक्तित्व का सूचक है। व्यक्ति अपनी पत्नी या पत्नी अपने पति का अपने सम्मुख रखना चाहता/चाहती है। इसीलिए प्रथम भाव के सामने सप्तम भाव है। धन पर भी अपना अधिकार बना रहे इसलिए अपने एक ओर धन (द्वितीय भाव) और दूसरी ओर व्यय (द्वादश भाव) इसी प्रकार एक ओर अपना पराक्रम, क्रियाशीलता (तृतीय भाव) तो दूसरी ओर लाभ (एकादश भाव) एक ओर माता (चतुर्थ भाव) तो दूसरी ओर पिता (दशम

भाव), एक ओर पुत्र/विद्या (पंचम) दूसरी ओर धर्म/भाग्य (नवम) भाव एक ओर रोग एवं शत्रु (षष्ठ) तथा दूसरी ओर मृत्यु (अष्टम भाव) का स्थान होता है।

द्वादश भावों में स्थित राशियों एवं ग्रहों के अनुसार उनके पारस्परिक सम्बन्धों का अवलोकन करते हुए शारीरिक अथवा अन्य विषयों का विचार किया जाता है। ग्रह अपनी प्रकृति तथा धातुओं के अतिरिक्ति शरीर की विभिन्न प्रवृत्तियों पर भी अपना महत्वपूर्ण प्रभाव डालते हैं उन्हें भी दृष्टि में रखना आवश्यक है। इन प्रभावों के स्थान निम्नलिखित हैं—

**'आत्मा रविः शीतकरस्तु चेतः सत्वं धराजः शशिजोऽथ वाणी।।**

**ज्ञानं सुखं चेन्द्रगुरुर्मदश्च शुक्रः शनिः कालनरस्य दुःखम्।।'**

(ल. जा. २१)

अर्थात् सूर्यादि ग्रह मनुष्य के बाह्य अंगों के अतिरिक्त आन्तरिक भावों एवं शरीरस्थ धातुओं को भी प्रभावित करते हैं जैसे—

| ***ग्रह*** | ***प्रभावक्षेत्र*** | ***धातु*** |
|---|---|---|
| १. सूर्य | आत्मा | अस्थि |
| २. चन्द्र | मन | रुधिर |
| ३. मंगल | बल | मज्जा |
| ४. बुध | वाणी | त्वचा |
| ५. गुरु | ज्ञान, सुख | मेद (चर्बी) |
| ६. शुक्र | मद | वीर्य |
| ७. शनि | दुःख | स्नायु (नस) |

उदाहरणार्थ सूर्य से सम्बन्धित व्याधियों का विवरण प्रस्तुत है

**'पित्तोष्णज्वरतापदेहपतनामयस्मरहृत्कोडज व्याधीन् –**

**वक्ति रविहृदार्त्यरिभयं त्वग्दोषमस्थिस्रवम् ।**

**कुष्ठाग्न्यस्त्रविषार्तिदारतनयव्यापच्चतुष्पाद् भयम् ।**

**चौरक्ष्मापतिदेवफणिभृत्भूतेशभूताद्भयम्** ।।' (प्र.मा. १२.६७)

अर्थात् रोग कारक सूर्य बलशाली हो तो शरीर में पित्त, उष्णता, ज्वर, दाह, मूर्छा अपस्मार (मिर्गी), हृदयरोग, वस्तिरोग, नेत्ररोग, चर्मरोग. अस्थिभंग, कुष्ठ रोग तथा अग्नि, शस्त्र, विष, पशु, सर्प, चोर, नृप एवं भूत प्रेतादि का भय होता है। इस प्रकार अन्य ग्रहों के भी व्याधि क्षेत्रों का निरूपण किया गया है। कर्मविपाक संहिता कहती है—

**गत्यां सर्वे जगज्जाता कर्मकुर्वन्ति सर्वदा।**

**स्वकर्माणि ततो देवि! भुज्यन्ते देव मानुषैः।।**

भगवान व्यास ने भी यही कहा है—

**स्वकर्म भोक्तुं जायन्ते प्रायेणैव हि जन्तवः।**

**क्षीणे कर्मणि चान्यत्र पुनर्गच्छन्ति देहिनः।।**

निष्कर्ष रूप में यही कहा जा सकता है कि वेदपुरुष के अंग भूत सभी शास्त्र हैं। अतः सभी के समन्वय से ही भारतीय शास्त्रों के रहस्यों को जाना जा सकता है। ज्योतिष शास्त्र प्रत्यक्ष शास्त्र तो है किन्तु प्रयोग से ही इसकी प्रमाणिकता सिद्ध होती है।



# आधुनिक जीवन की समस्याओं के समाधान में योगचिकित्सा और ज्योतिष का योगदान

आज का भौतिकवादी जीवन प्रकृति से दूर कृत्रिम वातावरण में रहकर अनेक आपदाओं को स्वयं आमन्त्रित करता है। अनियन्त्रित दिनचर्या दिवस-रात्रि का अभेद अधिकाधिक धनार्जन की प्रवृत्ति सुख-भोग की अतृप्त अभिलाषा अनेक प्रकार के शारीरिक एवं मानसिक रोगों के कारण हैं। इतना ही नहीं इस होड़ में पारिवारिक सम्बन्धों का विखराव भी तीव्रगति से होता रहा है। परिणामत: समस्याओं एवं उलझनों का भी साथ-साथ विस्तार होता जा रहा है। इन सबके मूल में झाकें तो इन परिस्थितियों का केन्द्र बिन्दु मनुष्य का मन ही दिखता है। मन से बुद्धि का नियन्त्रण शिथिल होता जा रहा है। परिवार के सम्बन्ध तो दूर की बात है अपनी इन्द्रियाँ ही अपने शरीर के हित का ध्यान नहीं दे रही हैं। उदर की क्षमता का विचार किये बिना ही जिह्वा अनेक पदार्थों को उदर में भेजती रहती हैं। इसी प्रकार अन्य इन्द्रियाँ भी शरीर के साथ अन्याय करती रहती है। परिणामत: अकाल में शारीरिक क्षमता शिथिल हो जाती है। कार्यभार के बढ़ते बोझ से मानसिक शक्ति का ह्रास हो रहा है। आज की कार्य प्रणाली से युवापीढ़ी बलात् सर्वाधिक ग्रसित हो रही है। इन सभी समस्याओं के प्रतिकार में एक मात्र ज्योतिषशास्त्र और योगशास्त्र ही सहयोगी होगा। इसका कारण यही है कि ज्योतिष व्यक्ति के शारीरिक और मानसिक स्थितियों का समुचित आकलन करने में सक्षम है साथ ही ज्योतिष द्वारा किसी भी स्थिति का पूर्वज्ञान किया जा सकता है। पूर्वज्ञान होने पर योग द्वारा उसे नियन्त्रित किया जा सकता है। समस्त चराचर पर सर्वाधिक प्रभाव सूर्य और

---

१. ज्योतिर्विदाभरणम् २२.१०।

२. बृहत्संहिता २.३०।

चन्द्रमा का होता है। ज्योतिष में सूर्य को आत्मा का कारक तथा चन्द्रमा को मन का कारक कहा गया है। जैसे चन्द्रमा अतिशीघ्रगामी है वैसी ही मन भी अतिचञ्चल है। सूर्य उसे नियन्त्रित करता रहा है। सूर्य की प्रमुख सात राशियों में सुषुम्ना नामक रश्मि चन्द्रमा को प्रकाशित करती है तथा उसके अमृतत्व को पृथ्वी तक पहुँचाती है। जिससे सभी प्राणियों एवं वनस्पतियों में जीवन का सञ्चार होता है। व्यक्ति के सापेक्ष इनकी (सूर्य-चन्द्र) की विषम स्थिति अन्य ग्रहों के साथ इनके सम्बन्ध मनुष्य के शारीरिक एवं मानसिक असन्तुलन तथा शुभाशुभ परिवर्तनों के सूचक होते हैं। जब चन्द्रमा विशेष बलवान होता है तथा अशुभ ग्रहों के साथ सम्बन्ध रखता है, तब मनुष्य मन के प्रवाह में बहता है। उसमे उचित-अनुचित का विवेक समाप्त होने लगता है। जैसा मन चाहे वैसे कार्य में व्यक्ति प्रवृत्त होता रहता है। ज्योतिष ऐसी स्थिति में उसे नियन्त्रित करने के लिये मणि-मन्त्र और औषधि का निर्देश करता है ताकि उसकी प्रवृत्तियों में परिवर्तन आसके योगशास्त्र की प्रवृत्ति यही से होती है। योग की पहली सीढ़ी ही मन के प्रवाह को रोकना। "योगश्चित्तवृत्ति निरोध:" यदि मन नियन्त्रित नहीं हुआ तो केवल आसन-व्यायाम और प्रणायाम से सभी समस्याओं का समाधान नहीं होगा। योग में प्रवृत्ति मन के नियन्त्रण से ही होगी। कहा गया है—मन एवं मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयो:। ज्योतिष शास्त्र भी यही कहता है—

**कर्मणा बन्धमायाति मोक्षमायाति कर्मणा**
**देवत्वमाप्नुयाज्जीवो राक्षसत्वञ्च कर्मणा।।**

यहाँ आशय यही है कि मन के प्रवाह में किये गये कर्मों से बन्धन एवं राक्षसत्व दोनों की सम्भावनायें होती हैं। तथा विवेक पूर्ण प्रवृत्ति से किये गये कार्यों से मनुष्य देवत्व और मोक्ष दोनों की ओर अग्रसर होता है। अत: मन का नियन्त्रण ही अधिकांश आपदाओं से मुक्त कर सकता है। किन्तु यह सरल नही है। गीता में अर्जुन ने श्रीकृष्ण से यही कहा है—

**चञ्चलं हि मनः कृष्ण प्रमाथी बलवद् दृढम्।**

**तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव दुष्करम्।।** ६.३४

योगेश्वरं भगवान श्रीकृष्ण ने इसे स्वीकार करते हुये इसे नियन्त्रित करने का मार्ग भी बताया। श्रीकृष्ण ने उत्तर दिया—

**असंशयं महाबाहो मन दुर्निग्रहं चलम् ।**

**अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते।।** ६.३५

अर्थात् —निःसन्देह मन सरलता से नियन्त्रण में आने वाला नहीं है। अत्यन्त चञ्चल है। फिर भी अभ्यास से मन को नियन्त्रित किया जा सकता है। दूसरा मार्ग वैराग्य है। वैराग्य से भी मन को नियन्त्रित किया जा सकता है। किन्तु वैराग्य भी सतत अभ्यास के बाद ही सम्भव है। योगेश्वर श्रीकृष्ण ने अनेक प्रकार से योग को परिभाषित किया है। अभ्यास करने का ढंग बतलाते हुये कहा है कि—

**"सिद्ध्यसिध्योः समो भूत्वा समत्वं योग उच्यते।"**

सिद्धि हो असिद्धि हो दोनों में समान भाव रखें। यह समभावत्व ही योग है। यदि व्यक्ति उपलब्धि में हर्ष और हानि में विषाद न करें तो वह योग मार्ग का पथिक हो जाता है। श्रीमद्भगवद्गीता भी आज की अनेक समस्याओं के समाधान में सहयोगिनी हैं।

मन का विश्लेषण करते हुये दर्शनशास्त्र कहता है कि मन की चार अवस्थायें होती हैं। १. मन, २. बुद्धि, ३. अहंकार, ४. चित्त इनके कार्यों का उल्लेख करते हुये कहा गया है कि मन से संशय, बुद्धि से निश्चय, अहंकार से गर्व तथा चित्त से स्मृति की उत्पत्ति होती है। इनके सत्वांशों के संयोग को अन्तःकरण कहा गया है।[१] इसी अन्तःकरण को अन्तरात्मा की आवाज कहा जाता है। यह अन्तःकरण तभी शुद्ध माना जाता है जब इनमें राजस और तामस भावों का अभाव तथा सात्विक भावों का उदय होता है।

---

१. मिलितैस्तु तैः अन्तःकरणमेकं स्यात् ।
तैः पञ्चभूतस्य सत्वांशैर्मिलितैः अन्तःकरणं भवतीति।। (वेदान्त दर्शने)

कभी-कभी ऐसा भी देखने में आता है कि कभी भी सात्विक भाव का उदय नही हो पाता, केवल राजस और तामस भावों का ही प्रभाव छाया रहता है। प्रयास के बाद भी तामस प्रभाव दूर नहीं होता। यहाँ ज्योतिष शास्त्र कहता है कि बहुत सी प्रवृत्तियाँ एवं व्याधियाँ मनुष्य के पूर्वजन्म से जुड़ी होती है। जैसा कि आचार्य वराहमिहिर ने कहा कि—

**यदुपचितमन्यजन्मनि शुभाशुभं तस्य कर्मणः पक्तिम्।**

**व्यञ्जयति शास्त्रमेतत्तमसि द्रव्याणि दीप इव।।**

पूर्व जन्मार्जित कर्मों के अनुसार इस जन्म में मनुष्य शुभाशुभ का भोग करता है। ज्योतिष शास्त्र इन प्राप्तव्य शुभाशुभ परिणामों को उसी प्रकार दिखला देता है जैसे अन्धेरे में रखी हुयी वस्तु को दीपक। इसी प्रकार व्याधियों के सन्दर्भ में भी कहा है—

**पूर्वजन्म कृतं पापं व्याधिरूपेण जायते।।**

आयुर्वेद भी व्याधियों के सम्बन्ध में ज्योतिष के इस सिद्धान्त का समर्थन करता है। त्रिशठाचार्य ने भी यही कहा है—

**कर्मजा व्याधयः केचित् दोषजा सन्ति चापरे।**

दोषज व्याधियों का निदान एवं समाधान सरलतया हो जाता है। किन्तु कर्मज व्याधियों का निदान हो जाने पर भी समाधान नहीं हो पाता। अतः दोषज व्याधियों का समाधान चिकित्सा से तथा योग के माध्यम से दोषों का दमन कर किया जा सकता है।

ज्योतिष और योग के मूल में दृष्टिपात करने से ज्ञात होता है कि दोनों का परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध हैं। योगशास्त्र में इडा पिंगला और सुषुम्ना ये तीन नाडियाँ प्रधान हैं। इन तीनों का सीधा सम्बन्ध ज्योतिष शास्त्र से है।

शरीर में प्रवहमान वायु इन्ही नाडियों के माध्यम से सञ्चरित होते हैं। इनमें चन्द्रमा से नियन्त्रित इडा नाडी, सूर्य से नियन्त्रित पिंगला नाडी तथा शम्भु (हंस=श्वाँस वायु) से नियन्त्रित सुषुम्ना नाडी है। सूर्य और चन्द्रमा की

प्रतिकूल स्थिति होने पर इडा और पिंगला नाडियों से प्रवाह वाधित होता है। इसी प्रकार दोषज कारणों से अथवा इडा-पिंगला के अनियन्त्रित होने से सुषुम्ना भी प्रभावित होती है। क्योंकि श्वाँस का सञ्चार भी उस परिस्थिति में प्रभावित हो जाता है। ऐसी स्थिति को नियन्त्रित करने के लिए योग की आवश्यकता होती है। सभी नाडियों एवं वायु प्रवाहों पर नियन्त्रण कर योगी षट चक्रों की साधना की ओर प्रवृत्त होता है।

योग की परम साधना षट्चक्र भेदन है। सभी चक्रों का सम्बन्ध ग्रहों के साथ है। यथा—

| **क्र. सं.** | **चक्र** | **अधिदेवता** | **सम्बन्धित ग्रह** |
|---|---|---|---|
| १. | मूलाधार | गणपति | बुध एवं राहु |
| २. | स्वाधिष्ठान | विष्णु | शुक्र |
| ३. | मणिपूर | रुद्र | रवि |
| ४. | अनाहत | रुद्र | मंगल |
| ५. | विशुद्ध | रुद्र | चन्द्र |
| ६. | आज्ञा | रुद्र | गुरु |

स्वाधिष्ठान और विशुद्ध चक्र का भेदन कठिन होता है क्योंकि इन दोनों के साथ अत्यन्त शीघ्र गामी क्रमशः शुक्र और चन्द्र का सम्बन्ध है। अतः एकाग्रता एवं मन का नियन्त्रण बाधित होता रहता है। इन ग्रहों की प्रबलता के कारण कभी-कभी इन चक्रों तक पहुँच कर भी योगी असफल हो जाता है। विशुद्ध चक्र का भेदन हो जाने पर आज्ञा चक्र का भेदन गुरु कृपा से अपेक्षाकृत सहज में हो जाता है।

इन तथ्यों के आधार पर निःसन्देह यह कहा जा सकता है कि आज के जीवन में बढ़ रही सभी समस्याओं का समाधान ज्योतिष और योग शास्त्र दोनों मिलकर सरलता पूर्वक कर सकते हैं।



# ज्योतिष में निहित योगशास्त्र

**यथालोकेन दीपस्य किरणैर्भास्करस्य च।**
**ज्ञायते दिग्विभागादि तद्वच्छक्त्या शिवः प्रिये।।** (विज्ञान भैरव २१)

ज्योतिषशास्त्र के साथ यदि योग की चर्चा करनी हो तो 'योग' शब्द के साथ 'शास्त्र' लिखना आवश्यक हो जाता है। क्योंकि 'योग' ज्योतिष का पारिभाषिक शब्द भी है जो योगशास्त्र से सर्वथा भिन्न है। चर स्थिर दो भेदों के साथ पञ्चाङ्ग का अङ्गभूत भी योग है। ग्रहों की युति को भी योग कहा जाता है तथा शुभाशुभ सूचक ग्रहों की विभिन्न स्थितियाँ भी योग सूचक होती हैं। यथा— राजयोग, अरिष्टयोग, नाभसयोग आदि किन्तु प्रस्तुत प्रसङ्ग में ज्योतिषशास्त्र के अन्तर्गत विशिष्ट रूप से वर्णित योगशास्त्र के कुछ अंशों पर प्रकाश डालने का प्रयास करूँगा, जो ज्योतिष के उक्त परिभाषित योगों से भिन्न हैं।

योग की परिभाषा बतलाते हुये योग सूत्र के आरम्भ में महर्षि पतञ्जलि ने लिखा है। "योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः"[१] अर्थात् चित्तवृत्तियों का नियमन ही योग है। श्रीमद्भगवत्गीता में भी श्रीकृष्ण ने अनेक प्रकार से योग की परिभाषा दी है किन्तु सबका केन्द्रीभूत आधार मन ही सिद्ध होता है। गीता में तो मन को प्रमादी और दुर्निग्रह भी बताया है जो व्यवहार में भी प्रतिक्षण दृश्य है। ज्योतिषशास्त्र में 'मन' का कारक चन्द्रमा को माना गया है। भगवती श्रुति भी इसे पुष्ट करती है "चन्द्रमा मनसो जातः।"[२] ज्योतिषशास्त्र में सूर्य और चन्द्रमा की भूमिका अन्य ग्रहों की अपेक्षा अधिक होती है। इसका मूल कारण है कि सभी ग्रह सूर्य की प्रमुख सात रश्मियों[३] से प्रकाशित होते हैं उनमें अपना स्वतः प्रकाश नहीं होता। अतः किसी भी ग्रह से परावर्तित रश्मि उस

१. पातञ्जल योग सूत्र।
२. ऋ. वे. १०/९०/१३, अथ यन्मन आसीत् स चन्द्रमा अभवत् (जै. ब्रा. २/२/२)
३. सुषुम्नो हरिकेशश्च विश्वकर्मा तथैव च।
विश्वव्यचा ततश्चान्यः संयद्वसुरतः परः।।
अर्वावसुरितिख्यातः स्वराडन्यः प्रकीर्तितः। कू. पु. १.४१.३-४।

ग्रह के प्रभाव के साथ सूर्य के भी गुणों का वहन करती है। चन्द्रमा हमारी पृथ्वी का निकटतम अपना उपग्रह है अत: उसका गहन प्रभाव यहाँ की समस्त सृष्टि पर पड़ता है। वेद ने तो स्पष्ट रूप से कह दिया है ''अग्निसोमात्मकं जगत्'' यह समस्त सृष्टि ही अग्नि (सूर्य) और सोम (चन्द्र) मय है। पुराणों ने भी इसे दुहराया है—

**''नक्षत्रग्रहसोमानां प्रतिष्ठायोनिरेव च।**
**चन्द्रऋक्षग्रहा सर्वे विज्ञेया सूर्यसम्भवाः।।''**[१]

अर्थात् समस्त ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति का कारण एक मात्र सूर्य ही है। सूर्य की सात रश्मियों में प्रथम रश्मि 'सुषुम्ना' चन्द्र को प्रकाशित करती है[२] तथा सुषुम्ना के माध्यम से चन्द्रमा अमृत स्राव पृथ्वी पर करता है जिससे जीव-जन्तु एवं लता वृक्षादि में जीवन-संचार होता है ''यत् पिण्डे तद् ब्रह्माण्डे'' के सिद्धान्तानुसार इसी सुषुम्ना के माध्यम से योगीजन अपने कपालकुहर में जिह्वा प्रवेशकर अमृत पान करते हैं।[३] इसका विवेचन हठयोग प्रदीपिका में स्पष्ट रूप से किया गया है। इनमें इडा, पिंगला और सुषुम्ना ये नाडियाँ ही प्रधान है। इडा का सम्बन्ध चन्द्रमा से, पिंगला का सम्बन्ध सूर्य से तथा सुषुम्ना का सम्बन्ध शम्भु से हैं। यहाँ शम्भु को हंस स्वरूप बताया गया है। हंस उस वायु को कहते हैं जिससे श्वसन क्रिया संचालित होती है।

सुषुम्ना रश्मि का सम्बन्ध सीधा चन्द्र से है किन्तु सुषुम्ना नाडी का सम्बन्ध चन्द्रमा के साथ प्रकारान्तर से हैं। हमारे शरीर में दश नाडियाँ तथा दश वायु परस्पर अन्योन्याश्रित भाव से स्थित है। प्रत्येक नाडी एवं उससे सम्बन्धित वायु का विवरण इस प्रकार है[४]—

| क्र. | नाडी | सम्बन्धित वायु |
|---|---|---|
| १. | इडा | प्राण |
| २. | पिङ्गला | अपान |
| ३. | सुषुम्ना | समान |
| ४. | गान्धारी | उदान |
| ५. | हस्तिजिह्विका | व्यान |

| क्र. | नाडी | सम्बन्धित वायु |
|---|---|---|
| ६. | पूषा | नाग |
| ७. | यशा | कूर्म |
| ८. | व्यूषा | कृक |
| ९. | कुहू | देवदत्त |
| १०. | शङ्खिनी | धनञ्जय |

१. मत्स्य पु. १२७.२९।

२. द्र. हठयोगप्रदीपिका ४.४५।

३. सुषुम्न: सूर्यरश्मिस्तु पुष्णाति शिशिरद्युतिम्।। कूर्म पु. १.४१.४।

४. नरपतिजयचर्या हंसचार: ६,७।

इन्हीं तीनों नाडियों से शरीरस्थ वायु का ज्ञान किया जाता है किन्तु इन तीनों का ज्ञान कैसे हो इसके लिए ज्योतिष का स्वरशास्त्र कहता है—

**"इडानाडी स्थितश्चन्द्रः पिङ्गला भानुवाहिनी।**
**सुषुम्ना शम्भुरूपेण, शम्भुर्हंसस्वरूपकः।।"[१]**

यहाँ सुषुम्ना के स्वरूप को स्पष्ट करते हुये कहा गया है कि सुषुम्ना शम्भुरूप है तथा शम्भु हंस स्वरूप है। हंस का अभिप्राय श्वाँस की निर्गम और प्रवेश की क्रिया से है। 'ह'कार निर्गम को (श्वाँस का नासिकारन्ध्र से बाहर आना) तथा 'स'कार प्रवेश को (श्वाँस का नासिकारन्ध्र से भीतर प्रवेश करना) व्यक्त करता है। यही 'हंस' है तथा यहीं अजपाजप[२] भी है। यह सुषुम्ना 'ह'कार रूप में शम्भु तथा 'स'कार रूप में शक्ति का परिचायक है। इन दोनों का सम्बन्ध इडा और पिंगला नाडियों से हैं। अर्थात् इडा नाडी चन्द्र शक्ति (वायु) को धारण कर नासिका के वामरन्ध्र से प्रवाहित होती है तथा पिंगला नाडी सूर्य वायु को लेकर नासिका के दक्षिणरन्ध्र से प्रवाहित होती है। इन दोनों रन्ध्रों से प्रवाहित होने वाली वायु शम्भुरूप हकार एवं शक्तिरूपी सकार से युक्त होती है। अतः स्पष्ट है कि इडा और पिंगला (चन्द्र-सूर्य) दोनों नाडियाँ सुषुम्ना के सहयोग से ही प्रवाहित होती हैं।

इन स्वरों का प्रवाह भी सूर्य और चन्द्र की गति के अनुसार ही होता है। सर्वविदित है कि सूर्य और चन्द्रमा के आधार पर ही तिथियों की गणना होती है तथा तिथि के अनुसार चन्द्रकलाओं में ह्रास और वृद्धि का क्रम निरन्तर चलता रहता है। अतः तिथियों के अनुसार प्रत्येक चान्द्र मास के शुक्ल प्रतिपदा से तृतीया पर्यन्त प्रातः काल चन्द्र स्वर नासिका के वाम रन्ध्र से वायु का सञ्चार करता है तथा चतुर्थी से षष्ठी पर्यन्त प्रातः प्रथम सूर्य स्वर द्वारा नासिका के दक्षिण रन्ध्र से वायु का सञ्चार होता है। इसी प्रकार सप्तमी से नवमी तक प्रथम चन्द्रस्वर, दशमी से द्वादशी तक सूर्य तथा त्रयोदशी से पूर्णिमा तक चन्द्र स्वर चलता है। कृष्ण पक्ष में शुक्लपक्ष के विपरीत स्वरों का उदय होता है। ज्योतिषशास्त्र में यात्रा, पथिक, जय-पराजय, आदि अनेक प्रश्नों के उत्तर इन्हीं स्वरों के माध्यम से भी देने का विधान है। यथा—

**चन्द्रोदये यदा सूर्यश्चन्द्रः सूर्योदये यदा।**
**अशुभं हानिरुद्वेगस्तद्दिने जायते ध्रुवम्।।**

---

१. नरपतियर्चा हंसचारः ९।

२. सकारो बहिर्याति हकारेण विशेत् पुनः।
हंस हंसेत्यमुं मन्त्रं जीवो जपति नित्यशः।। विज्ञान भैरव, पृ. १७३ श्लो. १५३।

**यात्राकाले विवाहे च वस्त्रालङ्कारभूषणे।**
**शुभकर्मणि सन्धौ च प्रवेशे च शशी शुभः।।**[1] इत्यादि

स्वर सञ्चार के साथ तथा सभी ग्रहों के साथ पञ्च महाभूतो का भी घनिष्ट सम्बन्ध है। इन महाभूतों के अनुसार व्यक्ति के स्वास्थ्य का परीक्षण किया जाता है। ग्रहों के महाभूतों का उल्लेख करते सूर्यसिद्धान्त[2] में कहा गया है—

**अग्निषोमौ भानुचन्द्रौ ततस्त्वङ्गारकादयः।**
**तेजो भूखाम्बुवातेभ्यः क्रमशः पञ्च जज्ञिरे।।**

सूर्य अग्नि तथा चन्द्र सोम है। इनके अतिरिक्त भौमादि पाँच ग्रह क्रम से तेज (अग्नि), भू (पृथ्वी), आकाश, जल एवं वायु तत्वों से युक्त होते हैं। ये पाँच तत्व उक्त तीन नाडियों का आश्रय कर श्वाँस के साथ प्रवाहित होते हैं। इन महाभूतों के संचरण का विवेचन समर सार[3] में, अन्य ग्रन्थों की अपेक्षा कुछ भिन्न किन्तु विशिष्ट रूप से किया गया है। हृदय में अष्टदल कमल की कल्पना की गई है तथा प्रत्येक पंखुड़ी के दो भाग किये गये हैं। पंखुड़ी के एक भाग में आरोह क्रम से ३० स्वर आकाश तत्व का चलता है अनन्तर ३०-३० की वृद्धि से क्रमशः वायु, अग्नि, जल एवं पृथ्वी तत्व चलते हैं। पंखुडी के दूसरे भाग में अवरोह क्रम से उतनी ही संख्या में स्वरों का संचार होता है। अर्थात् आरोह क्रम से आकाश ३० + वायु ६० + अग्नि ९० + जल १२० + पृथ्वी १५० कुल योग ४५० स्वर। इसी प्रकार अवरोह क्रम से १५० पृथ्वी + १२० जल + ९० अग्नि + ६० वायु + ३० आकाश कुल योग ४५० स्वर। यही क्रम आठों पंखुड़ियों में ईशानादि क्रम से होता है। उक्त क्रम से एक पंखुड़ी के आरोह ४५० + अवरोह ४५० स्वरों का योग ९०० स्वर (श्वाँस) के तुल्य होता है। आठों पंखुड़ियों में स्वर संख्या = ९०० × ८ = ७२०० आठों दलों में स्वर की एक परिक्रमा ७२०० स्वरों के साथ पूर्ण होती है। २४ घण्टों (एक अहोरात्र) में अष्टदलों में श्वाँस (स्वर) की तीन आवृत्ति होती हैं। अतः एक अहोरात्र मे स्वरों (श्वाँसों) की संख्या = ७२०० × ३ =

१. नरपतिजयचर्या हंसचारः १६, १८।

२. सू. सि. १२. २४।

३. नागैर्नीचैःर्निधिज्ञाश्रयनशुकमितैः श्वासपर्यायकैः वात्यभं वातोऽनलोऽम्बुक्षितिरपृथगुपर्यन्तं राधोप्यृजुत्वे। व्यत्यासाच्चावनीतो हृदयकमलजे पत्र एकत्र तेन श्वास्त नानाधिसंख्याननरस कमलेऽहर्निशोस्त्रिभ्रभेऽत्र।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| नागै = ३० | नीचेः = ६० | निधि = ९० | ज्ञाश्रयः = १२० | नभुक = १५० |
| अभ्रं | वातः | अनलः | अम्बुः | क्षितिः |

२१६००। यहीं संख्या योगशास्त्र ने बतलाई है। प्रत्येक स्वस्थ मनुष्य की १ अहोरात्र में २१६०० श्वसन क्रिया होनी चाहिये। इससे न्यूनाधिक क्रिया पंचमाहभूतों में विकृति की सूचक है जो अस्वस्थता का संकेत माना जाता है। स्पष्टता हेतु श्वाँस चक्र (हंस चार) के चित्र द्वारा प्रदर्शित किया जा रहा है।



जन्मकालिक ग्रहों की स्थिति एवं बलाबल के आधार पर पञ्च महाभूतों की प्रकृति एवं विकृति का ज्ञान सरलता से किया जाता है किन्तु स्वरों (श्वाँसों) के आधार पर महाभूतों (तत्त्वों) को पहचानना सतत् अभ्यास पर निर्भर करता है। श्वाँस की दिशा और वेग के आधार पर तत्त्वों का ज्ञान सम्भव हो पाता है। आकाश तत्त्व की श्वाँस का वेग अत्यन्त अल्प तथा जल तत्त्व का वेग सर्वाधिक होता है।

नासिका रन्ध्र से एक अंगुल तक आकाश तत्त्व तथा १६ अंगुल तक जल तत्त्व का वेग प्रतीत होता है।

सभी तत्वों के स्वर को ज्ञात करने के लिए विधि बताई गई है।[१] १६ अंगुल की सीधी लकड़ी लेकर उसे एक-एक अंगुल पर चिन्हित कर लें। पुन: उस लकड़ी को नासिका रन्ध्र के पास रख कर श्वाँस के वेग का अवलोकन करें। १६ अंगुल तक वेग होने पर जल तत्त्व, ४ अंगुल तक तेजस् तत्व, १२ अंगुल तक वायु तत्त्व, ७ अंगुल तक पृथ्वी तत्त्व तथा १ अंगुल तक आकाश तत्त्व सिद्ध होता है।

इन तत्वों के परिणाम बतलाते हुये समरसार कहता है[२] —

**धराम्बुनी शुभे महो विमिश्रितं फलं भवेत्।**

**मरुन्नभश्च दु:खदे मते स्वरार्थवेदिभि:।।**

अर्थात् पृथ्वी और जलतत्त्व शुभफलदायक, अग्नि तत्व मिश्रित (शुभ + अशुभ) फलदायक, तथा वायु और आकाश तत्त्व दु:खदायक होते हैं। ऐसा स्वरशास्त्रियों का कथन है। अत: कोई भी शुभाशुभ कार्य करना हो तो तदनुकूल स्वर देख कर कार्य करने से कार्य सिद्धि होती है।

सूर्य और चन्द्र की नाडियाँ अष्टदल कमल के दो-दो पंखुड़ियों का भोग

---

१. नरपतिजयचर्या, हंसचार: ४९-५०।

२. समरसार: ४१।

पाँच-पाँच घटियों तक करती है। इस अवधि में दो-दो बार विहित प्रमाणानुसार पञ्चमहाभूतों के स्वरों की भी आवृत्ति आरोह एवं अवरोह क्रम से होती है। इनका सम्यग् अभिज्ञान होने के बाद इनके द्वारा अपना तथा प्रश्नकर्त्ता के सभी शुभाशुभ समयों एवं परिणामों का ज्ञान सरलतया होता है। यथा कहा गया है—

**अर्केऽग्नितत्ववहने हरिहेलया यद् एकोऽपि हन्ति सुबहून किमुतात्रचित्रम्।**

**शून्ये रिपून् स्वपृतनामपि वाहपक्षे निक्षिप्य विक्षिपति लक्षमरीन् क्षणेन।।**[१]

आशय यह कि सूर्यनाड़ी में अग्नि तत्त्व का प्रवाह होने से अकेले व्यक्ति भी अनेक शत्रुओं पर विजय प्राप्त कर लेता है। इसी प्रकार अनेक योगों तथा स्वरों से मिलने वाले संकेतों के उल्लेख ग्रन्थों में मिलते हैं साथ ही प्रश्नों के फलादेश हेतु स्वरों एवं नाड़ियों के अनुसार विचारणीय विषयों का उल्लेख किया गया है—

**चन्द्रे वहे नृपविलोकनगेहवेश पट्टाभिषेकमुखकर्ममनेच्छुभं यत्।।**

**सौरे तु मज्जनवधूरतिभुक्तियुद्धमुख्यं भवेदशुभकर्मफलाय सत्यम्।।**[२]

इस प्रकार योग की एक धारा स्वरशास्त्र से जुड़ जाती है, तथा दूसरी धारा ग्रहों से सम्बन्धित योग और ज्योतिष दोनों का साथ-साथ प्रतिपादन करती है। यौगिक क्रियाओं के मूल में जब हम दृष्टिपात करते हैं तो शरीरस्थ षट्चक्रों का ज्ञान होता है। ये षट्चक्र ही योग के आधार है तथा इनका भेदन ही योग की चरम परिणति है। इनका भेदन तत्तद् चक्रों से सम्बन्धित ग्रहों की अनुकूलता पर निर्भर करता है। षट्चक्र और उनसे सम्बन्धित ग्रहों के उल्लेख के पूर्व मैं स्पष्ट करना चाहूँगा कि ब्रह्माण्डस्थ ग्रहकक्षा का क्रम तथा शरीरस्थ ग्रहकक्षा का क्रम किञ्चित अन्तरित होता है। श्रीमद्भागवत् में वर्णित ग्रहकक्षा का क्रम प्रत्यक्षत: विरुद्ध लगता है। यथा—

---

१. समरसार: ४३।

२. समरसार: ४६।

**"एवं चन्द्रमा अर्कगभस्तिभ्य उपरिष्टाल्लक्षयोजनतः।।"**[1]

सूर्य की कक्षा से १ लाख योजन ऊपर चन्द्रमा की कक्षा है। जबकि भारतीय ज्योतिष में चन्द्रमा की कक्षा से ऊपर सूर्य की कक्षा कही गई है। क्योंकि भारतीय ज्योतिष में ग्रहों की कक्षा भूकेन्द्रित वर्णित है।[2] जब हम सूर्य केन्द्रित कक्षा का विचार करेंगे तब सूर्य से ऊपर चन्द्र की कक्षा स्वतः सिद्ध हो जाती है और श्रीमद्भागवत का वचन यथार्थ लक्षित होता है। योगशास्त्र में भी नाभि मण्डल में सूर्य का स्थान ब्रह्म रन्ध्र में अमृत का स्थान कहा गया है। आयुर्वेद में भी केन्द्र में सूर्य और सूर्य से ऊपर चन्द्रमा का वर्णन है।[3] इसी प्रकार अन्य ग्रहों की स्थिति में भी कुछ मतान्तर दिखलाई पड़ता है जिसका समाधान सामान्य दृष्टि से नहीं दीखता है सम्भव है कोई योगी ही उचित समाधान दे सकेगा। यह अन्तर षट् चक्रों के साथ ग्रहों के सम्बन्धों को देखने से प्रतीत होता है। (अध्यात्म ज्योतिष के अनुसार तालिका)

| क्र. सं. | षट्चक्र | अधिष्ठाता देवता | प्रभावी ग्रह |
|---|---|---|---|
| १. | मूलाधार | गणेश | बुध/राहु |
| २. | स्वाधिष्ठान | विष्णु | शुक्र |
| ३. | मणिपुर | रुद्र | रवि |
| ४. | अनाहत | रुद्र | मंगल |
| ५. | विशुद्ध | रुद्र | चन्द्र |
| ६. | आज्ञा | रुद्र | गुरु |
| ७. | सहस्रार | रुद्र | शनि |

---

१. भाग. ५.२२.८; अग्निपुराणेऽपि — भूमेर्योजनलक्षन्तु वसिष्ठ! रविमण्डलम्।
रवेर्लक्षेण चन्द्रश्च लक्षन्नाक्षत्रमिन्दुतः।। १२०.६।

२. मन्दामरेज्यभूपुत्रसूर्यशुक्रेन्दुजेन्दवः।
परिभ्रमन्त्यधोऽधःस्था सिद्धविद्याधरा: घना:।। सू. सि. १२.३१।

३. वामपार्श्वाश्रितं नाभेः किञ्चित् सोमस्य मण्डलम्।
तन्मध्ये मण्डलं सौर्यं तन्मध्येऽग्निर्व्यवस्थितः।। भा. पु. १.४२।

छठें चक्र (आज्ञा चक्र) का भेदन कर सहस्रार में योगी प्रविष्ट होकर परम योगेश्वर रुद्र से साक्षात्कार करते हैं। इस यात्रा में ग्रहों की महत्वपूर्ण भूमिका होती है। गर्भस्थ शिशु के विकास क्रम में मासानुसार ग्रहों की स्थिति जिस प्रकार साधक एवं बाधक होती है ठीक उसी प्रकार योगी के मार्ग में ग्रह सहयोगी एवं बाधक होते हैं। "सद्सद् ग्रह संयोगात् पुष्टाः सोपद्रवास्ते च"[१] नियम सर्वत्र लागू होता है। योगी के लिए स्वाधिष्ठान और विशुद्ध चक्र भेदन करना अत्यधिक कठिन होता है। दोनों के नियामक ग्रह क्रमशः शुक्र और चन्द्र शीघ्रगामी हैं अतः मन का नियन्त्रण कठिन हो जाता है। इन दोनों के कारण वासनाओं और मानसिक चाञ्चल्य में वृद्धि हो जाती है। अतः इन ग्रहों की अनुकूलता योगी के लिए आवश्यक होती है। आचार्य वराहमिहिर ने प्रव्रज्या योग का निरूपण करते हुये कहा है—

**एकस्थैश्चतुरादिभिर्बलयुतैर्जाताः पृथग् वीर्यगैः**

**शाक्याजीविकभिक्षुवृद्धचरका निर्ग्रन्थवन्याशनाः।**

**माहेयज्ञगुरुक्षपाकरसितप्राभाकरीनैः क्रमात्**

**प्रव्रज्या बलिभिः समा परिजितैस्तत् स्वामिभिः प्रच्युतिः।।**[२]

अर्थात् यदि जन्म समय में चार या चार से अधिक ग्रह एक ही राशि में बलवान होकर स्थित हों तो प्रव्रज्या योग होता है। उन सभी ग्रहों में जो सर्वाधिक बलवान होता है उसी के अनुसार प्रव्रज्या होती है। यथा— यदि मंगल बलवान हो तो शाक्य (बौद्ध साधक), बुध बली हो तो आजीविक (लोकायत), गुरु बलवान हो तो भिक्षु (यति), चन्द्रबली हो तो वृद्धश्रावक (कपाली), शुक्र बलवान हो तो चरक (वैदिक), शनि बली हो तो निर्ग्रन्थ (दिगम्बर) तथा रवि बलवान हो तो वन्याशन (कन्दमूल भक्षी) तपस्वी होता है।

---

१. लघुजातक ३.५।

२. बृहज्जातकम् १५.१।

इनमें प्रव्रज्या होने पर भी योगी होना आवश्यक नहीं है। ग्रहों की उच्च आदि विभिन्न अवस्थाओं के अनुसार योग में प्रवृत्ति होती है, यदि ग्रह बलवान न हो तो प्रव्रज्या भंग भी हो जाती है। निष्कर्ष रूप में यह स्पष्ट है कि जब ग्रहों की अनुकूलता होगी तभी योग साधना में प्रवृत्ति होगी अन्यथा नहीं।

आचार्य वराहमिहिर ने एक सामान्य नियम बताया है। विशेष स्थिति में बिना चार ग्रहों की युति के भी एक-दो बलवान ग्रह भी स्थान विशेष में स्थित होकर योगी बनाने में सक्षम होते हैं। ग्रहों के स्वभावानुसार ही मनुष्य साधना के विभिन्न मार्गों में से कोई एक मार्ग चुनता है। कोई शैव परम्परा, कोई शाक्त परम्परा तथा कोई अघोर परम्परा का अनुसरण करता है।

साधना विधि विवेचन में मतान्तर होने से भी साधक भटक जाता है। यथा साधना के उपकरणों में पञ्च मकार की चर्चा आती है। कहा गया है—

**''मद्यं मासं च मीनं च मुद्रा मैथुनमेव च।**

**एते पञ्चमकराः स्युः मोक्षदायि युगे युगे।।''**[१]

**पीत्वा पीत्वा पुनर्पीत्वा यावत् पतति भूतले।**

**पुनरुत्थाय वै पीत्वा पुनर्जन्म न विद्यते।।**

इसका सामान्य अर्थ मद्य, मांस, मत्स्य, मुद्रा तथा मैथुन ही ग्रहण किया जाता है। किन्तु ग्रन्थान्तरों में इसके विशेष अर्थ उपलब्ध होते हैं। यथा—

मद्य = चन्द्रमा से प्राप्त अमृत

मांस = खेचरी मुद्रा द्वारा कपाल कुहर से जिह्वाग्र में प्राप्त होने वाला अमृत

मीन (मत्स्य) = चौरासी आसन

मुद्रा = खेचरी, षण्मुखी, शाम्भवी आदि दस मुद्रायें

१. भैरव यामल (उद्धृत— अध्यात्मज्योतिष पृ. १५।

मैथुन = प्राण और अपान वायु का मूलाधार में मिलन

(कुर्याच्चन्द्रार्क योगे युगपवनगते मैथुनं नैव योनौ)[१]

इडा और पिङ्गला नाडी जो क्रमश: चन्द्र और सूर्य की वाहिका हैं इनके माध्यम से इडा द्वारा प्राण वायु तथा पिङ्गला द्वारा अपान वायु मूलाधारचक्र में मिलती है, इसी को मैथुन कहा गया है। यहीं से साधना का श्रीगणेश होता है। इसके अधिष्ठातृ देव भी गणेश है। यहाँ चन्द्र और सूर्य का नाडियों के माध्यम से तथा बुध और राहु का कारकत्व के माध्यम से सम्मिलन होता है। यदि उक्त ग्रहों की सर्वथा अनुकूलता रही तो मूलाधार की सिद्धि (भेदन) सहज में हो जाती हैं। इस प्रकार योगशास्त्र का सम्बन्ध दो धाराओं में ज्योतिष के साथ जुड़ा हुआ है। इनमें स्वरशास्त्र वाली धारा आज भी प्रवहमान है। दूसरी धारा गहन होने के कारण तथा दैनिक व्यवहार में न होने के कारण बहुत प्रचलित नहीं है। स्वरशास्त्र का उपयोग राजाओं के समय में अधिक होता था। उस समय प्राय: युद्ध हुआ करते थे। राजा अपनी जीत सुनिश्चित करने के लिए स्वरों का प्रयोग किया करते थे। अत: स्वरशास्त्र में सामान्य शुभाशुभों के साथ-साथ युद्ध में जय-पराजय का विशेष उल्लेख मिलता है। स्वरशास्त्र की प्रशंसा में ग्रन्थाकारों ने लिखा है—

**''पत्त्यश्वगजभूपालैः सम्पूर्णा यदि वाहिनी**
**तथापि भंगमायाति नृपो हीनस्वरोदयी।।''**[२]

सभी प्रकार से हाथी, घोड़े तथा सैनिकों से सम्पन्न राजा भी यदि हीन स्वरों वाला है तो उसका पतन हो जाता है। इसी प्रकार आगे कहा है कि वे वीर सैनिक तभी तक अपनी भुजाओं के बल से युद्धरूपी समुद्र में तैरते है जब तक वे स्वरचक्र के वडवानल में नहीं पड़ते।

**''तावत्तरन्ति ते धीरा दोर्भ्यामाहवसागरम्।**
**यावत्पतन्ति नो चक्रे स्वरास्ते बडवानले।।''**[३]

---

१. या नाडी सूक्ष्म रूपा परम पदगतासेवनीया सषुम्ना सा कान्ता लिंगनार्हा न मनुजरमणी सुन्दरीवारयोषित्। कुर्याच्चन्द्रार्कयोगे यगपवनगते मैथुनं नैव योनौ योगीन्द्रो विश्ववन्द्यः सुखमयभवने तां परिष्वज्य नित्यम्।। भैरवयामल उ. अ. ज्यो. पृ. १६।

१. नरपतिजर्या स्व. प्र. ८।

२. नरपतिजयचर्या स्व. प्र. ९।

इतना ही नहीं यदि कोई राजा विना स्वर का ज्ञान किये यदि किसी प्रकार युद्ध जीत जाता है तो उसे घुणाक्षरन्याय ही समझना चाहिये या अन्धे के हाथ जैसे कोई चिड़िया लग गई हो।

**"कथाञ्चिद् विजयी युद्धे स्वरज्ञेन विना नृपः।**

**घुणवर्णोपमं तत्तु यथान्धचटकग्रहः।।"[१]**

राजा के लिए यहाँ तक कह दिया है कि जिस राजा के घर में एक भी स्वर शास्त्रज्ञ नहीं है उस राजा का राज्य केले के खम्भे पर टिका होता है।

**"यस्यैकोऽपि गृहे नास्ति स्वरशास्त्रस्य पारगः।**

**रम्भास्तम्भोपमं राज्यं निश्चितं तस्य भूपतेः।।"[२]**

वस्तुतः ज्योतिषशास्त्र सृष्टि प्रक्रिया से जुड़ा हुआ है। अतः सृष्टि के जीव-जन्तु, मनुष्य एवं लता वृक्षादि सभी अंशों से इसका गहन सम्बन्ध है। हम किसी भी पक्ष में विचार करेगे तो किसी न किसी रूप में ज्योतिष का स्पर्श होगा ही। अध्यात्म का चिन्तन हो, या योग या समाधि का चिन्तन हो अथवा सांसारिक व्यवहार हो सर्वत्र ज्योतिष की सत्ता विद्यमान है। जब आधान से प्रसव तक तथा प्रसवकाल से शरीर के अवसान तक प्रतिक्षण जब ज्योतिष के प्रभाव से प्रभावित हैं तो मनुष्य शरीर से जुड़ी हुई योग या भोग की सभी अवस्थायें भी निःसन्देह प्रभावित होगी ही। अपवाद के रूप में ह. ने. काटवे ने अपने अध्यात्म-ज्योतिष नामक ग्रन्थ में योगी की कुण्डली का अत्यन्त रोचक स्वरूप उद्धृत किया है, जिसका आशय है कि दशमभाव में धैर्य रूपी पिता, चतुर्थभाव से क्षमा रूपी माता, सप्तमभाव से शान्ति रूपी पत्नी, पञ्चमभाव से सत्यरूपी पुत्र, नवमभाव से दया रूपी भगिनी, तृतीयभाव से मन संयम रूपी भ्राता, द्वादशभाव से सोने के लिए भूमि, तथा आकाश रूपी वसन तथा

---

१. नरपतिजयचर्या स्व. प्र. १०।

२. नरपतिजयचर्या स्व. प्र. ११।

द्वितीय (धन) भाव से ज्ञानामृत रूपी भोजन जिसे प्राप्त हो या जिसके ऐसे पारिवारिक सदस्य हों उस योगी को षष्ठ और अष्टम से सम्बन्धित (रोग, शत्रु तथा मृत्यु) किससे भय हो सकता है?

**"धैर्यं यस्य पिता क्षमा च जननी शान्तिश्चिरं गेहिनी।"**

**सत्यं सूनुरयं दया च भगिनी भ्राता मनः संयमः।।**

**शय्या भूमितलं दिशोऽपि वसनं ज्ञानामृतं भोजनम्।**

**एते यस्य कुटुम्बिनः वद सखे कस्माद् भयं योगिनः।।"[१]**



१. उद्धृत अध्यात्म ज्योतिष, पृ. १६४।

# वास्तुशास्त्र का वैदिक एवं पौराणिक स्वरूप

वास्तु और वास्तुशास्त्र की कल्पना वैदिक काल से ही चली आ रही है। जब मनुष्य कुञ्जों और गह्वरों में रहता था तथा पृथ्वी पर आवासीय योजनायें नहीं थीं। उस समय मनुष्य अपनी सुरक्षा की दृष्टि से किसी प्रकार के सुरक्षित स्थान में अपना आवास बना लेता था। सर्वप्रथम पृथु ने पृथ्वी को समतल कर सुव्यवस्थित आवास की कल्पना की। अनन्तर पृथु ने ब्रह्मा से कहा— हे ब्रह्मन् ! आपके आदेश से मैंने पृथ्वी को समतल कर दिया है। अब आप इस पर नगर आदि की रचना करने का आदेश दें।[१] ब्रह्मा ने अपने चारों मुखों से विश्वकर्मा आदि की उत्पत्ति की। पुराणों के अनुसार ब्रह्मा के पूर्व मुख को विश्वभू, दक्षिण मुख को विश्वविद्, पश्चिम मुख को विश्वस्रष्टा तथा उत्तर मुख को विश्वस्थ कहा जाता है। ब्रह्मा के विश्वभू नामक सम्मुखस्थ मुख से विश्वकर्मा की, विश्वविद् नामक दक्षिण मुख से मय की, विश्वस्रष्टा नामक पश्चिम मुख से मनु की तथा उत्तर दिशा में स्थित विश्वस्थ नामक मुख से त्वष्टा की उत्पत्ति हुई।[२] ब्रह्मा ने अपने इन पुत्रों से कहा— तुम लोग पृथ्वी पर जाकर वैन्य (पृथु) की अभिलाषा के अनुसार नगर, ग्राम, पुर आदि की पृथक्-पृथक् रचना करो। विश्वकर्मा ने जगत्स्रष्टा ब्रह्मा को आश्वस्त करते हुए कहा— अब मैं स्वयं अपनी बुद्धि से सुर, असुर, उरगों, नागों, आदि के साथ-साथ पृथु एवं मनुष्यों के निवास हेतु सुन्दर पुरी, नगर, ग्राम, खर्वट (लघु ग्राम) आदि का

---

१. ग्रामान् पुरः पत्तनानि दुर्गाणि विविधानि च।
घोषान् व्रजान् सशिविरानाकारान् खेटखर्वटान्॥
प्राक् पृथोरिह नैतेषां पुरग्रामादिकल्पना।
यथा सुखं वसन्तिस्म तत्र तत्राकुतोभयाः॥
वास्तुसारसंग्रह प्राक्कथनम् पृ. ५

२. वास्तुसार सं. ग्रह, प्राक्कथनम् पृ. ८

निर्माण करूँगा।[१] विश्वकर्मा ने सोचा ब्रह्मा के आदेश के अनुपालन में हमें कुछ कुशल शिल्पियों की आवश्यकता होगी। एतदर्थ चारों विश्वकर्माओं ने विभिन्न कार्यों में दक्ष एक-एक पुत्रों को जन्म दिया। विश्वकर्मा ने स्थपति को, मय नामक विश्वकर्मा ने सूत्रग्राही को, मनु नामक विश्वकर्मा ने तक्षक को तथा त्वष्टा नामक विश्वकर्मा ने बार्द्धकि को उत्पन्न किया। यह तो सर्व विदित है कि किसी भी निर्माण हेतु विभिन्न प्रकार के शिल्पियों की आवश्यकता होती है। कोई पाषाण विशेषज्ञ होता है, कोई काष्ठ विशेषज्ञ होता है तथा कोई धातु का ज्ञाता होता है। इन सभी विशेषज्ञों के संयुक्त प्रयास से कोई भी निर्माण कार्य संभव हो पाता है। प्राचीन वास्तुशास्त्र में इन विश्वकर्मा के पुत्रों का परिचय देते हुए लिखा है[२] कि—

**१. स्थपति–** सभी वेदों एवं शास्त्रों के ज्ञाता तथा निर्माण सम्बन्धी योजनाओं के विशेषज्ञ को स्थपति कहा जाता है। स्थपति की आज्ञा से ही सूत्रग्राही आदि कार्य करते हैं।

**२. सूत्रग्राही–**किसी भी योजना को सुनने समझने में कुशल तथा रेखाचित्र (मानचित्र) के निर्माण में निपुण को सूत्रग्राही कहा जाता है।

---

१. गत्वोर्विवैन्यनृपतेः प्रियं तव करिष्यति।
नगरग्रामखेटादीन् करष्यिति च पृथक् पृथक्।।
स्वयं करष्येऽहमथो निवासाय पृथोः पुरीम्।
विचित्रनगरग्रामखेटानतिमनोहरान्।।
वास्तुसारसंग्रह प्राक्कथनम् पृ. ५

२. स्थपतिः सर्वशास्त्रज्ञो वेदविच्छास्त्रपारगः।
स्थापत्यधिकपतिर्यस्मात् तस्मात् स्थपतिरुच्यते।।
स्थपतेराज्ञया सर्वे सूत्रग्राह्यादयः सदा।
कुर्वन्ति शास्त्रादेशेन वास्तुवस्तु प्रयत्नतः।।
श्रुतज्ञः सूत्रग्राही च रेखाज्ञः शास्त्रवित्तमः।
विचारज्ञः श्रुतिज्ञश्च चित्रकर्मज्ञबार्द्धकिः।।
तक्षकः कर्मवित्सभ्यः सम्बान्धवदयापरः।
इहैव लोकस्य यत्कर्म सर्व तच्छिल्पिनां गुरुः।।
न लभ्यते तु यत्तस्मादेभ्यः सर्व प्रसाधयेत्।।
वास्तुसारसंग्रह प्राक्कथनम् पृष्ठ-९

**३. बार्धकि**–किसी भी योजना को यथार्थ रूप में समझने में निपुण, वेदज्ञ तथा चित्रकला विशेषज्ञ को बार्धकि कहा जाता है।

**४. तक्षक**–निर्माण सम्बन्धी सभी कार्यों का ज्ञाता, कुशल कर्मियों से युक्त, शालीन तथा सभी प्रकार के शिल्पियों के गुरु को तक्षक कहा जाता है।

इन सभी के सहयोग से गृह, ग्राम, नगर आदि का निर्माण होता है, परन्तु इन सभी की एक साथ अनुपलब्धता पर इनमें से कोई एक भी समस्त निर्माण कार्य में सक्षम होता हैं, क्योंकि ये सभी सर्वगुण सम्पन्न हैं। फिर भी तक्षक के कुछ कार्य विशेष भी हैं। इन्हें काष्ठ विशेषज्ञ माना जाता है। जिस प्रकार आजकल भवनों के उपयोग में आने वाली तथा फर्नीचर हेतु उपयोगी लकड़ियाँ एवं प्लाई की दीमक, कीट, शीलन आदि से सुरक्षा हेतु विभिन्न रसायनों के प्रयोग किये जाते हैं उसी प्रकार पौराणिक काल में भी इनकी सुरक्षा की व्यवस्था थी। इस कार्य के विशेषज्ञ तक्षक माने जाते थे। तक्षक ही जंगलों से उचित वृक्ष का चयन करते थे तथा उस वृक्ष को काट कर उसके छिलके उतार कर उसे तीन मास तक पानी में डुबो कर रखते थे। तदनन्तर उसे जल से निकालकर ऊपरी सतह को काट कर लकड़ी को चौकोर बनाकर सुखा लेते थे। सूखने के बाद आवश्यकतानुसार चिराई कर उसे कार्य में लेते थे। इस प्रयोग से लकड़ी अधिक समय तक सुरक्षित एवं दृढ़ होती है तथा उसमें कीटादि का भय भी नहीं रहता है।

इस प्रकार एक सुव्यस्थित योजना के साथ पृथु के मनोनुकूल पृथ्वी पर ग्राम, खेट, खर्वट,पुरी और नगरों का निर्माण किया गया। यहीं से वास्तु शास्त्र का उद्‌गम हुआ। इसी के साथ-साथ वास्तु पुरुष की कल्पना आती है। यद्यपि वास्तु पुरुष की अवधारणा वैदिक काल में वास्तोस्पति देव विशेष के रूप में मिलती है। जिसकी आराधना यज्ञ में, यज्ञवेदी के निर्माण में तथा वैदिक हवनों में होती है। वास्तोस्पति की आहुति महत्वपूर्ण मानी जाती है। पौराणिक काल में वास्तोस्पति के दो स्वरूप सामने आते हैं। एक पुरुष रूप में दूसरा चक्र के रूप में। वास्तु पुरुष का वर्णन पुराणों में एक कथानक के रूप में आता है।[१]

---

१. संग्रामेऽन्धकरुद्रयोश्च पतित: स्वेदो महेशात्क्षितौ
तस्माद् भूतमभूच्च भीतिजननं द्यावापृथिव्योर्महत्।
तद्देवै: रभसा विगृह्य निहितं भूमावधोवक्त्रकम्
देवानां वसनाच्च वास्तुपुरुषस्तेनैव पूज्यो बुधै:।।

राजबल्लभमण्डनम् २.१

एक बार अन्धक और भगवान शिव में घोर युद्ध हुआ। युद्धश्रम से भगवान शिव के सिर से श्वेद (पसीना) का एक बिन्दु भूमि पर गिरा। उस बिन्दु से एक विशालकाय भयावह प्राणी की उत्पत्ति हुई, जिसने उत्पन्न होते ही पृथ्वी और स्वर्ग दोनों को अत्यन्त भयभीत कर दिया। क्षण भर में उसने दैत्यों का नाश कर अपने निवास हेतु स्थान की याचना की। भगवान शिव ने प्रसन्न होकर आवास योग्य भूमि में निवास का आदेश दे दिया। भयभीत सभी देवताओं ने उसे पकड़ कर तथा उसके ऊपर आरूढ़ होकर तथा अधोमुख कर निवास भूमि का मार्ग दिखला दिया। देवताओं द्वारा उस पर आरूढ़ (वास) होने से उसे वास्तु पुरुष कहा गया।

यह वास्तुपुरुष भवन, पुर, नगर, तड़ाग, वापी, वन, यज्ञ आदि के निर्माण तथा इनके जीर्णोद्धार में सर्वत्र पूज्य होता है। कहा गया है कि वास्तु पुरुष की पूजा सुख के लिए की जाती है। इनकी पूजा न करना हानिकारक होता है।[१]

वास्तु पुरुष की स्थिति निर्माणस्थल में सदैव एक समान होती है। स्थल के ईशान कोण में सिर, वायव्य में हाथों की कुहनी और अग्नि कोण में पैरों के घुटने तथा नैऋत्य कोण में वास्तु पुरुष के पैर होते हैं।

वास्तुपुरुष के इस रूप का वर्णन पुराणों के अनुसार ही सभी वास्तु ग्रन्थों में भी मिलता है। दूसरा वास्तु का स्वरूप चक्रों के रूप में होता है। शतपद (कोष्ठक) चक्र, एकाशीति पद (कोष्ठक) चक्र, चतु:षष्टिपद चक्र आदि अनेक चक्र कार्यानुसार वास्तु ग्रन्थों में बतलाये गये हैं। इन चक्रों में अनेक देवताओं के स्थान होते हैं। यथा चतु:षष्टि पद चक्र के देवताओं के स्थान इस प्रकार हैं— पहले चौसठ कोष्ठकों का एक चक्र बना लें उसके मध्य में चार कोष्ठकों में ब्रह्मा का स्थान होता है। पूर्व में दो पदों में अर्यमा का स्थान निश्चित

१. प्रासादे भवने तडागखनने कूपे च वाप्यां वने।
जीर्णोद्धारे पुरे च यागभवने प्रारम्भ निर्वर्तने।।
वास्तो: पूजनकं सुखाय कथितं पूजां बिना हानये।
पादौ रक्षसि कं शिवेऽह्निकरयो: सन्धी च कोणद्वये।।
राजबल्लभमण्डनम् २.२

है, इन्हें गृहस्वामी भी कहा जाता है। दक्षिण के दो पदो में विवश्वान्, पश्चिम के दो पदो में मित्र तथा उत्तर के दो पदों में पृथ्वीधर का स्थान होता है। अग्न्यादि कोणों में आधे-आधे पद में क्रमशः सविता-सावित्र, इन्द्र-जय, राजयक्ष्मा-रुद्र, आप-आपवत्स का स्थान होता है। इसी क्रम से सभी देवों की स्थापना चक्र के बाहरी पदों में भी अग्न्यादि क्रम से अनिल, पूषा, वितथ, वृहत्क्षत, यम, गन्धर्व, भृंगराज, मृग, पितर, दौवारिक, सुग्रीव, पुष्पदन्त, वरुण, असुर, शोष, रोग, नाग, मुख्य, भल्लाट, सोम, भुजङ्ग, अदिति, दिति, शिखी, पर्जन्य, जयन्त, इन्द्र-सूर्य, सत्य, भृश, अन्तरिक्ष की स्थापना की जाती है। इनमें से अन्तरिक्ष-अनिल, मृग-पितर, रोग-यक्ष्मा, दिति एवं शिखि अर्द्धपदिक देवता है। पूषा, भृंगराज दौवारिक, शेष, नाग, अदिति, पर्जन्य, भृश सार्धपदिक देवता हैं।[४]

एकाशीति एवं चतुष्षष्टि प्रकार के वास्तु पुरुषों का विचार सर्वत्र किया जाता है। इनके स्थानानुसार ही आन्तरिक कक्षों का विन्यास किया जाता है। वास्तु नियमों से युक्त ग्रह को ही पुरुषार्थ चतुष्टय की सिद्धि हेतु उपयुक्त गृह माना जाता है।

**गृह का महत्व–** चारों वर्णों के भरण-पोषण का भार गृहस्थ के ऊपर ही होता है। अतः गृहस्थ को वास्तु शास्त्र सम्मत गृह का निर्माण आवश्यक हो जाता है। कहा गया है कि दूसरे के गृह में की गई सभी श्रौत-स्मात क्रियायें निष्फल होती हैं। उन क्रियाओं का फल गृहस्वामी ही प्राप्त करता है।[२] भविष्यपुराण में गृह के महत्व को बतलाते हुए कहा गया है—

---

१. चतुःषष्टिपदं कृत्वा मध्ये ब्रह्मा चतुष्पदः।
दक्षिणेन विवस्वाँश्च मित्रः पश्चिमतस्तथा। इत्यादयः।
अग्निपुराणम् २४७.२-१५

२. परगेह कृताः सर्वाःश्रौतस्मार्तादिकाः क्रियाः।
निष्फलाः स्युर्यतस्तासां भूमीशः फलमश्नुते।।
भविष्यपुराण उद्धृत वृहद्वास्तुमाला

**स्त्रीपुत्रादिकसौख्यजननं धर्मार्थकामप्रदम्**

**जन्तूनामयनं सुखास्पदमिदं शीताम्बुघर्मापहम्।**

**वापीदेवगृहादिपुण्यमखिलं गेहात्समुत्पद्यते**

**गेहं पूर्वमुशन्ति तेन विबुधाः श्रीविश्वकर्मादयः।।**[१]

अथर्ववेद की प्पिलाद शाखा में गृह सूक्त है, जिसमें कामना की गई है कि ये गृह स्वयं ऊर्जा से सम्पन्न हों तथा दूध आदि पदार्थों एवं सम्पूर्ण शक्तियों से युक्त होकर विराजमान हों तथा मेरे साथ मैत्री भाव रखें, जिससे हम इन्हें अच्छी तरह पहचान सकें। इन घरों में रहने वाले परस्पर मधुर भाषण करें, भूख-प्यास से पीड़ित न होकर प्रसन्नतापूर्वक रहें। इस घर के प्राणी प्रवासी होने पर भी हमसे जुड़े रहें। दूध घृत अन्न से तथा गौ आदि पशुओं से सदैव परिपूर्ण रहें। बहुत धन वाले मित्र इन घरों में आते रहें, प्रसन्नता के साथ स्वादिष्ट भोजन में सम्मिलित होते रहें। इन घरों में रहने वाले समस्त प्राणी व्याधियों से रहित होकर स्वस्थ एवं प्रसन्न रहें।[२]

इस प्रकार की उत्कृष्ट भावनाओं तथा सभी प्राणियों के प्रति सद्‌भाव के साथ गृह की परिकल्पना वैदिक वाङ्मय की देन है। इसीलिए गृह निर्माण के पूर्व उत्तम भूमि का चयन कर वास्तुचक्र में स्थित देवताओं की प्रकृति के अनुसार गृह निर्माण की विधि शास्त्रों में कही गई है।

गृह निर्माण के पूर्व की आवश्यक कर्त्तव्यता संक्षेप में इस प्रकार है—

१. जहाँ पर निवास करने की अभिलाषा हो उस क्षेत्र में सर्व प्रथम ग्राम या नगर का चयन करना चाहिए। इसके लिए निम्न बिन्दुओं पर ध्यान देना आवश्यक होता है—

---

१. भविष्य पुराण उद्धृत राजवल्लभमण्डनम् १.५

२. इमे गृहा मयोभुव ऊर्जस्वन्तः पयस्वन्तः। पूर्णा नामस्य तिष्ठन्तस्ते नो जानन्तु जानतः।।
सूनृतावन्तः सुभगा द्वरावन्तो हसामुदाः। अक्षुब्ध्या अतृष्यासो गृहानस्मद्बीतनः।।
येषां मध्ये प्रवसन् येषु सौमनसो बहु। गृहानुपह्वयाम यान् ते नो जानन्त्वायतः।।
उपहूता इह गाव उपहूता अजावयः। अथोऽन्नस्य कीलाल उपहूतो गृहे पुनः।।
उपहूता भूरिधनाः सखाय स्वादु सन्मुदः। अरिष्टाः सर्वपुरुषाः गृहा नः सन्तु सर्वदा।।
द्र. वास्तुसारसंग्रहः १.२१-२५

**१.१ अनुकूलता–** जिस स्थान पर गृह निर्माण करना हो उस स्थान की जलवायु का विचार सर्वप्रथम कर लेना चाहिए। शीत प्रकृति का व्यक्ति यदि उष्ण प्रदेश में निवासार्थ भूमि लेता है तो उसे निरन्तर शारीरिक कष्ट तथा मानसिक तनाव झेलना पड़ सकता है। इसी प्रकार उष्ण प्रकृति वाला शीत प्रदेश में सतत् कष्ट का अनुभव करेगा। अत: अपनी प्रकृति के अनुकूल ही जलवायु का होना सभी दृष्टियों से आवश्यक होता है।[४]

**१.२ दिशा–** ग्रामादि चयन के अनन्तर दिशा का निर्णय करना चाहिए। दिशा निर्णय का आशय यह है कि जहाँ से पञ्च महाभूतों की ऊर्जा समुचित रूप में प्राप्त हो रही हो वही दिशा उत्तम है।

**१.३ मास और राशियों की शुद्धि–** गृहस्वामी को ग्राम, मास और राश्यादि की शुद्धि का विचार कर लेना चाहिए। विविध वास्तु ग्रन्थों में इनके विवेचन उपलब्ध होते हैं।

**१.४ आय-व्यय–** आय-व्यय का विचार पिण्ड और काकिणी द्वारा किया जाता है। आय से व्यय कम होना चाहिए तथा अपनी काकिणी से स्थान की काकिणी अधिक हो तो शुभ होता है।

**२.भूखण्ड चयन–** भूखण्ड चयन करते समय आसपास के वातावरण तथा प्रतिवेशियों का ध्यान रखना चाहिए, क्योंकि उनका भी प्रभाव पड़ता है। यथा सचिवालय के समीप निवास करने से अर्थ हानि, धूर्त के समीप पुत्र का नाश, देवालय के समीप उद्वेग तथा चतुष्पथ पर गृह निर्माण करने से अपयश होता है। इसी प्रकार विशाल वृक्ष के समीप भूतादि पीड़ा, बल्मीक के ढेर पर विपत्ति, गड्ढे में अतृप्ति, ऊँची-नीची कटी-फटी तथा अस्थि से युक्त भूमि पर आयु एवं धन की हानि होती है।[२]

---

१. देशग्रामानुकूलत्वं दिशो भूतग्रहस्य च। मासधिष्ण्यादिकं शुद्धं वीक्ष्यायसंज्ञकम्।।
वास्तुसारसं. २.१.

२. सचिवालयेऽर्थनाशो धूर्तगृहे सुतबध: समीपस्थे।
उद्वेगो देवकुले चतुष्पथे भवति चाकीर्ति:।।
.................... .... मुरजे बन्धुविनाशनम् ।।
वास्तुसार संग्रह ३.१-१७

**२.१ भूपरीक्षण–** भूमि के शुभाशुभत्व का ज्ञान करने के लिए अनेक विधियाँ बतलाई गई हैं, उनमें से किसी एक या एकाधिक विधि द्वारा भूपरीक्षण कर लेना चाहिए। ये विधियाँ प्राय: रूप रस और गन्ध पर आधारित हैं। इसके अतिरिक्त एक घनहस्त गड्ढा खोदकर उसमें मिट्टी या जल भर कर उससे भी शुभाशुभत्व का ज्ञान किया जाता है।

२.२ पुराणों में शकुन के आधार पर भी शुभाशुभ का निर्णय किया गया है। अन्त में गर्ग का वचन उद्धृत करते हुए कहा गया है कि जिस स्थान को देखकर नेत्रों और मन को प्रसन्नता प्राप्त हो तथा स्थान पर जाने से आह्लाद के साथ सन्तोष का अनुभव हो, उस स्थान को शुद्ध और पवित्र मानना चाहिए। उस स्थान पर गृह निर्माण किया जा सकता है।

इन विधियों से स्थान का चयन करने के पश्चात् निर्धारित विधि से गृहस्वामी के हस्त प्रमाण से पिण्ड का साधन करना चाहिए। पिण्ड में अभीष्ट विस्तार का भाग देने से लम्बाई का ज्ञान हो जाता है। लम्बाई-चौड़ाई का ज्ञान कर राहु मुख रहित दिशा से खातारम्भ तदनन्तर अग्निकोण में शिलान्यास करना चाहिए। शिलान्यास के समय भित्ति के निर्माण में यह सावधानी रखनी चाहिए कि यदि मिट्टी का भवन हो तो पिण्ड की रेखा (आउटलाइन) के भीतर ही दीवार हो, यदि ईंट की दीवार हो तो रेखा दीवार के मध्य मे तथा यदि पत्थर की दीवार हो तो रेखा से बाहर ही दीवार का निर्माण होना शास्त्र सम्मत होता है। साथ ही यह भी ध्यान रखना चाहिए कि द्वार के ऊपर द्वार तथा द्वार के सम्मुख द्वार का निर्माण न हो। ये सभी प्रारम्भिक सावधानियाँ गृहस्वामी और परिवार के लिए सुख कारक होती हैं।



# स्वप्न : कारण एवं निवारण

स्वप्न को लेकर अनेक विचार मन में आते-जाते हैं। कभी अत्यन्त प्रसन्नता होती है, कभी कष्ट तथा कभी-कभी भय की स्थिति आ जाती है। यह सब क्यों होता है? तथा स्वप्न क्यो आते हैं? यह अत्यन्त कौतूहल का विषय बन जाता है। जब हम इनके प्रभावों को देखते हैं तो ऐसा प्रतीत होता है कि स्वप्न कभी-कभी आगामी किसी घटना की पूर्व सूचना देते हैं, कभी-कभी निरर्थक होते हैं, तथा कभी-कभी हर्ष अथवा विषाद के भाव मन पर देर तक के लिए छोड़ जाते हैं। इनके कारणों को जानने के लिए हमें अपने शरीर की अवस्थाओं को जानना आवश्यक होगा।

हमारे शरीर की प्रतिदिन तीन अवस्थायें होती हैं। १. जाग्रत, २. सुषुप्ति और ३. स्वप्न।

१. जाग्रत अवस्था में मानव पूर्ण चैतन्य होता है, उसकी सभी इन्द्रियाँ क्रियाशील एवं चैतन्य होती हैं। मनुष्य अपनी इच्छानुसार तथा अपनी कल्पनानुसार कार्य करता है।

२. सुषुप्ति अवस्था में मनुष्य की सभी इन्द्रियाँ शिथिल एवं चेतना शून्य हो जाती हैं। उन्हें किसी क्रिया का आभास नहीं होता है। पूर्ण निद्रा की अवस्था ही सुषुप्ति अवस्था होती है।

३. स्वप्न अवस्था जाग्रत एवं सुषुप्ति के बीच की होती है। इसमें शरीर शिथिल एवं संज्ञान शून्य होता है, किन्तु मन सक्रिय रहता है, जिसे आधुनिक मनोवैज्ञानिक अचेतन मन कहते हैं। जब मनुष्य न सुप्तावस्था में हो न जागृत अवस्था में हो तो एक अद्भुत स्थिति बन जाती है। इस अवस्था में अनेक प्रकार के दृश्य दिखलाई पड़ते हैं। स्वयं वह व्यक्ति उस दृश्य का एक सक्रिय पात्र होता है। स्वप्न में दौड़ना, उड़ना, डूबना, तैरना, भोजन करना, क्रीड़ा करना, भयभीत होना आदि क्रियाएँ यथार्थत: प्रतीत होती हैं। इतना ही नहीं

स्वप्न देखने वाला व्यक्ति उन समस्त घटनाओं से सम्बन्धित हर्ष एवं विषाद का अनुभव भी करता है। वस्तुतः अतीत की घटनायें अचेतन मन में बिना किसी क्रम के दृश्य होती है। जिसे स्वप्न कहा जाता है।

स्वप्नों का विश्लेषण करने से इनके कारणों का ज्ञान होता है। आयुर्वेद में स्वप्नों के सात भेद बतलाये गये हैं। 'स्वप्नः सप्तविधः स्मृतः' के अनुसार क्रम से १. दृष्ट, २. श्रुत, ३. अनुभूत, ४. वातज, ५. पित्तज, ६. कफज तथा ७. भावज ये सात प्रकार के स्वप्न होते हैं। उनमें से प्रथम तीन दृष्ट, श्रुत एवं अनुभूत अतीत की घटनाओं से सम्बन्ध रखते हैं। इनके बाद के तीन शारीरिक असन्तुलन से सम्बन्धित हैं। इन्हें वातज, पित्तज एवं कफज कहा जाता है। अन्तिम सातवाँ भेद भावज कहलाता है। यह अत्यन्त महत्वपूर्ण स्वप्न माना जाता है, क्योंकि यह भावी किसी घटना की सूचना देता है तथा यह रात्रि के अन्त में तथा ब्राह्ममुहूर्त के पूर्व आता है। अन्य स्वप्नों का कोई काल नहीं होता, वे किसी भी समय आ सकते हैं।

**स्वप्नों के लक्षण–**

**१. दृष्ट–** पूर्व में देखी गई कई घटनाओं का मिश्रण एक नये रूप में दिखाई देता है। जैसे कहीं एक वृक्ष देखा था, कहीं एक तालाब देखा था कहीं पर बन्दरों को उछलते कूदते देखा था। ये सारी घटनाएँ एक मिल कर स्वयं को तालाब किनारे के वृक्ष पर उछलते कूदते देखना या वृक्ष के नीचे गिरना स्वप्न में दीख सकता है। इस प्रकार का स्वप्न दृष्ट कहलाता है।

**२. श्रुत–** कभी कहीं पर सुनी गई कोई घटना या घटनायें या उससे मिलती जुलती घटना स्वप्न में आना श्रुत स्वप्न कहलाता है।

**३. अनुभूत–** कभी-कभी व्यक्ति अनेक प्रकार के चिन्तन में मग्न रहते हुए सो जाता है तथा वह चिन्तन उसके मस्तिष्क में विद्यमान रह जाता है, तो वही अवसर पाकर दृश्य रूप में दिखलाई पड़ता है। जिसे अनुभूत स्वप्न कहते हैं।

**४. वातज–** शरीर में वायु विकार बढ़ जाने से मनुष्य अपने आपको हवा

में उड़ता हुआ देखता है या दौड़ने का प्रयास करता है, किन्तु दौड़ने से असमर्थ पाता है। ऐसी स्थिति में स्वप्न को वातज स्वप्न कहते हैं।

**५. पित्तज–** पित्त प्रकोप से जब निद्रा बाधित होती है; उस समय अग्नि की ज्वाला, पीली वस्तुएँ तथा हिंसक पशु, शेर, बाघ आदि दिखलाई पड़ते हैं। इस प्रकार के स्वप्न को पित्तज कहते हैं।

**६. कफज–** कफज प्रकोप होने पर स्वप्न में प्यास का लगना, पानी में डूबना, तैरना आदि जलीय स्वप्न आते हैं, इन्हें कफज स्वप्न कहते हैं।

**७. भावज–** इसमें मृत व्यक्तियों द्वारा कुछ पाना, उन्हें देना, प्रिय व्यक्ति का वियोग, अपनी मृत्यु, सर्पदंश आदि सुखद एवं दुखद दोनों प्रकार के स्वप्न आते हैं जो कभी विपरीत कभी यथावत् होने वाली घटनाओं का संकेत देते हैं। इस प्रकार के संकेत सूचक स्वप्नों को भावज स्वप्न कहा गया है।

इन सात प्रकार के स्वप्नों में केवल भावज स्वप्न का ही शुभाशुभ विचार ग्रन्थों में दिया गया है। अन्य सभी स्वप्न विकार जन्य होते हैं, इसलिए उनका कोई भी शुभाशुभ परिणाम नहीं होता।

भावज स्वप्न के कुछ उद्धरण ग्रन्थों के आधार पर दिये जा रहे हैं जिससे उनकी सत्यता एवं उनकी प्रामाणिकता के संकेत मिल सकेंगे।

श्री रामचरित मानस में त्रिजटा अपने स्वप्न का वर्णन करते हुए कहती है—

**सपनेहु बानर लंका जारी जातुधान सेना सब मारी।**
**खर आरूढ नगन दससीसा मुण्डित सिर खण्डित भुजबीसा।**
**एहि बिधि सो दक्षिण दिसि जाई लंका मनहु बिभीषण पाई।**
**नगर फिरी रघुवीर दुहाई तब प्रभु सीता बोलि पठाई।**
**यह सपना मैं कहौं पुकारी होइहि सत्य गये दिन चारी।**

(सुन्दरकाण्ड)

सिद्धार्थ (गौतम बुद्ध) के जन्म के पूर्व उनकी माता ने श्वेत हाथी को स्वप्न में देखा था। साथ ही उन्हें एक शिशु का भी दर्शन हुआ था। उसके बाद सिद्धार्थ का जन्म हुआ।

इस प्रकार अनेक स्वप्न की घटनाओं के वर्णन ग्रन्थों में हैं, सबका उल्लेख यहाँ सम्भव भी नहीं है। हमारे आपके जीवन में भी अनेक बार स्वप्न की घटनाएं चरितार्थ हुई होगी। आवश्यकता है उनके विश्लेषण की। शकुन प्रसङ्ग में स्वप्नों के शुभाशुभ लक्षणों का विशद विवेचन किया गया है। उन ग्रन्थों से इनके परिणाम भली-भाँति जाने जा सकते हैं।

स्वप्न विवेचना को आगे बढ़ाते हुये कुछ आचार्यों ने स्वप्न के भेदों को ७ से बढ़ाकर ९ तक पहुँचा दिया है। उनके मतानुसार नव भेद इस प्रकार हैं— श्रुतं तथानुभूतं च दृष्टं तत् सदृशं तथा। चिन्ता च प्रकृतिश्चैव विकृतिश्च तथा भवेत् । देवा: पुण्यानि पापानि इत्येवं जगतीतले। स्वप्नग्रहा: नव भुवि भावा: भवन्ति हि। अर्थात् श्रुत अनुभूत, दृष्ट, चिन्ता, प्रकृति, विकृति, देव, पुण्य और पाप ये नव भेद होते हैं।

आधुनिक कुछ मनोवैज्ञानिकों के मत कुछ भिन्न हैं, उनका कहना है कि मनुष्य की अतृप्त इच्छाएँ ही स्वप्न में आती है। इच्छाओं को परिभाषित करते हुए कहा गया है कि मनुष्य की इच्छाएँ चार प्रकार की होती हैं।

१. ज्ञात इच्छा— जो इच्छा सरलता पूर्व जानी जा सके।

२. अज्ञात इच्छा— वह इच्छा जो मन में रहती है पर प्रकट नहीं हो पाती है।

३. अपरिस्फुट इच्छा— ऐसी इच्छायें जो ज्ञात होती हैं किन्तु मन में उठती और विलीन होती रहती हैं । इनका कोई स्पष्ट चित्र नहीं बन पाता।

४. अनुमानेच्छा— अपरिस्फुट इच्छाओं में से कुछ का अनुमान लगा लेना किन्तु स्पष्ट ज्ञान न होना।

५. इच्छाभाष— वे इच्छाएँ जो मन में आभासित हों किन्तु उन पर मन का ही विश्वास न हो।

६. अज्ञात इच्छा— जिन इच्छाओं के उदय या अस्त का ज्ञान न हो सके।

इस प्रकार कुछ लोगों ने ६ प्रकार तथा कुछ लोगों ने केवल चार प्रकार ही बलतायें हैं। अस्तु मेरा उद्देश्य मात्र इतना है कि हम जितने स्वप्न देखते हैं उन सभी के शुभाशुभ परिणामों की चिन्ता नहीं करनी चाहिए, क्योंकि अधिकांश स्वप्न शारीरिक विकार तथा मानसिक इच्छाओं से जुड़े होते हैं। उन विकारों या इच्छाओं की परिणति ही स्वप्न है।

जाग्रत अवस्था की अपेक्षा स्वप्न में विपरीत स्थिति होती है। गथा बहुत आनन्दित करने वाली वस्तुयें स्वप्न में अशुभ तथा गन्दे और विभत्स स्वप्न प्राय: शुभफलद ग्रक होते हैं।

यदि स्वप्न अच्छे आते हैं तो मन आनन्दित रहता है। यदि बुरे या डरावने स्वप्न आते हैं तो जागने के बाद भी मन खिन्न या भयभीत रहता है। ऐसी स्थिति में मन को स्वस्थ करने हेतु निम्नलिखित उपचार बतलाये गये हैं।

१. प्रात: काल सूर्य को अर्घ्य देकर उनके १२ नामों का स्मरण करें।

२. प्रात: काल निम्नलिखित मन्त्र का पाठ करना चाहिए न्यूनतम १२ बार—

**वाराणस्याः दक्षिणे कोणे कुक्कुटो नाम ब्राह्मणः।**

**यस्य स्मरणमात्रेण दुःस्वप्नः सुस्वप्नो भवेत्।।**

३. काशीवासियों को चाहिए प्रात:काल दुर्गाकुण्ड स्थित कुक्कुटेश्वर महादेव का दर्शन एवं पूजन करें।

४. अपने इष्ट देव का स्मरण करें अथवा ध्यान करें।

उक्त उपचारों से मन को बल मिलता है तथा स्वप्न जन्य दोष भी दूर होते हैं।



# ज्योतिषशास्त्र की जीवन में उपयोगिता

ज्योतिषशास्त्र का सम्बन्ध मनुष्य के जन्म-जन्मान्तरों से जुड़ा हुआ है। इसलिए ज्ञात-अज्ञात अवस्था में भी निरन्तर हमें ज्योतिषशास्त्र किसी न किसी रूप में प्रभावित करता रहता है। ज्योतिषशास्त्र का दूसरा नाम कालविधान शास्त्र है। क्योंकि काल का निरूपण भी ज्योतिषशास्त्र द्वारा ही होता है। काल के प्रभाव के सम्बन्ध में "कालाधीनं जगत् सर्वम् " तथा "काल: सृजति भूतानि काल: संहरते प्रजा:" ये सूक्तियाँ ही पर्याप्त हैं। मानव जीवन काल तथा कर्म के आधीन होता है। जैसा कि आचार्य वराहमिहिर ने लिखा है—

**"यदुपचितमन्यजन्मनि शुभाऽशुभं तस्य कर्मणः पंक्तिम्।**
**व्यञ्जयति शास्त्रमेतत् तमसि द्रव्याणि दीप इव।।"**

अर्थात् पूर्वजन्म के कर्मानुसार ही मनुष्य का जन्म उसकी प्रवृत्तियाँ उसके भाग्य का निर्माण होता है। कर्म का विवेचन करते हुए कर्मविपाकसंहिता कहती है—

**कर्मणा नरकं सूत स्वर्गं याति च कर्मणा ।**
**देवत्वं प्राप्नुयाज् जीवो राक्षसत्वं च कर्मणा।।**
**कर्मणा बन्धमायाति मोक्षमायाति कर्मणा ।**
**कर्मणा पतनोच्छ्रायौ नृणां जन्मनि-जन्मनि।।**

(वृद्धसूर्यारुणकर्मविपाकसंहिता)

इन सिद्धान्तों से यह स्पष्ट हो जाता है कि मनुष्य अपने कर्मों के आधीन अपने भविष्य का निर्माण करता है। जब हम शरीर के केवल सुख और दु:ख का विचार करते हैं तो सर्वप्रथम मनुष्य की आयु तथा स्वास्थ्य का प्रश्न सामने आता है। लिखा भी है—

**" पूर्वमायुः परीक्ष्येत ततो लक्षणमादिशेत् " (पंचस्वराः)**

अर्थात् जब मनुष्य का जीवन रहेगा तभी वह अपने शारीरिक सुखों एवं दु:खों का उपयोग करेगा। "शरीरं व्याधिमन्दिरम् " यह उक्ति स्पष्ट दर्शाती है कि व्याधियों का स्थान शरीर ही है। व्याधियाँ शरीर नष्ट होने के बाद भी जीव का साथ नहीं छोड़ती हैं। ये अन्य जन्मों में भी शारीरिक कष्ट देती रहती हैं।

इसलिए आचार्यों ने कहा है "कर्मजा व्याधयः केचित् दोषजाः सन्ति चापरे" अर्थात् कुछ व्याधियाँ कर्मों के कारण होती हैं तथा कुछ वात, पित्त, कफ आदि दोषों के कारण होती हैं। इसकी प्रकार "पूर्वजन्मकृतं पापं व्याधिरूपेण जायते" यह उक्ति भी उक्त तथ्य की पुष्टि करती है। प्रमुख रूप से व्याधियाँ तीन प्रकार की होती हैं। साध्य, असाध्य एवं याप्य। इनमें असाध्य व्याधियाँ प्रायः कर्मज होती हैं। साध्य व्याधियाँ प्रायः दोषज होती हैं। याप्य व्याधियों में प्रायः दोनों की संभावना होती है। असाध्य व्याधियों की प्रायः दो अवस्थाएं होती हैं। १. गर्भस्थ विकृतिजन्य । २. प्रसवोत्तर विकृतिजन्य।

**१. गर्भस्थ विकृतिजन्य** - गर्भस्थ शिशु के विकास में अवरोध उत्पन्न कर विभिन्न अवयवों में विकार उत्पन्न होना, अंगहीनता, अधिकांग, विकलाङ्ग आदि स्थितियाँ प्रायः असाध्य होती हैं। इनके ज्ञान के लिए ज्योतिषशास्त्र में आधानकाल के आधार पर ग्रहों की स्थितियों का अवलोकन करने का विधान है। गर्भ के मासानुसार विकास क्रम तथा प्रत्येक मासों के अधिपति ग्रह पूर्व निर्दिष्ट हैं—

**कललघनावयवास्थित्वग्रोमस्मृतिसमुद्भवाः क्रमशः।**
**मासेषु शुक्रकुजजीवसूर्यचन्द्रार्किसौम्यानाम्।।**

लघुजातक - आधानाध्याय श्लो. ६

**शीर्षमुखबाहुहृदयोदराणि कटिवस्तिगुह्यसंज्ञानि ।**
**उरू जानू जङ्घे चरणाविति राशयोऽजाद्याः ।**
**कालनरस्यावयवान् पुरुषाणां चिन्तयेत्प्रसवकाले ।**
**सदसद्ग्रहसंयोगात् पुष्टाः सोपद्रवास्ते च ।।**

ल. जा. रा. बलाध्याय श्लो. ४,५

प्रत्येक मासों के अधिपति ग्रहों के अनुसार गर्भस्थ शिशु के विकासक्रम का तथा अवरोध या विकृति का ज्ञान किया जाता है। ग्रहों के प्रभाव से प्रसवकाल से पूर्व गर्भपात अथवा समय से पूर्व प्रसव का ज्ञान भी सम्भव होता है।

**''सभानुजे शीतकरे विलग्नात् दिवाकरे रिष्फगृहोपयाते ।**
**धरासुते बन्धुगते तदानीं विपद्यते साजननी सगर्भा'' ।।**

जा. परि. अ. ४ श्लो. ९

**२. प्रसवोत्तर व्याधिः -** कभी-कभी प्रसव के अनन्तर किसी व्याधि के परिणामस्वरूप अथवा किसी घटना के फलस्वरूप अंग-क्षतिग्रस्त हो जाते हैं। जिनमें कुछ की चिकित्सा सम्भव हो पाती है तथा कुछ की चिकित्सा असम्भव होने के कारण असाध्य हो जाती है। इस प्रकार के रोगों के पूर्वज्ञान का स्रोत एकमात्र ज्योतिषशास्त्र है। उदाहरणार्थ कुछ योग प्रस्तुत हैं जिनसे कुछ असाध्य रोगों का ज्ञान सहज में किया जा सकता है।

**ह्रस्वदीर्घअंग- लग्नादिराशयः शिरः प्रभृतिकालाङ्गेषु कल्प्या : ।।**
**यत्राङ्गे दीर्घराशिर्दीर्घभपश्च तद्दीर्घं व्यस्ते ।**
**ह्रस्वं मिश्रे मिश्रं ग्रहानाक्रान्तराशिश्चेद्राशि यत् ।।**
**बुधात्सप्तमे भौमे दीर्घदेहः ।। लग्नपे दीर्घभे दीर्घदेह : ।।**

जातकतत्वम् - प्रथमविवेक सूत्र-२९-३२

अर्थात् लग्नादि राशियों को कालपुरुष के विभिन्न अङ्गों में स्थापित करना चाहिए। जिस अङ्ग में दीर्घ, ह्रस्व राशि और उसका स्वामी जिस अङ्ग में हो वह ह्रस्व अथवा दुर्बल राशि का होता है। मिश्रराशि (कर्क, मिथुन, धनु और मकर) और उनके स्वामी जिन अंशों में हो वह अङ्ग सामान्य आकार का होता है। बुध से सप्तम भाव में यदि भौम स्थित हो तो जातक दीर्घतनु होता है। लग्नेश यदि दीर्घराशि में स्थित हो तो भी जातक दीर्घतनु होता है।

**विकलाङ्ग योगः–**

**केन्द्रस्थाः क्रूराः विकलाङ्ग :।। केन्द्रगौ पुष्यवन्तौ विकलाङ्गः।।**
**लग्ने शुक्रमन्ददृष्टे श्रोणिभागे वैकल्यम् ।। तुर्ये शुक्रे**

**मन्दाराज्ञान्यतमयुते जीवे करचरणकट्यन्यतमे वैकल्यम् ।।**
**चन्द्रे खे भौमेऽस्ते मन्दे वेशिगे विकलाङ्गः ।।**
**सुताङ्के भौमे क्रूरैर्दृष्टे हीनाङ्गः।। मन्देऽर्थे खे चन्द्रे**
**ज्ञेऽस्ते विकलाङ्गः।। नीचगाः शुक्रेन्दुमन्दाः कुम्भेऽर्के विकलाङ्गः।।**

अर्थात् यदि केन्द्र क्रूराक्रान्त हो केन्द्र में सूर्य और चन्द्रमा स्थित हो, लग्नस्थ शुक्र शनि से दृष्टि हो तो कटिभाग से, चतुर्थ भाव में शुक्र हो और मंगल, शनि या बुध के साथ बृहस्पति का योग हो तो क्रमशः पैर, हाथ या कटि भाग से, दशम भाव में चन्द्रमा, सप्तम भाव में मंगल और शनि वेशिस्थान में स्थित हो, पंचम अथवा नवम भाव में स्थित भौम पापग्रहों से दृष्ट हो, द्वितीय भाव में शनि, दशम भाव में चन्द्रमा तथा सप्तम भाव में बुध हो, शुक्र चन्द्रमा और शनि नीचराशिगत हो और कुम्भराशिगत सूर्य हो तो उक्त सभी योगों में जातक विकलाङ्ग होता है।

आयुर्वेद के अनुसार कभी-कभी साधारण रोग भी असाध्य हो जाते हैं यथा ज्वर एक सामान्य रोग है किन्तु कभी-कभी ज्वर भी विशेष लक्षणों के उत्पन्न होने पर असाध्य एवं घातक हो जाता है, यथा—

**आरम्भाद्विषमो यस्तु चयश्च वा दैर्घरात्रिकः ।**
**क्षीणस्य चातिरुक्षस्य गम्भीरो यस्य हन्ति तम् ।।**
**विसंज्ञस्ताम्यते यस्तु शेते निपतितोऽपि वा ।**
**शीतार्दितोऽन्तरुष्णश्च ज्वरेण म्रियते नरः ।।**
**यो हृष्टरोमा रक्ताक्षो हृदि संघातशूलवान् ।**
**वक्त्रेण चैवोच्छ्वसिति तं ज्वरो हन्ति मानवम् ।।**
**हिक्काश्वासतृषायुक्तं मूढं विभ्रान्तलोचनम् ।**
**सन्ततोच्छ्वासिनं क्षीणं नर क्षपयति ज्वरः ।।**
**हतप्रभेन्द्रियं क्षीणमरोचकनिपीडितम् ।**
**गम्भीरतवीक्ष्णवेगार्तं ज्वरितं परिवर्जयेत् ।।**

माधवनिदान (ज्वररोगनिदान श्लो. ६९-७४)

अर्थात् जिसका ज्वर प्रारम्भ से विषम हो जाता है, (कोई समय न हो या) जो बहुत दिनों तक ज्वर बना रहे, ज्वर से पुरुष अतिक्षीण हो अथवा शरीर बहुत रूखा हो तो वह गम्भीर ज्वर उसे मार डालता है। ज्वर वाला मूर्च्छित हो, मोह में पड़ा रहे, विस्तर पर पड़ा सोता रहे, बिना उठाए उठ न सके और ऊपर से बहुत जाड़ा लगे परन्तु अन्तःकरण में दाह बना रहे यह ज्वर असाध्य होता है, इससे प्राणी नहीं जीता, मर जाता है। जिस ज्वर वाले के रोम सदा खड़े रहें, नेत्र लाल बनें रहें, हृदय में कुछ गाँठ-सी बंधकर पीड़ा करे, मुख से श्वाँस अधिक निकले उस पुरुष को वह ज्वर मार डालता है। जिस ज्वर वाले को हिचकी, श्वास, पिपासा हो और वह मूर्च्छित रहे, नेत्र इधर-उधर घुमाया करे, निरन्तर वेग से श्वाँस लेता रहे और शरीर उसका बहुत क्षीण हो गया हो, अरुचि हो, सब अङ्गों से पीड़ित हो, गम्भीर और तीक्ष्ण वेग से अत्यन्त पीड़ित हो, वैद्य को चाहिए कि ऐसे ज्वर वाले को छोड़ दे, उसकी औषधि से उपचार न करें।

इसी प्रकार अन्य रोगों में भी विषम लक्षण उत्पन्न होने पर व्याधियाँ असाध्य हो जाती हैं जिनका उल्लेख माधव निदान आदि ग्रन्थों में विस्तार से उपलब्ध है। कारण ज्ञात हो जाने पर व्याधियों के निवारण का मार्ग प्रशस्त हो जाता है। परन्तु आवश्यक नहीं है कि सभी असाध्य व्याधियों का पूर्णरूप से समाधान किया जा सके। उपचार हेतु शास्त्रज्ञों ने औषधि, दान, जप, होम आदि का विधान किया है।

जैसे कि कहा गया है—

**जन्मान्तरकृतं पापं व्याधिरूपेण बाधते।**

**तच्छान्तिरौषधैदर्निर्जपहोमसुरार्चनैः** ।। वीरसिंहावलोक पृ. ४

कुछ विद्वानों ने उपचार पद्धति को तीन श्रेणियों में विभक्त किया है— १. मणि, २. मन्त्र, ३. औषधि।

**१. मणि :–** ग्रहों की प्रकृति के अनुसार रत्न, धातु आदि भौतिक साधनों के प्रयोग से ग्रहों के प्रभाव का शमन करना।

**२. मन्त्र :–** ग्रहों के मन्त्र, व्याधिनाशक विविध मन्त्रों एवं स्तोत्रों के जप एवं पाठ तथा शिव आदि देवों के अर्चन, ग्रहों से सम्बन्धित पदार्थों के दान द्वारा समाधान।

**३. औषधि :–** आयुर्वेदादि विभिन्न चिकित्सा पद्धतियों द्वारा व्याधियों के अनुसार निर्दिष्ट रसायनों का प्रयोग। आयुर्वेद का सिद्धान्त है कि शरीर का नियन्त्रण वात पित्त कफ इन त्रिधातुओं से होता है। इनमें किसी भी धातु के कुपित होने पर उस धातु से सम्बन्धित व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं। अत: जिन क्रियाओं अथवा रसायनों से धातुओं में समता बनी रहे वही पद्धति या कार्य चिकित्सा है—

**याभिः क्रियाभिर्जायन्ते शरीरे धातवः समाः।**

**या चिकित्सा विकाराणां कर्म तद्भिषजां मतम् ।।** वी. सिं. ज्वरा-१२

इस प्रकार आधानकालिक अथवा जन्मकालिक ग्रह स्थिति के आधार पर व्याधियों का ज्ञान कर तथा उसकी असाध्यता का निर्णय कर समाधान का प्रयास करना चाहिए। कभी-कभी व्याधियों के नियन्त्रण में केवल चिकित्सा से सफलता नहीं मिलती है उस परिस्थिति में मणि, मन्त्र औषधि आदि विधियों का प्रयोग, विकृत होकर असाध्यता की ओर बढ़ रही व्याधियों के समाधान में सहायक होता है।

शारीरिक दृष्टि एवं लोकोपयोगिता की दृष्टि से ज्योतिषशास्त्र का उपयोग सर्वाधिक महत्वपूर्ण है। जीवन के अन्य क्षेत्रों में भी ज्योतिष शास्त्र की महत्वपूर्ण भूमिका अनुभव की जाती है। इसे भी दो भागों में विभक्त कर देखा जा सकता है।

**१. आधानकाल –** इच्छित सन्तान की प्राप्ति के लिए तथा स्वस्थ एवं बुद्धिमान सन्तति के लिए उचित काल का निर्धारण कर आधान काल का चयन करना ज्योतिष द्वारा संभव है तथा गर्भकाल के संस्कारों हेतु ज्योतिष द्वारा शुभ समयों का चयन किया जाता है, जिससे बालक का शारीरिक एवं मानसिक विकास समुचित ढंग से होता रहे।

**२. प्रसवोत्तरकाल –** यदि उपयुक्त काल में आधान नहीं हुआ हो तो प्रसव के अनन्तर नवजात शिशु के पालन-पोषण में ज्योतिष बहुत सहायक होता है। नवजात शिशु की शारीरिक स्थिति का ज्ञान कठिन होता है ऐसी स्थिति में शिशु को प्रारम्भिक व्याधियों से सुरक्षा हेतु ज्योतिष शास्त्र के

अनुसार समुचित निर्देश लाभकारी हो सकते हैं। अत: सर्वप्रथम बालारिष्ट और उनके शमन के उपायों का चिन्तन करना चाहिए। यथा:—

**'' सुतमदननवान्त्यलग्नरन्ध्रेष्वशुभयुतो मरणाय शीतरश्मिः ।**
**भृगुसुतशशिपुत्रदेवपूज्यैर्यदि बलिभिर्न युतोऽवलोकितो वा ।।''**

लघुजातक-अरिष्टाध्याय श्लो. १०

अर्थात् चन्द्रमा यदि जातक के जन्मलग्न में पाँचवें, छठें, सातवें, आठवें, नवें एवं बारहवें भाव में हो तो बालारिष्ट होता है, ऐसी स्थिति में प्राय: देखा जाता है कि नवजात शिशु दूध पीने के बाद वमन कर देता है तथा कुछ दिनों के अन्तराल पर विरेचन भी करता है। यदि चन्द्रमा के साथ राहु भी युक्त हो अथवा सम्बन्ध रखता हो तो कष्ट में वृद्धि हो जाती है। इस अवस्था में सुधार लाने हेतु परम्परा से प्राप्त निम्नलिखित विधि प्राय: लाभप्रद सिद्ध होती है।

**विधिः–** गाय का दूध, गाय का घृत, मधु, पलाश की समिधा और दूर्वा (यदि श्वेत दूर्वा हो तो अति प्रशस्त) इन पाँचों वस्तुओं को एक में मिलाकर चन्द्रमा एवं राहु के वैदिक मन्त्रों से १०८-१०८ आहुति देने से तत्काल लाभ होता है, यह क्रिया अनेक बार अनुभूत है। साथ में चाँदी एवं लाजावर्त धारण कराना लाभप्रद होता है। क्रमश: बालक की आयुवृद्धि एवं विकास के साथ उनके प्रवृत्तियों को अनुशासित करने में भी ज्योतिष समुचित दिशा निर्देश देता है। कुछ बालक स्वभावत: हठी, उग्र एवं प्रतिक्रियावादी होते हैं। ऐसे शिशुओं को अनुशासित करने के लिए कभी भी बल प्रयोग नहीं करना चाहिए क्योंकि बल प्रयोग करने से उनकी प्रतिक्रिया अपेक्षा के विपरीत होती है तथा हठवादिता में वृद्धि होती है। ऐसे शिशुओं को सामान्य स्थिति में लाकर प्रेमभाव से उन्हें समझाना चाहिए। इस प्रकार की प्रवृत्तियों का पूर्वज्ञान जातक के जन्मलग्न, लग्नेश एवं लग्न स्थित ग्रहों के आधार पर किया जाता है। जन्म राशि की भी महत्वपूर्ण भूमिका होती है। प्राय: देखा जाता है कर्क, सिंह, वृश्चिक और कुम्भ लग्न में उत्पन्न बालक सूर्य, मंगल के योग से अत्यन्त उग्र

और प्रतिक्रियावादी हो जाते हैं। शनि एवं राहु-केतु के प्रभाव से उग्र एवं हठी तो होते हैं किन्तु अपने भाव को पूर्णरूप से प्रकट नहीं करते तथा एकान्त में अपने मनोभावों को प्रकट करते हैं। ऐसे शिशु अधिक कठिन तथा दुर्बोध होते हैं। ऐसे शिशुओं की मनोवृत्ति के सुधार या परिवर्तन में नवग्रहों की शान्ति तथा विनायक शान्ति विशेष उपयोगी सिद्ध होती हैं।

कुमारावस्था आने पर बालकों एवं अभिभावकों के समक्ष शिक्षा क्षेत्र से सम्बन्धित समस्या उत्पन्न होती है। कुछ अभिभावक अपनी मनोवृत्ति के अनुसार अथवा अपनी अभिलाषा की पूर्ति के लिए शिक्षा का निर्धारण करते हैं। संयोगवश यदि बालकों की ग्रहस्थिति अभिभावकों द्वारा निर्देशित शिक्षा के अनुरूप होती है तो बालक सरलता से उस क्षेत्र में सफलता प्राप्त करता है। कदाचित विपरीत हो तो बालक उस शिक्षा में संघर्ष करते हैं फिर भी सफल नहीं होते। उदाहरणार्थ मेधावी बालक को देखकर अभिभावक की प्रबल इच्छा प्रशासनिक क्षेत्र में भेजने की होती है। जातक के ग्रह योग उसे शिक्षा के तकनीकी, चिकित्सा आदि क्षेत्रों में जाने के संकेत देते हैं तथा प्रशासन के अनुरूप कारक ग्रह नहीं होते हैं । ऐसी स्थिति में जातक बार-बार प्रयास के बावजूद असफल होते हैं तथा कुण्ठाग्रस्त होते हैं। यदि ज्योतिष शास्त्र का उपयोग किया जाये तो जिस क्षेत्र में जाने की संभावना प्रबल हो उसी क्षेत्र में भेजने का प्रयास किया जाए तो मेधावी छात्र सहज में सफल होते हैं तथा उनकी मेधा की वृद्धि भी होती है तथा वह छात्र स्वयं के लिए, परिवार के लिए, देश के लिए उपयोगी होता है। यथा—

**भिषक् योग –**

**अंशे ज्ञेन्दुशुक्रदृष्टे वा धने भिषक् ।। शुक्रेन्दुदृष्टेऽशे रसवादी ।।**

**सशुभा राह्वर्कावंशे पापयुतौ विषवैद्यः ।।** जातकतत्व-पंचमविवेक ३३-३५

अर्थात् कारकांश लग्न या द्वितीय भाव बुध, शुक्र और चन्द्रमा से दृष्ट हो तो जातक वैद्य होता है। कारकांश लग्न, शुक्र और चन्द्रमा से दृष्ट हो तो रसायनों का ज्ञाता होता है। कारकांश लग्न में सूर्य और राहु मिश्रित ग्रहों से युक्त हो तो जातक विष का ज्ञाता (संज्ञा शून्य करने वाला) होता है।

**वैयाकरण योग–**

**अर्थसुतयोरंशाज्जीवे वैयाकरण : ।।**

**बलिनि गुरौ तद्धेशे रविशुक्रदृष्टे शाब्दिक : ।।**

अर्थात् कारकांश लग्न से द्वितीय अथवा पंचम भाव में गुरु हो तो जातक व्याकरणशास्त्र का ज्ञाता होता है। द्वितीय भाव का स्वामी यदि बृहस्पति है और सूर्य एवं शुक्र से दृष्ट हो तो जातक भाषाविद होता है।

**गणितज्ञ योग –**

**अंशात्सोत्थे सुतेऽर्थे केतुजीवौ गणितज्ञः।।**

**धने भौमे शुभदृष्टे गणितज्ञः।।**

**चन्द्रारौ धने ज्ञदृष्टौ केन्द्रे बुधे वा कुंजे गणितज्ञः।।**

**धनेशे ज्ञे स्वोच्चे गुरौ लग्नेष्टमे मन्दे गणितज्ञः।।**

**स्वोच्चे गुरौ लग्नेऽष्टमे मन्दे गणितज्ञः।।**

**जीवे केन्द्रकोणे स्वोच्चे शुक्रे ज्ञेऽर्थेशे वा धने गणितज्ञः।।**

जातक तत्व पञ्चम विवेक ४३-४७

अर्थात् कारकांश लग्न से द्वितीय, तृतीय या पंचम भावों में बृहस्पति और केतु स्थित हों तो जातक गणित शास्त्र का ज्ञाता होता है। शुभग्रहों से दृष्ट मंगल यदि द्वितीय भाव में स्थित हो तो जातक गणितशास्त्र में पटु होता है। बुध से दृष्ट चन्द्रमा और मंगल द्वितीय भागवत हों अथवा बुध या मंगल केन्द्रस्थ हों तो जातक गणितशास्त्रज्ञ होता है। द्वितीय भाव का स्वामी बुध अपनी उच्चराशि में स्थित हो, बृहस्पति लग्न में और अष्टम भाव में शनि स्थित हो तो जातक गणितज्ञ होता है। केन्द्र या त्रिकोण में बृहस्पति, शुक्र मीन में और बुध द्वितीयेश होकर धन भावगत हो तो जातक गणितज्ञ होता है।

**क्रोधी योग–**

**दिवा बल्यारे खेऽङ्गे क्रोधी।। लग्ने अस्ते वा निर्बलारे शनिदृष्टे क्रोधी।।**

**लग्ने भौमे क्रोधी।। धने बलवती भौमे क्रोधी।।**

**त्रिकोणेऽल्पवीर्ये राशिपे क्रोधी ।। अन्त्याष्टमेऽङ्गेशे क्रोधी ।।**

**धनेशे गुलिकान्विते क्रोधी ।।** जा. त. विवेक-८६-९२

अर्थात् दिवा लग्न हो और बलवान भौम लग्न अथवा कर्मभाव में स्थित हो, लग्न या चतुर्थ भाव में निर्बल ग्रहस्थित हों, लग्न में भौम स्थित हो, द्यून भाव में भौम बलान्वित होकर स्थित हो, अल्पबलशाली राशीश यदि हो, लग्नेश यदि अष्टम अथवा द्वादश भावस्थ हो, धनभाव का स्वामी यदि गुलिक के साथ हो तो उक्त सभी स्थितियों में जातक क्रोधी होता है।

**विद्रोही योग–**

**सोत्थे भौमे ज्ञचन्द्रे दृष्टे द्रोही ।। लग्नेशे ज्ञे षष्ठे द्रोही।। लग्नेशे निर्बले द्रोही।।**

जातक तत्व - प्रथम विवेक - १०१-१०३

अर्थात् तृतीय भावस्थ भौम यदि चन्द्रमा और बुध से दृष्ट हो, लग्नेश बुध यदि षष्ठभावगत हो, अथवा लग्नेश बलहीन हो तो जातक द्रोही होता है।।

शिक्षा के अनन्तर जीविका चयन में भी ज्योतिष प्रबल भूमिका निभाता है। किसी-किसी जातक के ग्रह योग योग्यता के अनन्तर भी व्यवसाय में प्रवृत्त करने वाले होते हैं, ऐसे युवकों को निःसंकोच व्यवसाय की ओर प्रवृत्त करना चाहिए। जिनके अन्दर व्यवसाय एवं सेवा दोनों के योग हों उन्हें व्यावसायिक संस्थानों में सेवा का अवसर मिलता है। तथा जिनके केवल सेवा का योग होता है वे व्यवसाय में सफल नहीं होते। उन्हें केवल सेवा कार्य ही चुनना चाहिए। इन सब के ज्ञान के लिए होराशास्त्र के ग्रन्थों में विस्तृत विवेचन उपलब्ध है जिनका मनन-चिन्तन एवं उपयोग करने से मनुष्य अपने एक-एक क्षण का सही समय पर तथा सही दिशा में उपयोग कर सकता है। यथा—

**वाणिज्य योग-तुलांशे वाणिज्यवान् ।। सौम्येंऽशे वा कर्कांशे वाणिज्यवान् ।। ज्ञारयोगे वाणिज्यवान् ।।**

अर्थात् कारकांश लग्न में यदि तुला राशि हो तो जातक वाण्जियकर्मरत होता है।। कारकांश लग्न यदि बुध से युत हो अथवा कर्क राशि कारकांश लग्न हो तो जातक व्यापारी होता है। मंगल और बुध की युति यदि जन्माङ्ग में

उपस्थित हो तो जातक बाणिक् - कर्मरत होता है।

**व्यापार योग –**

**राज्ये शुभदृष्ट्याधिक्ये व्यापारी ।। खे ज्ञे व्यापारी ।। खाङ्गेशयोगे व्यापारी । खेशे केन्द्रायकोणे शुभदृष्टे व्यापारी ।। खेऽङ्गेशे व्यापारी।। खेशे स्वर्क्षे शुभयुते व्यापारी मानशीलः ।।**

जातक तत्व दशमविवेक १-६

अर्थात् दशम भाव पर शुभग्रहों की दृष्ट्याधिक्य हो तो जातक व्यापारी होता है। दशमभाव में बुध की स्थिति जातक को व्यापारी बनाती है। दशमेश यदि लग्नेश से युत हो तो जातक व्यापारी होता है। दशमेश यदि केन्द्र में, एकादशभाव में अथवा त्रिकोण में स्थित होकर शुभग्रहों से दृष्ट हो तो जातक व्यापारी होता है। लग्नेश यदि दशमभावगत हो तो जातक व्यापारी होता है। दशमेश दशमभाव में शुभग्रहों से युत हो तो जातक व्यापार से आजीविका प्राप्त करता है।

**राज्यकर्मचारी योग–**

**सार्केंऽशे राज्यकार्यकर्त्ता।। केन्द्रेऽर्के राजकार्यकर्त्ता केन्द्रे कोणे चन्द्रे राजकार्यकर्त्ता।। राज्येशे लाभे केन्द्रे वा राज्यकार्यकर्त्ता।। लग्नाम्बुगे जीवे राजकार्यकर्त्ता।।**

अर्थात् कारकांश लग्न यदि सूर्य से युत हो तो जातक राजकर्मचारी होता है। सूर्य यदि केन्द्रस्थ हो तो जातक राजकर्मचारी होता है। चन्द्रमा यदि केन्द्र अथवा कोणगत हो तो जातक राजकर्मचारी होता है। दशमभावधिपति यदि केन्द्र में अथवा एकादशभाव में स्थित हों तो जातक राजकर्मचारी होता है। बृहस्पति यदि लग्न या चतुर्थभाव में स्थित हो तो जातक राजकर्मचारी होता है।

ज्योतिषशास्त्र की सहायता से बालक की मनोवृत्ति तथा उसके विकास की सम्भावनाओं को जानकर सही दिशा एवं निर्देशन दिया जा सकता है। इस प्रकार कहा जा सकता है कि ज्योतिषशास्त्र मानव जीवन के लिए हर क्षेत्र में सहयोगी एवं कल्याणकारी है।



# शिक्षा में ज्योतिषशास्त्र की उपयोगिता

१. प्रारम्भिक शिक्षा

२. गुरुकुल (अरण्यशिक्षा )

३. विशिष्ट (उच्च) शिक्षा

४. चार विद्यायें

५. शिक्षार्थी के लक्षण

६. शिक्षण विधि

७. ज्योतिष और विद्या

८. ज्योतिष द्वारा गुणवत्ता में वृद्धि

९. ज्योतिष का नियामकत्व

# वैदिक कालीन शिक्षण

[प्रस्तुत निबन्ध की सामग्री व्याख्यानात्मक ढंग से नहीं थी। यह व्याख्यान ट्रान्सपरेन्सी द्वारा मौखिक रूप से दिया गया था। ट्रान्सपरेन्सी की भी सभी प्रतियाँ सुरक्षित नहीं थी। पर्याप्त अन्वेषण के बाद यत्र तत्र बिखरी कुछ प्रतियाँ मिली उन्हीं के आधार पर कुछ सामग्री दी जा रही है। पूर्ण सामग्री उपलब्ध न होने से कई अपूर्ण निबन्धो का संग्रह यहाँ नहीं किया गया है, किन्तु इस निबन्ध के कारण ही मुझे प्रेरणा मिली थी इसलिए इसके जितने अंश उपलब्ध थे उनको व्यवस्थित कर प्रस्तुत करने का प्रयास किया है। जो अंश अति संक्षिप्त थे उनको सुगम करने की दृष्टि से मैने पिताश्री से चर्चा की। वार्ता से भी जो कुछ प्राप्त हुआ उसे भी यहाँ प्रस्तुत कर रही हूँ। — सम्पादक]

तैत्तिरीयोपनिषद् में शिक्षा का विवेचन करते हुये कहा गया हैं—

शिक्षां व्याख्यास्यामः। वर्णः-स्वरः-मात्राबलम् -साम-सन्तानः।

इत्युक्तः शिक्षाध्यायः ।। (तै. उ. १.२.१)

शिक्षा के अङ्ग—

१. वर्ण, २. स्वर, ३. मात्रा, ४. बल, ५. साम, तथा ६. सन्तान।

**१. वर्ण-** अकारादि १६ स्वर तथा क कारादि ३३ व्यञ्जन।

**२. स्वर-** शब्दों के उच्चारण की विधि।

**३. मात्रा-** ह्रस्व, दीर्घ, और प्लुत मात्रांओं का उच्चारण।

**४. बल-** वर्ण, स्वर और मात्राओं के योग से शब्द के बल का ज्ञान। यथा रामः शब्द का अः एकवचन व्यक्त करता है, किन्तु मात्रा के परिवर्तन से रामाः का आः बहुवचन का सूचक हो जाता है।

**५. साम-** शब्दों का ज्ञान हो जाने पर उनके समान ढंग से वाक्यों में उच्चारण करने की विधि।

**६. सन्तान-** उक्त पाँचों अंगों के सहयोग से वाक्य विन्यास तथा उनका विस्तार आलेख के रूप में।

**१. प्रारम्भिक शिक्षा–** प्रथम गुरु माता/पिता प्रारम्भिक शिक्षा गृह से प्रारम्भ होती है। उपनिषदों के अनुसार प्रथम गुरु पिता होता है। कौटिल्य ने प्रथम गुरु माता, द्वितीय गुरु पिता तथा तृतीय गुरु शिक्षक को बतलाया है।

**२. सामान्य शिक्षा–** (गुरुकुल)- किसी गुरुकुल में जाकर शिक्षा ग्रहण करना। गुरुकुल प्राय: अरण्य में होते थे। इसलिए इसे अरण्य शिक्षा भी कहते थे।

**३. विशिष्ट (उच्च) शिक्षा–** ऋषियों के आश्रम में उच्च शिक्षा के केन्द्र तथा ऋषि स्वयं एक संस्थान होते थे।

**विद्वत सम्मेलन–** राजाओं द्वारा यज्ञों के माध्यम से विद्वत सम्मेलन आयोजित किये जाते थे। जिसमें देश के विभिन्न भागों से विद्वान उपस्थित होते थे तथा गूढ विषयों पर प्रश्नोत्तर एवं शास्त्रार्थ हुआ करते थे। राजाओं के अतिरिक्त ऋषियों द्वारा भी यज्ञों एवं विद्वत सभाओं के आयोजन समय समय पर आयोजित होते थे। इनके लिए कुछ स्थान भी निश्चित थे। यथा- नैमिषारण्य, काशी, पाञ्चाल, कैकय, विदेहराज कोशल आदि।

**संवाद–** संवाद भी शिक्षण का अंग है। संवाद द्वारा भी ज्ञान का आदान प्रदान होता है। यथा- पिता-पुत्र संवाद, गुरु-शिष्य संवाद, ज्ञानी-जिज्ञासु संवाद आदि।

# चार विद्यायें

## आन्वीक्षिकी त्रयीवार्ता दण्डनीतिश्चेति

१. **आन्वीक्षिकी-** वैदिक दर्शन, नास्तिक दर्शन

२. **त्रयी-** धर्म और अधर्म का निरूपण

ऋक्, साम, यजुः

वेदांग-

(शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द और ज्योतिष)

३. **वार्ता-** अर्थ, अनर्थ (तर्क-मीमांसा)

४. **दण्डनीति-** नय (सुशासन), अपनय (कुशासन)

आन्वीक्षकी की महत्ता बतलाते हुये कहा गया है—

प्रदीपः सर्वविद्यानामुपायः सर्वकर्मणाम् ।

आश्रयः सर्वधर्माणां शश्वदान्वीक्षकी मता।। (चाणक्य)

**शिक्षार्थी के लक्षण-** काक चेष्टा, वकध्यान, श्वाननिद्रा अल्पाहार, प्रवास।

**विद्या के परिणाम-** १. शील, २. परहितासक्ति, ३. अनुत्सेक (विनय), ४. क्षमा, ५. धृति

**शिक्षार्थी के गुण (पात्रता)-** १. सुश्रूषा, २. श्रवण, ३. ग्रहण, ४. धारण, ५. विज्ञान, ६. ऊहापोह

## शिक्षण पद्धति

| | |
|---|---|
| १. दृष्टान्त पद्धति- | गूढ विषय का उदाहरण द्वारा सरलीकरण |
| २. कथा पद्धति- | कहानियों द्वारा |
| ३. सूत्र पद्धति- | विस्तार का संक्षिप्तीकरण |
| ४. एकाक्षर पद्धति- | एक अक्षर के संकेत द्वारा (यथा- ब्रह्मोपदेश = द का अर्थ सुरो ने दमन, असुरो ने दया, मनुष्यों ने दान रूप में ग्रहण किया।) |
| ५. रूपक पद्धति- | किसी वस्तु या जीव की उपमा द्वारा |
| ६. आत्मोक्ति पद्धति- | अपने अनुभवों द्वारा |
| ७. समन्वय पद्धति- | भिन्न-भिन्न मतों की समीक्षा द्वारा |
| ८. व्युत्पत्ति पद्धति- | निरुक्ति द्वारा या सोपपत्तिक |
| ९. प्रयोजन पद्धति- | आवश्यकतानुसार प्रतिपादन |
| १०. प्रतिगमन पद्धति- | प्रश्नोत्तर द्वारा |

# I ज्योतिष और विद्या (शिक्षा)

**शरीर की प्रकृति एवं प्रवृत्ति के नियामक ग्रह**

१. आत्मा-रवि　　२. चेत (मन)-चन्द्र

३. सत्त्व (बल)-भौम　　४. वाणी-बुध

५. ज्ञान+सुख- गुरु　　६. वासना+मद-शुक्र

७. दु:ख-शनि

**II बुद्धि और विद्या स्थान**

शरीर आदि १२ भावों में

सामान्यतया विद्या स्थान=पञ्चम

बुद्धि स्थान=चतुर्थ

किन्तु ग्रह स्थिति के अनुसार अन्यभाव भी विद्या-बुद्धि के कारक हो जाते है।

III विभिन्न भावों में ग्रहों की स्थिति तथा सम्बन्धों से,

ग्रहों के स्वभाव से

राशियों के गुणधर्मानुसार

कारक और भावेश के अनुसार

जातक की बुद्धि और विद्या का ज्ञान किया जाता है।

ग्रहों और राशियों के आधार पर विद्या (शिक्षा) क्षेत्र का चयन

जीविका क्षेत्र का चयन

## IV उदाहरणार्थ कुछ योग–

| | |
|---|---|
| बुद्धिमान योग- | १. सुतेशे तुङ्गे वा शुभान्तरे बुद्धिमान् |
| | २. गुरौ केन्द्रे कोणे बुद्धिमान् |
| विशिष्ट बुद्धिमान- | १. पुत्रेशे केन्द्रे धारणादि पटुः |
| प्रत्युत्पन्नमति - | ज्ञेन्द्वारावामुपरि वलीग्रहदृष्टे क्षिप्रोत्तर दानशील. |
| बुद्धिहीन- | लग्ने चन्द्रे मन्दार दृष्टे हीनधीः। |
| जडयोग- | केन्द्रगाःमन्देन्दु गुलिका जडः। |
| भिषक् योग- | अंशे ज्ञेन्दुशुक्रदृष्टे वा धने भिषक् । |
| वैयाकरण- | बलिनि गुरौ तद्धेशे रवि शुक्र दृष्टे |
| भाषाविद् - | शाब्दिकः । |
| गणितज्ञ- | धने भौमे शुभ दृष्टे गणितज्ञः। |

# ज्योतिष द्वारा गुणवत्ता में वृद्धि

१. ज्योतिष द्वारा बौद्धिक क्षमता का परीक्षण तदनुसार शिक्षा का चयन

२. शिक्षाचयन में अधिक विकल्प होने पर ज्योतिष द्वारा विश्लेषण (काउन्सलिंग)

३. शिक्षा में बाधक तत्त्वों का ज्ञान एवं उनका समाधान।

४. शिक्षा हेतु उपयुक्त काल का चयन

**९. ज्योतिष का नियामकत्व**

१. जातक के प्राकृतिक गुणों की पहचान।

२. प्राकृतिक गुणों के विपरीत निर्णय पर अंकुश।

३. जीवन की यथार्थता का परिचय।

४. काल्पनिक उड़ान पर नियन्त्रण।

५. उचित समय पर उचित निर्णय।

[उक्त सभी गुण दोषों का ज्ञान जातक के जन्म समय की ग्रहस्थिति के आधार पर सम्भव है। अत: ज्योतिष विद्या उचित मार्ग दर्शन कर शिक्षा क्षेत्र के चयन में सहयोग तथा अनावश्यक भटकाव से रोकती है।]



# 25-ELEMENTS OF ASTROLOGY IN THE VĀMANA PURĀNA

[वामनपुराणे निहितानां ज्योतिषतत्त्वानामाकलनेन स्फुटं प्रतीयते यज्ज्योतिषशास्त्रस्य शाखात्रयेष्वत्र जातकसंहिता-स्कन्धयोर्विषयाः प्राधान्येन समाविष्टाः। प्रस्तुतनिबन्धे एषां विषयाणां विभाजनं षट्सु वर्गेषु वर्तते। यथा— १. कालपुरुषस्य विवेचनम् -भगवतः शंकरस्याङ्गे राशीनां न्यासः तथा तस्य जातकग्रन्थस्य वर्णनेन सह तुलना च प्रदर्शिता वर्तते। २. राशिवर्णनम् — द्वादशराशीनां स्वरूपं, तेषां नक्षत्राणि, स्वामिनश्च निर्दिष्टाः सन्ति। अनन्तरं तेषां सञ्चरणनिवासस्थानानि विवेचितानि। जातकोक्तवर्णनेनान्तरमपि प्रदर्शितमस्ति। ३. मुहूर्त्तम् — दैनिककृत्ये उपयोगिवस्तूनां प्रयोगे निन्द्यानां प्रशस्तानां च वार-तिथि-नक्षत्राणां वर्णनं विद्यते। ४. शकुनम् — अन्धकेन शंकरस्य युद्धप्रसङ्गे वर्णितानां निमित्तानामाकलनं, तेषां संहितोक्तवर्णनेन साम्यञ्च प्रदर्शितम्। ५. सामुद्रिकम् -वामनपुराणे राज्ञः संवरणस्याङ्गलक्षणानां वर्णनं कृतम्। अत्र तेषां लक्षणानां वृहत्संहितायां निर्दिष्टवर्णनानुसारं फलं प्रदर्श्य वामनपुराणोक्तलक्षणस्य सार्थकता प्रदर्शिता। ६. नक्षत्रपुरुषवर्णनम् —वामनपुराणे विष्णोरङ्गेषु नक्षत्राणां न्यासः प्रदर्शितः, एष नक्षत्रविन्यासः ज्योतिषशास्त्रे प्राप्तवर्णनेन प्रायः साम्यं भजते। एते सर्वे विषयाः ज्योतिष-शास्त्रस्य शाखात्रयेषु संहिताजातकयोर्द्वयोः स्कन्धयोरन्तर्गता वर्तन्ते। एवं सर्वेषां विषयाणां साम्यमवलोक्य वामनपुराणस्था ज्योतिषविषयाः वराह-मिहिरेण प्रणीतग्रन्थादुद्धृता इति वक्तुं शक्यते।]

Indian scholars of traditional school hold the Purāṇuc literature as being an elaboration of the Vedas. Vāmana Purāṇa being the smallest of the so-called eighteen Mahā Purāṇas consists of almost all the branches of Indian science. As to Jyotiṣa Śāstra, including its branches regarding 1.

Siddhānta (Astronomy), 2. Jātaka and 3. Saṁhitā (Astrology), it occupies an important place therein. Now the question arises as to the extent of the astrological elements in this Purāṇa. To explain the view certain references are being discussed as follows :

1. Description of Kālapuruṣa.
2. Description of Rāśis or Zodiacal signs.
3. Muhurtas i.e. auspicious and forbidden times based on Tithis and Nakṣatras etc
4. Śakunas (Omens)
5. Śāmudrika i.e. science of reading signs and marks on human body.
6. Description of the Nakṣatra Puruṣa.

**1. Description of Kālapuruṣa :**

Describing the destruction of Dakṣa's sacrifice by Śiva the Vāmana Purāṇa mentions Kāla Puruṣa. Being afraid of Lord Śaṅkara engaged in destroying the sacrifice of Dakṣa, the sacrifice assumed the form of the divine deer and flew up in the sky along with its consort Dakṣiṇā. Aiming his Pāśupata missile at it, the one half of the body of enraged Śiva chased it while the other half remained in the sacrificial place. The half of Śaṅkara's body remaining in the sacrificial ground was known as Jaṭādhara, and the other half that flew up in the sky was named as kālarupī Hara. It pervaded the whole of the sky. Thus the entire Zodiacal belt was covered by the limbs of Kālarupī Śiva. Having referred to the form of Kālarupī Hara in this way the Vām, p. describes this form in terms of the different Rāśis or signs of the Zodiac representing its different parts. In this context the Purāṇa enumerates, as

follows, the Rāśis and their Nakṣatras along with the planets that govern them.

| **Nakṣatras** | **Rāśis** | **Lords of Rāśis** | **Limbs of Kālarupi-Hara** |
|---|---|---|---|
| 1. Aśvinī, Bharaṇī and first quarter of Kṛttika. - | Meṣa (Aries) | Maṅgala (Mars) | Head |
| 2. Three quarters of Kṛttikā, Rohiṇī and two quarters of Mṛgaśīrṣa. | Vṛṣa (Taurus) | Śukra (Vęnus) | Mouth |
| 3. Remaining two quarters of Mṛgaśīrṣa, the whole of Ārdrā and three quarters of Punarvasu. | Mithuna (Gemini) | Budha (Mercury) | Pair of arms |
| 4. Remaining one quarter of Punarvasu, Paṣya, aṇd Āśleṣā. | Karka (Cancer) | Candra (Moon) | Sides |
| 5. Maghā, Purvāphalgunī and first quarter of uttarā-phalguni. | Siṁha (Leo) | Surya (Sun) | Heart |
| 6. Remaining three quarters of Uttarāphalgunī, Hasta and two quarters of Citrā. | Kanyā (Virgo) | Budha (Mercury) | Abdomen |
| 7. Two quarters of Citrā, Svātī, and three quarters of Viśākhā. | Tulā (Libra) | Śukra (Venus) | Navel |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 8. Remaining one quarter of Viśākhā, Anurādhā and Jyeṣṭhā. | Vṛścika. (Scorpio) | Maṅgala (Mars) Organ | Generative |
| 9. Mula, Purvāṣādha and one quarter of Uttarāṣādhā. | Dhanu (Sagittarius) | Bṛhaspati (Jupiter) | thighs. |
| 10. Remaining three quarters of uttarāṣādhā, Śravaṇa, and two quarters of Dhaniṣṭhā. | Makara (Capricornus) | Śani (Saturn) | Knees |
| 11. Two quarters of Dhaniṣṭhā Śatabhiṣa and three quarters of Purvābhādrapadā. | Kumbha (Aquarius) | Sani (Saturn) | Shanks |
| 12. Remaining one quarter of Purvābhādrapadā, Uttarabhādrapadā and Revati. | Mīna (Pisces) | Bṛhaspati (Jupiter) | Feet. |

Thus Kālarupī Hara destroyed the sacrifice which had taken the form of a deer. The shattered pieces of the deer's body spread in the sky in the form of stars. For example the constellation Orion is known as Mṛgaśirsa, the head of the deer.

Even today we can observe a very bright star named mṛgavyādha or lubdhaka (Sirius) near Mṛgaśīrṣa (the head of the deer). There is a popular legend in this context describing that the hunter (Mṛgavyādha) shot an arrow at the deer. The three central stars in the constellation of Orion are supposed to be an arrow. But the Kālarupī Hara as described in the

Vāmana Purāṇa has no similarity with Kāla Puruṣa of this legend as the former includes entire zodiacal belt while the latter is represented by a single star Sirius.

In the books of Indian Astrology[1] the Zodiacal belt is defined as Kālapuruṣa to determine the good or bad aspects of the life of a person.[2] The different signs of Zodiac are also described as various limbs of Kālapuruṣa. But there is some difference between the description of the Vāmana Purāṇa and these Astrological treatises, in determining the signs in the body of Kala Puruṣa. To clarify the point a table is being given on page 116.

In the books of western astrology we come across the idea of the signs of Zodiac being placed[3] in the body of human being, but not the concept of a Kālapuruṣa comprising them all.

| **Signs.** | **Organs** | **Signs.** | **Organs.** |
|---|---|---|---|
| Aries | Head | Scorpion | The secret Parts of Anus. |
| Taurus | Throat and neck | Sagittarius | Thighs |
| Gemini | Arms | Capricornus | Knees |
| Cancer | Breasts | Aquarious | Ankle |
| Leo | Heart | Pisces | feet |
| Virgo | Intestine | | |
| Libra | Sexual organs | | |
| | (Cosmos Research Institute study No.2) | | |

1. B.P.H.4.5, B.J.1.4, L.J.1.5, sā.3.5-6.
2. E.g. कालनरस्यावयवान् पुरुषाणां चिन्तयेत् प्रसवकाले।
   सदसद् ग्रहसंयोगात् पृष्टान् सोपद्रवांश्चापि।। B.J.P.4.
3. The signs of Zodiac corresponding to different parts of the body.

## RĀŚIS REPRESENTING THE VARIOUS LIMBS OF THE KĀLA-PURUṢA

| | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | 9 | 10 | 11 | 12 |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | Meṣa | Vṛṣa | Mithuna | Karka | Siṁha | Kanyā | Tulā | Vṛscika | Dhanu | Makara | Kuṁbha | Mīna |
| J.P. | Head | mouth | Chest | Heart | Abdomen | Waist | Bladder | Sexual-organ | Pair of thighs | Knees | Shanks | Feet |
| L.J. | ,, | ,, | Arms | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| B.J. | ,, | ,, | Chest | ,, | Lap | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| B.P.H. | ,, | ,, | Arms | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| Sā | ,, | ,, | ,, | ,, | Abdomen | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| Vām. P. | ,, | ,, | ,, | Sides | Heart | Abdomen | Navel | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |

## 2. Description of Rāśis or Zodiacal signs :

We find in the Vāmana Purāṇa the description of the Zodiacal signs[1], which is mostly similar to that found in a astrological work. There are miner differences as in the case of Gemini, Virgo, capricornus, Aquarius and Pisces, see the following table :

| The Signs. | Forms according to the Vam.P. | Forms according to Indian astrological Books. |
|---|---|---|
| Mesa | Like a ram | The same as in Vām P. |
| Vṛṣa | Like a bull | do |
| Mithuna | A couple holding a vīnā in their hands | a couple, man holding a club and the woman a Vīnā. |
| Karka | Like a crab | The same as in Vām. P. |
| Siṁha | Like a lion | do |
| Kanyā | A virgin in a boat with a lamp and grains in hands. | The same as in Vām. P. |
| Tula | A man with a balance in hand. | The same as in Vām. P, |
| Vrscika | Like a scorpion | do |
| Dhanu | A man with a mounted bow having a horse's body for the lower portion of his body. | do |
| Makara | A Crocodile with a deer's face, and has shoulder, eyes and hair of a bull. | A Crocodile with a deer's face. |
| Kumbha | A man with empty pot on his shoulder. | A man with a pot. |
| Mina | A pair of fish. | A pair of fish with reversed faces and tails. |

The Kanyā (Virgo) is described in the Vāmana Purāṇa[2] as a virgin aboard a boat with grains and lamp in her hand. But in

1. Vām. P. 5.44-59.

2. ब्रीहीप्रदीपिककरा नावारूढा च कन्यका।। Vām. P. 5.53.

the books of Astrology fire has been shown in the hand of a virgin.[1] In the Sārāvalī there is only the mention of a lamp and not of grains.[2] Similarly in the Vāmana Purāṇa Capricorn has been described as having shoulders, eyes and hair of a bull,[3] in almost all the classical texts of Astrology, it is simply Mrgāsya, i.e. deer faced.[4]

In the Vāmana Purāṇa, along with the description of their external forms, the Signs are alloted to the places of their dwelling and movement. The distinction that we find here lies in the mention of the place of their dwelling while in the texts of Astrology only places of movement are mentioned, Moreover, in different texts of Astrology there is no similarity of the places of movements of the signs. The description of places of movement in the Vamana Purāṇa is identical with that in the Jātaka Pārijāta. But it differs here and there from what is found in other texts. The following table would clarify the point.

| Signs | J.P. | N.K. | B.P.H. | V.P. | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | Places of dwelling | Places of their movements |
| Meṣa | Mines of metal, jewels and Lands | Mountains | Mountains | Goats, Sheep, Wealth | Grain, Mines of Jewels, Grassylands, and evergreen banks of lakes. |
| Vrṣa | Agricultural field, herd and Forest | Auspicious Lands | Village | Agriculturist | Cow pens. |
| Mithuna | Gambling house, Places of co-habitation and pleasure | Forest | Village | Places of music, dance and arts | Places of sports, co-habitation and pleasure. |
| Karkā | Banks of lakes and ponds | Waters | Forests | Waters | Agricultural fields, Bank of lakes and lonely tracts of land. |
| Siṁha | Mountains, caves, forests | Mountains | Forests | A village of hunters Pits and caves | Mountains, Forests, defiles and valley. |
| Kanyā | Newly grown grass, Places of co-habitation and arts | Auspicious lands | Mountains | Reeds | Place of co-habitation |
| Tulā | Town, Prosperous cities | Forests | Lands | Cities, Roads and houses | Streets and Markets. |
| Vrścika | Stones, Poison and holes | Waters | Lands | Poison, cowdung, warms and stones | Pits and Anthills. |
| Dhanu | Stables, Elephant-stall and chariot hall | Mountains | Earth | Elephant chariots | Cavaliers and missile experts. |
| Makara | Waters, Forest | Auspicious lands | Forests and Lands | Oceans | Rivers |
| Kuṁbha | Waters, Vessels and Houseland | Forests | Waters | Ale-houses | Gambling house and waters. |
| Mīna | Waters | Waters | Waters | Sacred spots, Temples and houses of Brāhmaṇas | Pilgrimage and Oceans. |

1. ......... ससस्यदहना प्लवगा च कन्या।। B. J. 1.5.
2. ......... प्रदीपसहिता कन्या च नौ संस्थिता।। Sā 3.4
3. मृगास्यो मकरो ब्रह्मन् वृषस्कन्धेक्षणाङ्गज:।। Vām. P. 5.57.
4. ............. मकरो मृगास्य:।। Vām. B.J.1.5

**5. Muhurtas :**

In the context of sadācāra, (good conduct) the Vāmana Purāṇa has prohibited some acts in certain Tithis[1], such as :-

I. Use of oils and unguents (Abhyaṅga) on Nandā Tithis (1st. 6th. and 11th)

II. Shaving, hair-cutting, nail-cutting etc. on Riktā Tithis (4th, 9th, and 14th)

III. Meat eating on Jayā tithīs (3rd, 8th and 13th).

IV. Co-habitation on Purṇā (5th. 10th, and 15th) Tithis. But these acts are enjoined on the Bhadrā (2nd, 7th and 12th Tithis. In the Muhurtacintāmaṇi[2], the tithis forbidden for similar acts are stated some-what differently, e.g. 6th for avoiding use of oil, 8th for meat, 14th for shaving and haircutting (Kṣaura)

Amā (New Moon) for co-habitation.

2nd, 10th and 13th for use of unguents, 7th, 9th and Amā (New Moon) for a bath with myrobalan (Āmalā)

Similarly certain Nakṣatras are forbidden in the Vāmana Purāṇa for certain acts[3], such as :

I. Cītrā, Hasta, Śravaṇa for the use of oil and unguents.

II. Viśākhā, Abhijita, for shaving and hair cutting.

III. Mula, Mṛgaśīrṣa, Purvā and uttarā Bhādra-padā for meat.

IV. Maghā, Kṛittikā, Uttarā Phalgunī, Uttarāṣāḍhā and Uttarā Bhādrapadā for co-habitation[4].

---

1. Vām. P. 14.48.
2. षष्ठ्यष्टमीभूतविधुक्षयेषु, नो सेवेत ना तैलपलेक्षुरं रतम्।
नाभ्यञ्जनं विश्वदशाद्विके तिथौ धात्रीफलैः स्नानमाद्रिगोष्वसत्।। M.C. 1.7.
3. Vām. p. 14-49.
4. Vām. P. 14.50.

In the Vāmana Purāṇa a unique auspicious muhurta is mentioned in the context of the matrimony of Śiva and Pārvatī. Saptarṣis affirmed to Himālaya that the auspicious movement on the third day having the auspious Tithis with the attributes of Jāmitra. When the moon would come into contact with Uttarā phalgunī constellation, is called Maitra.[5] Here it is to be noted that Jāmitra has no relation with Tithis but it is directly connected with Lagna. No where in astrological works the movement of moon's coming into contact with Uttarāphālgunī is termed as Maitra. kālidāsa, the well known Sanskrit poet, has also made mention of marriage Muhurta in Kumāra Saṁbhava, one of his remarkable works, which has similarity with the above mentioned Muhurta. According to Kālidāsa the marriage ceremony of Śiva and Pārvatī occurred in maitra Muhurta when the moon contacted with Uttarāphalgunī[6]. Here with maitra Muhurta the third muhurta of the day is meant. Likewise in Mahābhārata too, the same situation has been referred to. This has been mentioned there in the context of a journey of Arjuna when there is Maitra Muhurta having conjunction in the Revatī Naksatra.[7]

---

1. ततः सप्तर्षयः प्रोचुः शैलराज निशामय।
जामित्रगुणसंयुक्तां तिथि पुण्यां सुमङ्गलाम्।
उत्तराफाल्गुनीयोगं तृतीयेऽह्नि हिमांशुमान्।
गमिष्यति च तत्रोक्तो मुहूर्तो मैत्रसंज्ञकः।। Vām. P., 26. 62-63.
2. मैत्रे मुहूर्ते शशलाञ्छनेन योगं गतासूत्तरफाल्गुनीषु। K. S. 7.6.
3. ततो व्यपेततमसि सूर्ये विमलवद्गते।
मैत्रे मुहूर्ते सम्प्राप्ते मृद्वर्चिषि दिवाकरे।।
कौमुदे मासि रेवत्यां शरदन्ते हिमागमे।
स्फीतसस्यसुखे काले कल्पः सत्ववतां वरः।। MBh. U.P. 83.6-7.

But the Nīlakaṇṭha has interpreted it as follows: Arjuna was born in Purvāphalguni Nakṣatra and the moment of the journey was governed by Revatī Nakṣatra. Thus the Revatī is the seventeenth star from Purvāphalgunī, the birth star of Arjuna. There remains eight when the number seventeen is divided by nine. So in the order of Janma the eighth Tārā is called Maitra. It means that for Arjuna there was maitra Tārā on that day which had be-come auspicious due to its relation with Revatī. In this way the messenger's journey had become auspicious on account of favourable combination of master's stars. But the Nīlakaṇṭha's interpretation is rather ambiguous and far-fetched. It says that Maitra Muhurta was co-existent with Revatī nakṣatra. Considering the instances referred to above it can safely be asserted that the description of Vāmana Purāṇa in this connection is defective. There, too, in Maitra Muhurta the combination of the Moon with Uttarā Phalgunī Nakṣatra would have been meant.

Similar statements exist here and there in astrological works. But in Vāmana Purāṇa some portion of a chapter is reserved for this subject where we get comprehensive idea of injunctions and prohibitions.

## 4. Śakunas (Omens)

Śakunas are exhaustibly dealt with in the Saṁhitā texts of astrology. In Purāṇas and *Kāvyas* also they are found mentioned. The sight of a certain animal or bird at the start of one's journey may be a good or bad omen. Here we discuss some of the Śakunas occurring in the Vāmana Purāṇa and also in some of the Astrological texts for a comparative study.

In the Vāmana Purāṇa while dealing with Sadācāra we are advised to see and touch certain auspicious things, at the start of our journey. Performance of Homa is held to be auspicious at the outset of a journey. Likewise, the sight and touching of

auspicious objects like Durvā grass, curd, ghee, pot full of water, a cow with a calf, a bull, gold, clay, cowdung, svastika cross, raw-rice, fried rice (Lājā), honey, a brāhmaṇa, a girl, white flowers, fire, sandal, the rays of the Sun, the Peepal tree[1].

In astrological works also the seeing and touchning of many things are held auspicious. In the two ślokas, similar to those of the Vāmana Purāṇa, the omens are mentioned thus :

"Horse and white objects are auspicious for a traveller going towards east. Dead body and flesh are auspicious on a journey towards south. A virgin and curd are auspicious for a westward journey. The presence of a Brāhmaṇa and gentleman brings forth good while going towards north. Seeing a Brāhmaṇa in the north, while going on a journey becomes a source of obtaining curd, rice and fried rice. Moreover, it ensures getting money and undisturbed return of the caravan afterwards[2]."

In the Vāmana Purāṇa while referring to the war between Śaṅkara and Andhaka the auspicious effects of seeing some birds and animals are described. Śaṅkara perceived a series of auspicious omens, foretelling his sure victory, at the start of his march against Andhaka. A she-jackal howling going before him on his left side and a group of flesh eater birds and animals desiring to taste flesh and blood joyfully accompanied him.[3]"

1. Vām. P. 14. 35-36.
2. श्रेष्ठे हयसिते प्राच्यां शवमांसे च दक्षिणे।
कन्यकादधिनी पश्चादुदग्गो-विप्रसाधवः।। Bṛ. S. 85.45.
दधितण्डुललाजानां लब्धिरुदक्दर्शनं च विप्रस्य।
अर्थावाप्तिरनन्तरमुपगच्छति सार्थवाहश्च।। Bṛ. S. 86.14.
3. शिवा स्थिता वामतरेथ भागे प्रयाति चाग्रे स्वनमुन्नदन्ती।
क्रव्यादसंघाश्च तथामिषैषिणः प्रयान्ति हृष्टास्तृषिताऽसृगर्थे।। Vām. P. 42.14.

